(३) वीर रस की सर्वांगपूर्ण अभिव्यक्ति अनेक कवियों में लक्षित होती है। महाकवि सूर्यमल की परम्परा में रचित नाथूदान महियारिया की वीर-सतसई उक्त कथन का उत्तम उदाहरण है।

(४) मूमल और ढोला-मरवण जैसे राजस्थानी प्रेमाख्यान भी हमारे कवियों को आकर्षित करते रहे हैं।

(५) प्रकृति-वर्णन सम्बन्धी रचनाओं में आधुनिक राजस्थानी कवियों ने वर्षा, बादल, बिजली, तारों छाई रात, श्रावण की सांझ आदि के साथ ही सुविस्तृत मरुस्थलीय टीबों, कड़कती गर्मी, लू, ठंडी हवाओं आदि का भी सजीव वर्णन किया गया है। वनस्पतियों में खेजड़ा, बम्बूल, नीम आदि के वर्णन विशेष मनोरम हुए हैं। प्रकृति वर्णन करते समय कवियों ने राजस्थान के पहाड़ों, जलाशयों और खानों को भी नहीं भुलाया है।

(६) गीत लेखकों ने अपनी नवीनतम भावनाओं की अभिव्यक्ति लोकप्रचलित गीत-शैलियों में सफलता पूर्वक की है। अनेक गीत शास्त्रीय राग-रागनियों में भी गेय हैं।

(७) साम्यवाद से प्रभावित काव्यात्मक रचनाओं की न्यूनता नहीं है। इन रचनाओं में कृषकों, मजदूरों और अन्य शोषित वर्गों का पक्ष-समर्थन सशक्त वाणी में किया गया है।

(८) पद्यानुवादों में संस्कृत, अंग्रेजी, और हिन्दी रचनाओं के साथ ही बंगला रचनाओं के अनुवाद हुए हैं। उमर खैय्याम की रुबाईयों ने भी राजस्थानी कवियों को पद्यानुवाद की ओर प्रेरित किया है।

(९) प्रबन्ध काव्यों की अपेक्षा मुक्तक रचनाओं की ओर आधुनिक कवियों का विशेष ध्यान रहा है।

## ८. राजस्थानी गद्य साहित्य

२०६:२। राजस्थानी गद्य १३वीं शताब्दी से आधुनिक काल तक अविच्छिन्न रूप में उपलब्ध होता है। अनेक भारतीय भाषाओं में प्राचीन गद्य का अभाव है किन्तु राजस्थानी में प्राचीन गद्य के विविध रूप प्रचुर मात्रा में मिलते हैं।

२०७:२। प्राचीन राजस्थानी गद्य के प्रमुख रूप इस प्रकार हैं —

(क) धार्मिक गद्य,

(ख) ऐतिहासिक गद्य,

(ग) मनोरंजनात्मक गद्य,

(घ) अभिलेखों का गद्य,

(ङ) व्याकरण, वैद्यक, ज्योतिष आदि विषयक गद्य।

## क. धार्मिक गद्य

२०८:२। प्राचीन राजस्थानी धार्मिक गद्य मुख्यतः (अ) जैनियों और (आ) ब्राह्मणों द्वारा रचित है।

### (अ) जैन गद्य के रूप

२०९:२। (१) टीका। जैन टीकायें टब्बा और बालावबोध के रूप में लिखी गई है। टब्बा के अन्तर्गत मूल पाठ पत्र के मध्य में लिखा गया है और उसकी विविध टीकाओं के रूप में टब्बा हाशिये पर लिखा जाता है। टब्बा का रूप बहुत संक्षिप्त होता है। टब्बा का उदाहरण इस प्रकार है —

"जेह परब्रह्म केवल ज्ञान प्रामिउं। दुर्लभ मुक्ति रूप लाभ हुई जेहनई। जेह संरंभ पदार्थ नु आरोप कुं वदउ। त्रिभुवन रूप घर धारिवा स्तंभ समान। ते सिद्ध शरणि हुजे हे आरम्भ छोड़िया। इम सिद्धनइं शरणि करो। न्याय सहित ज्ञान नूं कारण।"[1]

२१०:२। (२) बालावबोध प्रकार की टीका विस्तृत और सुबोध होती है। मूल पाठ का विवेचन प्रसंगानुकूल विविध दृष्टान्तों सहित विस्तार से होता है। बालावबोध का एक उदाहरण इस प्रकार है —

"महापुर नगर। भोज राजा। लक्ष्मण श्रेष्टि। तेहनइं नदा बेटी श्राविका। बाप वर चिंता करइ। तिनइं बेटी वहइ। जीनिइं दीवइं काजल नहीं, कालिक न हुइ, जिहां दशा वाटि फूटइ जे सदैव स्थिर हुइं, जिहां चोपइ फूटइ नहीं एहवु दीवउ जेहनइं घरि सदा रहइ ते वर टाली बीजउ न परणउ। सेठि चिता पडिउं।"[2]

२११:२। (३) मौलिक ग्रंथ — मौलिक ग्रन्थों में मुख्यतः व्याकरण का विवेचन होता है। मौलिक ग्रन्थ का उदाहरण इस प्रकार है —

---

१ – संवेगदेव गणि रचित 'चउशरण पयन्ना टब्बा', ह० प्र० अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर।

२ – षडावश्यक बालावबोध (१६वीं शताब्दी) ह०प्र० अभय जैन ग्रन्थालय, बी

"करिस्यइ, लेसिइ, देस्यंइ इत्युच्चारे भविष्यत्काले भविष्यंति परस्मै पदं। करीसिइ, लीजिसइ, इत्युच्चारे आत्मने पदं ॥७॥"[1]

२१२:२। (४) कथा ग्रन्थ — जैन साहित्यकारों ने अनेक गद्य कथाओं का निर्माण किया जिनमें धार्मिक सिद्धान्तों को जनता के लिए सरलतापूर्वक समझाया गया है। जैन कथा का उदाहरण इस प्रकार है —

"तुरूमणि नगरीइं दत्त ब्राह्मणि महुन्तइ राज्य आपणइ वसि करो आणि जितशत्रु राजी काढ़ी आपण पइ राज्य अधिष्ठिउं। धर्म नों बुद्धइं घणा याग यजिया। एक बार दत्त ना माउता श्री कालिकाचार्य गुरुभाणेज राजा भणा तीणइं नगरि आविया। मामउ मणीदत्त गुरु कन्हइ गिउ। भाग नुं फल पूछवा लागु। गुरे कहिउं जीवदया लगइ धर्म हुइ।"[2]

२१३:२। चरित्र ग्रंथ — जैन लेखकों ने चरित्र ग्रंथों में अनेक तीर्थंकरों, महापुरुषों और सतियों आदि के चरित्र राजस्थानी गद्य में प्रस्तुत किये हैं। सीता चरित्र का उदाहरण इस प्रकार है —

"इहैव भरत खेत्रे मिथिला नगरभ्यां नगरी रहिप्यमीए समृद्धा चउरासी चौहटा बहत्तरि पावटा अनेक बावड़ी पुष्करणी कुयार तलाब महाद्रइ खण्डोखली तिंका संख्या काई नहीं। अति ही मनोहर प्रधान इत्यादि सरोवरादि फल-फूल पत्र कूपल लतायें करि विराजमान वनखण्ड वृक्ष करि विराजते शोमते।"[3]

२१४:२। (६) पट्टावली और गुर्वावली — जैन लेखकों ने पट्टावली और गुर्वावली के अन्तर्गत क्रमशः अपनी पट्ट परम्परा और गुरु परम्परा का राजस्थानी गद्य में वर्णन किया है। ऐतिहासिक दृष्टि से ऐसी रचनाओं का विशेष महत्व है। पट्टावली का उदाहरण —

"पंचनदी साधक सिंधु देशि अनेक अवदात कारक श्री जिनदत्त सूरि सं १२११ आसाढि सुदि ११ अजयमेरु नगरि स्वर्ग प्राप्त हुउ। सं० १२०५ वर्षे जिनसेखर सूरि हूँति रुद्रपल्लीय गच्छ हुअउ। श्री जिनदत्त सूरि नइ पाटि सं० ११६३

---

१ – जय सागरोपाध्याय कृत "उक्ति समुच्चय" (१७वी शताब्दी) ह०प्र० अभय जैन ग्रंथालय, बीकानेर।

२ – कालिकाचार्य की कथा (सं० १५६७-१५११ई०), डा० एल०पी० तेस्सितोरी, नोट्स आन दी ओल्ड वेस्टर्न राजस्थानी, इंडियन एन्टीक्वेरी (१९१४ से १९१६)।

३ – सीता चरित्र भाषा, श्री अगरचन्द नाहटा, मरुभारती में प्रकाशित खोये पन्ने, ह०प्र० अभय जैन ग्रंथालय, बीकानेर।

भाद्रवा सुदि ८ जेहनउ जन्म रागन्न श्रावक देल्हणदेवी नउ पुत्र सं० १२०३ फागुण सुदि ६ दिने ।"[1]

गुर्वावली का उदाहरण इस प्रकार है —

"जिनहंस सूरिनइ वारइ सं० १५६६ श्री शांति सागराचार्य थकी आचार्या गच्छ जुअउ थयउ। तेहनेइ पाटि श्री जिनमाणिक्य सूरि सं० १५८२ भाद्रवा सुदि ६ बलाही देवराज कारित नंदी महोत्सवइ। श्री जिनहंस सूरइ श्रापणइ हाथि थाप्या।"[2]

२१५:२। (७) नीति ग्रन्थ — जैन लेखकों ने अनेक गद्य-ग्रन्थ धार्मिक शिक्षा-प्रचार की दृष्टि से लिखे। ऐसे ग्रन्थों मे धार्मिक नियमो का विस्तृत वर्णन है। उदाहरण —

"कोइनी निंदा करवी नहि। कोइनु मर्म प्रकाशवु नहि। कोइ साथे इर्षा करवी नहि। सर्व साथे मित्र भाव राखवोजी। कोई साथे शत्रु भाव राखवो नहि। सदाय लज्जावंत रहेवुंजी। कदापि निर्लज्जता धारण करवी नहि।"[3]

२१६:२। (८) विज्ञप्ति पत्र, नियम पत्र और समाचारी आदि — जैन लेखकों ने साधु-साध्वियों और श्रावकों आदि के लिए विभिन्न विषयक व्यवहार-सम्बन्धी नियम पत्रों में लिखे है। नियम पत्र का उदाहरण इस प्रकार है —

"साधु साध्वीनइ जे पुस्तक पाना जोइयइ ते भिन्न-भिन्न श्रावकनइ न कहणा, यथायोग्य ते संघनइ कहणा, श्री संघइ यथा योग्य चिंता करणी।"[4]

समाचारी का उदाहरण इस प्रकार है —

"धनागरा माहि धाणा सूठ हरड़इ दाख खारक ए सहु एक द्रव्य। परेद्रव्य पपरदाण ना धणी जूदा २ न खाइ एकठा करी खाइ तउ एक द्रव्य।"

विज्ञप्ति पत्रों मे विभिन्न नगरों के श्रावकों की ओर से आचार्यों की सेवा में चातुर्मास, निवास आदि के लिए निवेदन किये गये है। अनेक विज्ञप्तिपत्र सचित्र भी उपलब्ध होते हैं

---

१ – खरतर गच्छ पट्टावली, ह०प्र० अभय जैन ग्रंथालय, बीकानेर।
२ – खरतर गच्छ गुर्वावली, ह०प्र० अभय जैन ग्रंथालय, बीकानेर।
३ – हुक शिक्षा विषे हुवा बोल, श्रीमत्यादईचंदप्रकरणमाला, भाग १, प्र०का० १६१३।
४ – ५ – युग प्रधान श्री जिनचन्द्र सूरि, श्री अगरचन्द नाहटा, अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर, परिशिष्ट (क)।
५ – राजस्थानी भाषा और साहित्य, डा० हीरालाल माहेश्वरी, पृ० ३४१।

जिनमें सम्बन्धित नगरों के विभिन्न दृश्यों का चित्रण होता है।[1] विज्ञप्ति-पत्र के गद्य का उदाहरण इस प्रकार है —

"सबी भट्टारकजी री पुज्य श्री श्री जिन भक्ति जी री छै करावत वणारसीजी श्री श्री नन्दलालजी पठनार्थ ॥द०॥ मथेन अखैराम जोगीदासोत श्री बीकानेर मध्ये चित्र संजुक्ते ॥श्री॥श्री॥"[2]

## (आ) जैनेतर धार्मिक गद्य —

२१७:२। जैनेतर धार्मिक गद्य पौराणिक विषयों पर और ईसाई पादरियों द्वारा राजस्थानी भाषा की विभिन्न बोलियों-मेवाड़ी, मारवाड़ी, बीकानेरी, ढूंढाड़ी, हाड़ौती तथा मालवी के अनुवादों के रूप मे उपलब्ध होता है।

गोरखपंथी राजस्थानी गद्य का एक प्राचीन उदाहरण उपलब्ध होता है जिसको आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने लगभग १४वीं शताब्दी का माना है —

"श्री गुरु परमानन्द तिनको दंडवत है। हैं कैसे परमानन्द आनन्द स्वरूप है, सरीर जिन्हि को। जिन्ही के नित्य गाये ते सरीर चेतन्नि अरु आनन्दमय होतु है। मैं जु हौं गोरिख तो मछन्दरनाथ को दंडवत करत हूँ। हैं कैसे वे मछन्दरनाथ। आत्मा ज्योति निस्चल है अन्तःकरण जिनको अरु मूल द्वार ते छइ चक्र जिनि जाकी तरह जाने। अरु जुग काल कल्प इनिकी रचना तत्व जिनि गायो। सुगंध को समुद्र तिनि को मेरी दंडवत। स्वामी तुमै तो सतगुरु अम्है तो सिख। शब्द एक पूछिबो दया करि कहिबो मनि न करिबो रोस।"[3]

रामायण, महाभारत, भागवतादि विविध पुराणों, व्रत-माहात्म्य आदि के राजस्थानी गद्यानुवाद प्रचुर मात्रा में हस्तलिखित ग्रन्थ-संग्रहालयों में प्राप्त होते हैं।

२१८:२। ऐतिहासिक गद्य निम्नलिखित रूपों में मिलता है —

क. ख्यात — सीसोदियां री ख्यात, राठोडां री ख्यात, जाड़ेचां री ख्यात, कछावां री ख्यात, मुहणोत नेणसी री ख्यात, बांकीदास री ख्यात, महाराजा मानसिंह री ख्यात, जोधपुर री ख्यात,

---

१ – क – राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, केन्द्रीय संग्रहालय, जोधपुर।
ख – अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर।

२ – बीकानेर का एक सचित्र विज्ञप्ति लेख, भंवरलालजी नाहटा, राजस्थान भारती, भाग २, अंक ३-४, जुलाई १९५३, पृ० ६८।

३ – हिन्दी साहित्य का इतिहास, हिन्दी गद्य, पृ० ४०३।

उमरावां री ख्यात, बीकानेर री ख्यात, देवलिये रा धणियां री ख्यात, चहुवांण सोनगरा री ख्यात ।

ग. वात — राणा उदैसिंघ री वात, हाड़ा सुरजमल री वात, राव बीकेजोरी वात, जैसलमेर री वात, पाबूजी री वात, राणा कुम्भा चितभरमिया री वात, राव लूणकरण री वात, सोढ़ा री वात, आदि ।

घ. विगत — गेहलोतां री चोवीस साखां री विगत, मेवाड़ रा भाखरां री विगत, सीसोदिया चुड़ावतां री साख री विगत, जोधपुर बीकानेर टाकायतां री विगत, जोधपुर रा निवांणा री विगत, गढ़ कोटां री विगत, कछवाहां सेखावतां री विगत, बिदावतां री विगत, आदि ।

ङ. पीढ़ी — ईडर रा धणी राठोड़ां री पीढ़ियां, राठोड़ां रे खापां री पीढ़ियां, हमीरोत भाटियां री पीढ़ियां, आहाड़ा री पीढ़ियां, भायला री पीढ़ियां, चन्द्रावतां री पीढ़ियां इत्यादि ।

छ. वंसावली — राठोड़ां री वंसावली, राजपूतां री वंसावली, जैसलमेर रा भाटी महारावल री वंसावली, झाला री वंसावली, बीकानेर रे राठोड़ राजावां री वंसावली, उदेपुर रा राजावां री वंसावली, आदि ।

ज. दवावैत, वैत — नरसिंह दास गौड़ री दवावैत, जिन सुख सूरिजोरी दवावैत, जिनलाभ सूरि दवावैत, वैत महाराणा जी श्री शंभूसिंघ जी री राव वखतावर री कही, आदि ।

झ. वचनिका — अचलदास खींची री वचनिका (शिवदास चारण कृत), वचनिका राठोड़ रतनसिंह जी री महेस दासोत री (जग्गा खिड़िया रचित), आदि ।

क. ख्यात —

२१६:२ । ख्यात शब्द इतिहास का सूचक है । मुसलमान इतिहासकारों के अनुकरण से राजस्थानी इतिहासकारों ने राजस्थानी गद्य में विभिन्न राजवंशों से सम्बन्धित अनेक ख्यातें लिखी हैं । ख्यात के गद्य का एक उदाहरण इस प्रकार है —

'साहुता रा मगरा सूं उतर नं सहर छै । दीवाण रा मोहल पीछोला री पाल ऊपर छै । साहुतां री आथवण सूं तलाव लगतां सहर छै । कोस दो रे फे

छै । सहर री एक कानीं माछला रो मगरो छै । एकण कानो खरक दिस सिंसरवा रो मगरो छै । तलाव घणों भरीजे तर पाणी मगरै तांई जाय छै ।"[1]

ख. वात —

२२०:२। वात अथवा वार्ताएं ख्यात से छोटी होती हैं। बहुधा एक ख्यात के अन्तर्गत अनेक वातों अथवा वार्ताओं का समावेश रहता है। वात और वार्ताएं काल्पनिक भी होती हैं। कथानक, विषय, भाषा, रचना-प्रकार, शैली और उद्देश्य की दृष्टि से वात अथवा वार्ताएं अनेक प्रकार की मिलती हैं।[2] वात का एक उदाहरण इस प्रकार मिलता है —

"पिंगल राजा सांवतसी देवड़ा नूं आदमी मेल कहायो - अबे थे आणो करो। तद सांवतसी घणों ही विचारियो पण वात बांध कोई वैसे नहीं। कुंवरी नै ऊभणों दे मेलीजे। तद ऊठ, घोड़ा, रथ, सेजवाल, खवास, पासवान, साथे हुवा सो उदैचंद खमें नहीं।"[3]

ग. विगत —

२२१:२। विगत में किसी विषय का विस्तृत वर्णन होता है। विगत का उदाहरण इस प्रकार है —

"मोहिल अजीत ने राणों वछो इयांरा राजथांन लांडनु ने छापर हुतो नै द्रुणपुर मोहिल कान्हो वस्तो। पछे महाराई श्री जोधजी सगलाणु मारि ने मोहिले रे री धरती ने नै राजि श्री वीदेजी नुं रापीयो।"[4]

घ. पीढ़ी ङ. वंशावली —

२२२:२। पीढ़ी और वंशावलियों में प्रमुख ऐतिहासिक व्यक्ति की वंश परम्परा अथवा सम्पूर्ण वंश का गद्यात्मक वर्णन होता है। ऐसी रचनाओं में सामान्य व्यक्तियों के नामोल्लेख मात्र होते हैं किन्तु प्रमुख व्यक्तियों का वर्णन विशेष होता है। पीढ़ी का उदाहरण इस प्रकार है —

---

१ – मुहता नैणसी री ख्यात, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर।

२ – राजस्थानी शब्द कोष, सम्पादकीय प्रस्तावना, १८९-१९०।

३ – ढोला मारू री वात, लि० का० सं० १८७२, राजस्थानी शब्द कोष, संपादकीय प्रस्तावना, पृ० १९८।

४ – क – ए डिस्क्रिप्टिव केटलाग, खंड एक, भाग २, डॉ० एल० पी० तेस्सीतोरी, पृ० १९-२०।

ख – ह० प्र० सं० २३३।७।७, अनूप संस्कृत पुस्तकालय, बीकानेर।

"नीरवाणा री साप । निरवाणं पैहली देवड़ा था । देवड़ायां निरवाण कहाणां. निरवाणं सीरोही था आय कनरसी आल्हणोत कान्हा पांडेलो लीयो । उदैपुर लीयो । पछे वसी गांव सोलहर पांडेला नजीक छै तठे रायो । पछै कछवाहो रायमल सूजावत लडु मोजावतने मोपा हेमा रा कान्हा पांडेलो लीयो तरै निरवाणा पा पांडेलो छुटो ।'[1]

वंशावली का उदाहरण इस प्रकार है —

"पछै सुलतान री फौजां नै दिल्ली री फौजां ले नै राव चूंडै ऊपर नागौर आयो । राव चूंडो नागौर मारियो पछै केल्हण अठो आयो ।"[2]

ख. दवावैत, वैत —

२.२३.२ । हमारे साहित्य में दवावैत संज्ञक रचनाओं की एक सुदीर्घ परम्परा है ।[3] फारसी और तुर्की आदि मुस्लिम भाषाओं में दुबैतों का प्रयोग उपलब्ध होता है । तारीखे फिरोजशाही के अनुसार दिल्ली का खिलजी सुल्तान जलालुद्दीन भी दुबैती लिखता था ।[4] दवावैत शैली के उद्गम और विकास के विषय में हमारे विद्वान अब तक मौन हैं । ज्ञात होता है कि 'दुबैती' के प्रभाव से ही दवावैत शैली का प्रचलन हुआ है । दवावैत के दो भेद हैं — गद्यबन्ध और पद्यबन्ध ।[5] गद्यबन्ध में मात्राओं आदि का नियम नहीं होता और पद्यबन्ध में यह नियम होता है। दवावैत में तुकान्त वाक्य लिखे जाते हैं । दवावैत शैली की अनेक रचनाओं में खड़ी बोली का प्रभाव विशेष दृष्टव्य है । दवावैत का उदाहरण इस प्रकार है—

"आ बात सुणता ही डेरा बारे कीधा । अर गढ़ तोड़वा का सारा ही सामान साथ लीधा । बड़ी बड़ी तोपां घणा जुटां धी खींची हाले । जिकां रे पाछै मस्त हाथी ठला देण नूं चाले । बाणां रा ऊंट ठाटड़ियां का ठाट । जिकां में बड़ी छोटी कैई घाट ।"[6]

"ऐसा गढ़ जोधाण और सहर का दसाव । जिसके चौतरफ को बागीचू का डंबर और दरियाऊ का बणाव । पहिले बागीचू की सोभा कहिके दिखाया । पीछे दरियाऊ की तारीफ जिसके गुन गाया ।"

---

१ – निरवांणा री पीढ़ियां, डिस्क्रिप्टिव केटलाग, सैक्शन १, भाग १, डॉ० एल. पी. तेस्सीतोरी, पृ० ३९ ।

२ – राठौड़ां री वंशावली (सं० १६००), राजस्थानी शब्द कोष, पृ० १९२ ।

३ – दवावैत संज्ञक हिन्दी रचनाओं की परम्परा ( श्री अगरचन्द नाहटा ), भारतीय साहित्य, विश्व विद्यालय, आगरा, अप्रेल १९५६, पृ० २९७ ।

४ – खिलजी कालीन भारत, पृ० १५ ।

५ – रघुनाथ रूपक गीतां रो, सं० मेहताबचन्द खारेड़ ।

६ – राजस्थानी साहित्य-संग्रह भाग २, सं० पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, पृ० ३९ ।

७ – सूरजप्रकाश (सं० १७८७), सं० सीतारामजी लालस, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर ।

तीजों की त्यारी हर सन सन पै होती थी ।
सो भी हम देषो अन उपमा तै स्होती थी ।।
बारी महलूं में छिब्र अब के अवलोकी थी ।
परदै चग चंदवा झल झलरों की झांबी थी ।।
पानुस को पंकत लग बत्यों बनवाई थी ।
नीके अव उरध कै झारन रूसताई थी ।।[1]

छ. वचनिका —

२२४:२ । वचनिका के पद्यबन्ध और गद्यबन्ध नामक दो भेद दवावैत की तरह ही बताये गये हैं —

वैत दवा जिम वचनका, पद गद बंध प्रमाण ।
दुय दुय विध तिणरो दखूं सुणजें जका सुजाण ।।[2]

प्राप्त वचनिका संज्ञक रचनाओं में गद्यबन्ध और पद्यबन्ध दोनों ही प्रकार की वचनिकाओं का मिश्रण हुआ है —

"पग पग पउलि पउलि हस्ती की गजघटा । तौ उपरि सात सात सै जोध धनक धर सांवठा । सात सात औलि पाइक को बैठो । सात सात आलि पाइक ऊठी । खेडा उदण मुदं फरफरी । चुंहचकी ठाइं ठाइं ठठरी ।"[3]

## ३) मनोरंजनात्मक गद्य

२२५:२ । मनोरंजनात्मक गद्य में मनोरंजनात्मक कथा-वार्ताओं तथा वर्णनात्मक राजस्थानी गद्य का समावेश होता है । मनोरंजनात्मक कथाओं में प्रेम, वीरता, भक्ति और हास्य की अनूठी योजना होती है । वार्ताकारों ने काल्पनिक प्रयोगों द्वारा ऐसी कथाओं में रहस्यरोमांच की सृष्टि भी की है । हस्तलिखित ग्रन्थ-भण्डारों में मनोरंजनात्मक राजस्थानी कथाओं के अनेक संग्रह-ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं । इन कथाओं में गद्य के साथ कहीं-कहीं पद्य की छटा भी प्रभावशालोनी होती है । ऐसी वार्ताओं में व्रज, गुजराती और उर्दू के प्रभाव भी कहीं कहीं मिलते हैं । उदाहरण —

"पछे बामण सीदो ले ने तलाव ऊपर रोटी करवा बेठो । जठे तलाव री तीर

---

१ – वेत महाराणा जी श्री शंभूसिंघ जी री, राव बखतावर री कही, राजस्थान विद्यापीठ, साहित्य-संस्थान, उदयपुर ।

२ – रघुनाथ रूपक गीतां रो, कवि मंछ कृत, नागरी प्रचारिणी सभा, वाराणसी पृ० ३४२ ।

३ – अचलदास खींची री वचनिका, ह० प्र० न० ६६, अ० सं० ला०, बीकानेर ।

की अेवज बावन हजार बीघा जमी उजेण के प्रगने दीधी जकरा रो ताबांपत्र श्री पातसाहजी का नांव को कराय दीधो अरण सवाय आगा सु चारण वरण सासत पचा कुलगुरू गंगारामजी का बाप दादा ने व्याह हुअे जकण में कुल दापा रा रुपाया १७।।। ओर त्याग परट हुवे जीण मां मोतीसरां को नावों बंधे जीण सु दुणों नांवों कुल गुरू गंगारामजी का बेटा पोता पाया जासी संमत १६४२ रा मती माहा सूद ५ दसकत पंचोली पन्नालाल हुकम बारहठजी का सु लीखी तखत आगरा समसत पंचा की सलाह सूं आपांणी यां गुरां सूं अधिकता दूजो नहीं छै।[1]"

## (५) व्याकरण, वैद्यक, ज्योतिष, टीका आदि विषयक गद्य

२२९:२। राजस्थानी भाषा में व्याकरण, वैद्यक, ज्योतिष, टीका, स्तवन आदि विषयक गद्य भी विभिन्न लेखकों द्वारा प्रचुर परिमाण में लिखा गया है। अनेक राजस्थानी महाकाव्यों में भी गद्य-लेखन उपलब्ध होते हैं। कतिपय उदाहरण इस प्रकार हैं —

"ज्ञानचारी पुस्तकं पुस्तिका संपुट संपुटिका टीपणां कबली उतरी ठवड़ी पाठा दोरी प्रभूति ज्ञानोपकरण अवज्ञा अकालि पठन अतिचार विपरीत कथनु उत्सूत्र प्ररूपणु अश्रद्धधांण-प्रभुतिकु आलोयहु।"[2]

"स्वर केता १४ समान केता १० सवर्ण १० ह्रस्व ५ दीर्घ ५ लिंगु ३ पुल्लिगु, स्त्रीलिंगु, नपुसंक लिंगु मलउ, पुल्लिंगु, मली स्त्रीलिंगु, मलु नपुसंक लिंगु।

— बालशिक्षा व्याकरण, ठक्कुर संग्रामसिंह कृत, सं० मुनि श्री जिनविजयजी।

२३०:२। "पछइ सुम दिहाडइ जिरिण कतरा संवंण जोई जइ सु वात कागलि लिपि नइ आप तीरे राखीजइ। चक्की रइ गभि बेसीजइ पछइ कृष्ण स्मरण कीजइ दिन घड़ी।। आधी थकइ संवरण लइ बेसीजइ तारा निरमला हुवै अर द्रु रउ तारउ रूडा दीसइ तां लग वेसीजइ द्वारा तारा परगट हुवा पछइ ऊठीजइ तठा विजीं कोई संवरण बोलइ सु विचारी जइ।"[3]

२३१:२। "आसोज आवतांही नभ कहतां आकास थै वादल दूरि हुआ। पृथी तै पंक कहतां कादौ दूरि हुऔ। जल की गुडलता दूरि हुई। निर्म्मल हुऔ। ताकौ दृष्टांत जिम सतगुरु मिल्या थो। जातीजै छै मनुष्य की सत गुरु

---

१ – राजस्थानी शब्द कोष, सं० सीतारामजी लालस, सम्पादकीय प्रस्तावना, पृ० १६३।

२ – आराधना (सं० १३३०), प्राचीन गुजराती गद्य-संदर्भ, मुनि जिनविजय, पृ० २१८-२१९।

३ – शकुन ग्रन्थ, लि० का० वि०सं० १६२९-१६३३, अनूप संस्कृत पुस्तकालय, बीकानेर, ह० लि० ग्रन्थ, सं० ९९।

मिल्या – ग्यान की दीपति हुई । इहां आसोज मिल्या थ आगनि माहे जोति अधिक हुई छै । सु इहं मानो ग्यान की दीपति हुई छै ।"[1]

२३२:२। "राजा कान्हड़दे तणइ कटिकि पाछिलइ पुहरी कडाहि चडइ। बाज पड़इं। सिह थी दीडां प्रवाहि घोडा पढ़षता न सहइ। थानांतरि वहिलां सु षाचण चाल्या। कंठलीया किस्या। भंडार भरीया। आलोचि आत्मानइ आव्या। मंत्र मुहाडि हुई।"[2]

## ख. नवीन राजस्थानी गद्य

२३३:२। राजस्थानी साहित्य में नवीन युग के जन्मदाता महाकवि सूर्यमल हैं। इन्होंने अपने वंश-भास्कर में पद्य के साथ ही गद्य भी अनेक प्रसंगों में लिखा है। इनकी भाषा में संस्कृत तत्सम शब्दों का भी व्यवहार हुआ है —

"सो राजा नै आपरा प्राणं रो औषध अनंगसेन जाणि अवरोध लाय राणी रै अरथ निवेदन कीधो। राणी तो कलिजुग रो रूप एहा अभिरूप अवनीस रो तिरस्कार करि सुद्धांत रै आश्रित अनेक जन रहे जिकां मे कोई दो ही लोक रो खोवणहार ठालियो जिण रो संगति रै प्रभाव स्वर्गलोक रा मार्ग मुद्रित कराय कुंभीपाक रो निवास भालियो सो आपरा स्वामी रो दीधो अपूर्व चमत्कारिक फल राणी अनंगसेना नै जार रै भेट कीधो।"[3]

२३४:२। सूर्यमल जी हाड़ोती प्रदेश में बूंदी के निवासी थे। इन्होंने अपने व्यक्तिगत पत्र हाड़ोती बोली में लिखे हैं।[4] किन्तु उक्त उदाहरण से प्रमाणित होता है कि इन्होंने साहित्यिक गद्य राजस्थानी के टकसाली रूप में ही लिखा है।

२३५:२। आधुनिक काल के प्रारम्भ में राजस्थानी गद्य के अनेक ग्रन्थ लिखे गये जिनमें दयालदास सिंढायच कृत राठौड़ां री ख्यात प्रमुख है। गोपाल दान कविया रचित शिखर वंशोत्पत्ति (र० का० १९२६), महाराजा मानसिंह कृत रतना हमीर री वात और कविराव बख्तावर कृत केहरप्रकाश (र० का० वि०सं० १९३६) में भी राजस्थानी गद्य के प्रयोग पर्याप्त मात्रा में हुए हैं —

१ – लाखा चारण कृत वि०सं० १६७३ में लिखित वेलि क्रिसन रुकमणी री टीका, हिन्दुस्तानी एकेडेमी, इलाहाबाद, पृ० ७६५।

२ – कान्हड़दे प्रबन्ध (र०का० सं० १५१२), राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, पृ० ४०।

३ – वंशभास्कर, जोधपुर, राजस्थानी शब्द कोष, संपादकीय प्रस्तावना, पृ० १९९।

४ – वीर सतसई, सं० डा० कन्हैयालालजी सहल, पतराम जी गौड़ और ईश्वर दानजी आसिया संपादकीय भूमिका।

"पाछै आलमगीरजी हाथी सूं उतरिया, अरु फोज मांय फिरै। आपरा काम आया तथा घायलां नूं देखे है। आपरी तरफ रा नूं उठावे है, पाटा बांध जावतो करावे है, तथा डोलियां में घाले है, वा साह सूजें री तरफ रां नूं मारै है। अरु बूंदी रा राव राजा सत्रसालजी घावांपूर हुवा पड़िया है। जिसै आलमगीरजी गया। सूं मूहडै ऊपर हाथ फेरियौ, अरु पाणीं पायो सावचेत कर अमल दियौ। तद चेतो हुवौ। पछै आलमगीरजी फुरमायो जो रावजी अरज करौ।"[1]

२३६:२। "स्याम ताज कफनी कमंडल में नीर। डाटी सुपेत सेख सुवरण शरीर। मोकल राव आतौ देखि माथा मौ नवायौ। साँई स्यां भुरानी सेख नामी पंथ पायौ। जगल में चरे छी सौ अव्याई भोटी आई। मोकल का कनां सूं सेख चीपी में दुहाई।"[2]

२३७:२। "सुघड़ जठे वोली या नवेली सहज सारे ही सिघावज्यो पण वन सरोवर कदे भी मत जाज्यो। जावेला बाग तो पिक सुक अली उड़ जावसी ने विंबफल श्रीफल अनाड़ सेवां जो सु खावसी, जावेला जो वन तो खंजन कपोत चोंच चूरेला।"[3]

२३८:२। आधुनिक काल में अनेक लेखक राजस्थानी गद्य में उपन्यास, कहानी, नाटक, निबन्ध, आलोचना और अनुवाद आदि लिखते रहे हैं। इनके ग्रन्थ प्रकाशित भी हुए हैं और जनता में लोकप्रिय बने हैं। ब्रिटिश काल में प्रकाशन-सम्बन्धी कार्यों पर राजस्थान में कड़े प्रतिबन्ध रहे, जिनसे पत्र-पत्रिकाओं और नवीन शैली की रचनाओं का पर्याप्त मात्रा में प्रकाशन नहीं हो सका। भारतीय स्वाधीनता और राजस्थान के एकीकरण के पश्चात् राजस्थान में नवीन राजस्थानी गद्य-लेखन को बल मिला है। परिणामस्वरूप प्रति वर्ष अनेक राजस्थानी गद्यात्मक रचनाएं प्रकाशित होती जा रही हैं।

आधुनिक काल के कतिपय गद्य लेखक इस प्रकार हैं —

उपन्यास लेखक —

२३९:२। शिवचन्द्र भरतिया (कनक सुन्दर, आदि), श्री लाल जोशी (आभैपटकी), विजयदान देथा (टीडो राव, सात राजकुमार, आदि)।

कहानी लेखक —

२४०:२। मुरलीधर व्यास, रानी लक्ष्मीकुमारी चूंडावत, नरसिंग राजपुरोहित, श्री चन्द्रा माथुर, भंवरलाल नाहटा, दीनदयाल ओझा, सौभाग्यसिंह शेखावत, पुरुषोत्तमलाल मेनारिया नेमीनारायण जोशी, मदनमोहन जावलिया, आदि।

---

१ – दयालदास री ख्यात, अनूप संस्कृत पुस्तकालय, बीकानेर।

२ – शिखर वंशोत्पत्ति, राजस्थानी शब्द कोष, संपादकीय प्रस्तावना, पृ० २००।

३ – केहर प्रकाश, वही।

नाटककार —

२४१:२। शिवचन्द्र भरतिया, सूर्यकरण पारीक, श्रीनाथ मोदी, पूरणमल गोयनका, मनमोहन शर्मा, भगवती प्रसाद दारुका, गोविन्द माथुर (सतरंगिणी), पुरुषोत्तमलाल मेनारिया (जुग पलटो), निरंजन नाथ आचार्य (नेहरी झगड़ा), भरत व्यास (ढोला मरवण), पं० गिरधारीलालजी शास्त्री, चन्द्रशेखर भट्ट, आशाचन्द भंडारी, गणेशीलाल व्यास, गणपतलाल डांगी, आदि।

निबन्ध लेखक —

२४२:२। गुलाबचन्द नागोरी और मारवाड़ी हितकारक पत्र का लेखक-मंडल, ठाकुर रामसिंह, अगरचन्द नाहटा, जयनारायण व्यास, रावत सारस्वत और मरुवाणी का लेखक-मंडल, किशोर कल्पनाकांत और ओळमो पत्र रतनगढ़ का लेखक-मंडल, "राजस्थानी वीर", पूना का लेखक-मंडल, सोभाग्यसिंह जी शेखावत, पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, ब्रजमोहन जावलिया, आदि।

आलोचना लेखक —

२४३:२। रामकरण आसोपा (मारवाड़ी व्याकरण), सीताराम लालस (राजस्थानी व्याकरण), महाराज चतुरसिंह, रावत सारस्वत, अगरचन्द नाहटा, रानी लक्ष्मीकुमारी चूंडावत, सूर्यकरण पारीक, पुरोहित हरिनारायण, पं० नरोत्तमदास स्वामी, विजैदान देथा, कोमल कोठारी, डा० मोतीलाल गुप्त, सारनसिंह, हीरालाल माहेश्वरी, नरेन्द्र भाणावत, मदनराज महता, नारायणसिंह भाटी, रामप्रसाद दाधीच, अक्षयचन्द्र शर्मा, कन्हैयालाल सहल, डा० मोतीलाल मेनारिया, मनोहर शर्मा, चन्द्रदान, बद्रीप्रसाद साकरिया, पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, डा० गोवर्द्धन शर्मा, मूलचन्द प्राणेश, आदि।

अनुवाद लेखक —

२४४:२। महाराज चतुरसिंह,[1] नरसिंह राजपुरोहित, पुष्कर मुनि, रामनाथ व्यास 'परिकर',[2] श्रीमंतकुमार व्यास, चंडीदान, शक्तिदान कविया, ब्रजमोहन जावलिया, रावत सारस्वत, कुंवर चन्द्रसिंह, आदि।[3]



१ – महिम्नस्तोत्र, श्रीमद्भगवद् गीता और रामायण।

२ – गीतांजली, बंगला, रविन्द्रनाथ ठाकुर।

३ – ओस्कर वाइल्ड की कहानियों का राजस्थानी अनुवाद।

# तृतीय अध्याय

# राजस्थानी लोक-साहित्य

१. प्रारम्भिक परिचय

२ .लोक साहित्य का वर्गीकरण

३. राजस्थानी लोकगीत

(क) राजस्थान के धार्मिक लोकगीत

(अ) सस्कार सम्बन्धी गीत

(आ) देवी-देवताओं सम्बन्धी गीत

(इ) व्रत सम्बन्धी गीत

(ख) राजस्थानी मनोरंजनात्मक गीत

(अ) दीपावली के लोकगीत

(आ) होली सम्बन्धी लोकगीत

(इ) शिकार सम्बन्धी लोकगीत

४. राजस्थानी पवाड़ा साहित्य

(क) पाबूजी रा पवाड़ा

(ख) निहाल दे

५. राजस्थानी-लोक कथाएं

६. राजस्थानी ख्याल साहित्य ( लोक-नाटक )

७. राजस्थानी लोकोक्तियां और पहेलियां आदि ।

में मिलने वाले साम्य के उपयोग करने की ओर विशेष ध्यान दिया। अंग्रेजी परम्परा में फॉकलोर ( लोकवार्ता ) के क्षेत्र तथा सामाजिक जीवन विज्ञान के क्षेत्र की कोई सूक्ष्म सीमा निर्धारित नहीं की जाती······· प्रयोग में साधारण प्रवृत्ति इस फॉकलोर ( लोकवार्ता ) के क्षेत्र को संकुचित अर्थ मे सभ्य समाजों में मिलने वाले पिछड़े तत्वों की संस्कृति तक ही सीमित रखने की है।"[1]

२ : ३। इसी प्रकार लोक-संस्कृति की व्याख्या करते हुए उसको आदिम-मानव की मनोवैज्ञानिक अभिव्यक्ति कहा गया है—"लोक-संस्कृति वस्तुतः आदिम मानव की मनोवैज्ञानिक अभिव्यक्ति है, वह चाहे दर्शन, धर्म, विज्ञान तथा औषधि के क्षेत्र में हुई हो, अथवा सामाजिक संगठन तथा अनुष्ठानों में अथवा विशेषतः इतिहास, काव्य और साहित्य के उपेक्षाकृत बौद्धिक प्रदेश में सम्पन्न हुई हो।"[2]

३ : ३। लोकसाहित्य में निहित 'लोक' से तात्पर्य हमारी सम्पूर्ण जनता से है, फिर चाहे वह ग्रामवासिनी हो अथवा नगरनिवासिनी। 'लोक' शब्द अत्यन्त प्राचीन है जिसका प्रयोग वैदिककाल से आधुनिककाल तक होता रहा है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने इस विषय में लिखा है—" 'लोक' हमारे जीवन का महासमुद्र है, उसमें भूत, भविष्य, वर्तमान सभी-कुछ संचित रहता है। 'लोक' राष्ट्र का अमर स्वरूप है, 'लोक' कृत-ज्ञान और सम्पूर्ण अध्ययन में सब शास्त्रों का पर्यवसान है। अर्वाचीन मानव के लिए 'लोक' सर्वोच्च प्रजापति है। 'लोक' की धात्री सर्वभूत माता पृथ्वी और 'लोक' का व्यक्त रूप मानव, यही हमारे नए जीवन का अध्यात्मशास्त्र है। इसका कल्याण हमारी मुक्ति का द्वार और निर्माण का नवीन रूप है। लोक, पृथ्वी, मानव इसी त्रिलोकी में जीवन का कल्याणतम रूप है।"[3]

४ : ३। आचार्य पं० हजारीप्रसादजी द्विवेदी ने 'लोक' शब्द की व्याख्या करते हुए लिखा है—" 'लोक' शब्द का अर्थ 'जान-पद' या 'ग्राम्य' नहीं है बल्कि नगरों और गांवों में फैली हुई वह समूची जनता है जिनके व्यावहारिक ज्ञान का आधार पोथियां नहीं हैं। ये लोग-नगर में परिष्कृत, रुचि-सम्पन्न तथा सुसंस्कृत समझे जाने वाले लोगों की अपेक्षा अधिक सरल और अकृत्रिम जीवन के अभ्यस्त होते हैं और परिष्कृत रुचि वाले लोगों की समूची विलासिता और सुकुमारता को जीवित रखने के लिए जो भी वस्तुएं आवश्यक होती हैं उनको उत्पन्न करते हैं।"[4]

---

१ – एनसाइक्लोपीडिया ब्रिटानिका।

२ – क – ए हैंड बुक आव फॉक लोर – सोफिया बर्न।

ख – ब्रजलोक-साहित्य का अध्ययन, डा० सत्येन्द्र, पृ० ४–५।

३ – सम्मेलन पत्रिका, ( लोक संस्कृति विशेषांक ), सं० २०१०, लोक का प्रत्यक्ष दर्शन, निबन्ध, पृ० ६५।

४ – जनपद, वर्ष १, अंक १, पृ० ६५।

में मिलने वाले साम्य के उपयोग करने की ओर विशेष ध्यान दिया। अंग्रेजी परम्परा में फॉकलोर ( लोकवार्ता ) के क्षेत्र तथा सामाजिक जीवन विज्ञान के क्षेत्र की कोई सूक्ष्म सीमा निर्धारित नहीं की जाती······· प्रयोग में साधारण प्रवृत्ति इस फॉकलोर ( लोकवार्ता ) के क्षेत्र को संकुचित अर्थ में सभ्य समाजों में मिलने वाले पिछड़े तत्वों की संस्कृति तक ही सीमित रखने की है।"[१]

२ : ३। इसी प्रकार लोक-संस्कृति की व्याख्या करते हुए उसको आदिम-मानव की मनोवैज्ञानिक अभिव्यक्ति कहा गया है—"लोक-संस्कृति वस्तुतः आदिम मानव की मनोवैज्ञानिक अभिव्यक्ति है, वह चाहे दर्शन, धर्म, विज्ञान तथा औषधि के क्षेत्र में हुई हो, अथवा सामाजिक संगठन तथा अनुष्ठानों में अथवा विशेषतः इतिहास, काव्य और साहित्य के उपेक्षाकृत बौद्धिक प्रदेश में सम्पन्न हुई हो।"[२]

३ : ३। लोकसाहित्य में निहित 'लोक' से तात्पर्य हमारी सम्पूर्ण जनता से है, फिर चाहे वह ग्रामवासिनी हो अथवा नगरनिवासिनी। 'लोक' शब्द अत्यन्त प्राचीन है जिसका प्रयोग वैदिककाल से आधुनिककाल तक होता रहा है। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने इस विषय में लिखा है —" 'लोक' हमारे जीवन का महासमुद्र है, उसमें भूत, भविष्य, वर्तमान सभी-कुछ संचित रहता है। 'लोक' राष्ट्र का अमर स्वरूप है, 'लोक' कृत-ज्ञान और सम्पूर्ण अध्ययन में सब शास्त्रों का पर्यवसान है। अर्वाचीन मानव के लिए 'लोक' सर्वोच्च प्रजापति है। 'लोक' की धात्री सर्वभूत माता पृथ्वी और 'लोक' का व्यक्त रूप मानव, यही हमारे नए जीवन का अध्यात्मशास्त्र है। इसका कल्याण हमारी मुक्ति का द्वार और निर्माण का नवीन रूप है। लोक, पृथ्वी, मानव इसी त्रिलोकी में जीवन का कल्याणतम रूप है।"[३]

४ : ३। आचार्य पं० हजारीप्रसादजी द्विवेदी ने 'लोक' शब्द की व्याख्या करते हुए लिखा है —" 'लोक' शब्द का अर्थ 'जान-पद' या 'ग्राम्य' नहीं है बल्कि नगरों और गांवों में फैली हुई वह समूची जनता है जिनके व्यावहारिक ज्ञान का आधार पोथियां नहीं हैं। ये लोग-नगर में परिष्कृत, रुचि-सम्पन्न तथा सुसंस्कृत समझे जाने वाले लोगों की अपेक्षा अधिक सरल और अकृत्रिम जीवन के अभ्यस्त होते हैं और परिष्कृत रुचि वाले लोगों की समूची विलासिता और सुकुमारता को जीवित रखने के लिए जो भी वस्तुएं आवश्यक होती हैं उनको उत्पन्न करते हैं।"[४]

---

१ – एनसाइक्लोपीडिया ब्रिटानिका।

२ – क – ए हैंड बुक आव फॉक लोर – सोफिया बर्न।
  ख – ब्रजलोक-साहित्य का अध्ययन, डा० सत्येन्द्र, पृ० ४–५।

३ – सम्मेलन पत्रिका, ( लोक संस्कृति विशेषांक ), सं० २०१०, लोक का प्रत्यक्ष दर्शन, निबन्ध, पृ० ६५।

४ – जनपद, वर्ष १, अंक १, पृ० ६५।

५ : ३ । लोक-साहित्य के क्षेत्र की व्याख्या करते हुए डा० सत्येन्द्र ने लिखा है —

"लोक साहित्य में पिछड़ी जातियों में प्रचलित अथवा अपेक्षाकृत समुन्नत जातियों के असंस्कृत समुदायों में अवशिष्ट विश्वास, रीति-रिवाज, कहानियाँ, गीत तथा कहावतें आती हैं। प्रकृति के चेतन तथा जड़-जगत के सम्बन्ध में, भूत-प्रेतों की दुनियां तथा उनके साथ मनुष्यों के सम्बन्धों के विषय में जादू-टोना, सम्मोहन, वशीकरण, तावीज, भाग्य, शकुन, रोग तथा मृत्यु के सम्बन्ध में आदिम तथा असभ्य विश्वास इसके क्षेत्र में आते हैं। और भी इसमें विवाह, उत्तराधिकार, बाल्यकाल तथा प्रौढ़ जीवन के रीति-रिवाज तथा अनुष्ठान और त्योहार, युद्ध, आखेट, मत्स्य-व्यवसाय, पशु-पालन आदि विषयों के भी रीति-रिवाज और अनुष्ठान इसमें आते हैं तथा धर्म-गाथाएं, अवदान (लीजेण्ड), लोक कहानियां, गीत, साके ( बैलेड ), किवदन्तियाँ, पहेलियां तथा लोरियां भी इनके विषय हैं।"[1]

६ : ३ । 'लोक' शब्द का अर्थ व्यापक है इसलिए 'लोक' शब्द के अन्तर्गत सम्पूर्ण मानव-समाज का समावेश किया जाना चाहिए। लोक-साहित्य के अन्तर्गत साहित्यिक रचनाओं का समावेश करना ही समीचीन होगा। लोक-साहित्य के विषय – पूजा, अनुष्ठान, व्रत, जादू-टोना, भूत प्रेत, तावीज, सम्मोहन, वशीकरण आदि अनेक हो सकते हैं; किन्तु लोक-साहित्य के प्रकारों के अन्तर्गत साहित्यिक रचनाओं को ही लिया जाना चाहिए, क्योंकि लोक-साहित्य का अर्थ लोक का साहित्य है।

## २. लोक-साहित्य का वर्गीकरण

७ : ३ । लोक-साहित्य का वर्गीकरण इस प्रकार किया गया है —




१ – ब्रज लोकसाहित्य का अध्ययन, डा० सत्येन्द्र, पृ० ४–५।

२ – डा० श्याम परमार, भारतीय लोक साहित्य, राजकमल प्रकाशन, दिल्ली, पृ० २१।

८ : ३ । ऐसे लोकगीत, कथाएँ और लोकोक्तियां आदि भी हैं जिनका प्रचलन स्त्रियों और पुरुषों में समान रूप से और बालक-बालिकाओं में समान रूप से अथवा स्त्री-पुरुष-बालक सबमें समान रूप से है। उक्त वर्गीकरण में ऐसे साहित्य का समावेश नहीं है इसलिए उक्त वर्गीकरण पूर्ण नहीं कहा जा सकता।

९ : ३ । लोक-साहित्य का वर्गीकरण निम्नलिखित रूप में करना उचित होगा —



# ३. राजस्थानी लोकगीत

१० : ३। राजस्थानी लोकगीत राजस्थानी जनता के स्वाभाविक साहित्यिक उद्गार हैं जिनका प्रादुर्भाव सुख-दुख, वीरता और हर्ष-शोक आदि विविध अनुभूतियों के परिणाम-स्वरूप हुआ है। राजस्थानी लोकगीतों का वर्गीकरण अनेक प्रकार से किया जा सकता है —

अ. उद्देश्य के अनुसार— राजस्थानी लोकगीतों के दो भाग किये जा सकते हैं—

१. धार्मिक लोकगीत— जिनमें संस्कारों, देवी-देवताओं और व्रत, भक्ति, हरजस आदि से सम्बन्धित लोकगीत हैं।

२. मनोरंजनात्मक— जिनमे विभिन्न क्रीड़ाओं, त्योहारों, ऋतुओं और मानव-जीवन के सरस प्रसंगों मे सम्बन्धित लोकगीतों का समावेश किया जा सकता है।

आ. लावणी, घूमर, मांड आदि विभिन्न लौकिक राग-रागिनियों के अनुसार— लोकगीतों के वर्गीकरण का दूसरा प्रकार अपनाया जा सकता है।

इ. राजस्थानी लोकगीतों को— (क) धार्मिक, (ख) सामाजिक, (ग) ऋतु सम्बन्धी, (घ) घर-गृहस्थी-सम्बन्धी, (ङ) दाम्पत्य प्रेम सम्बन्धी और (च) ऐतिहासिक आदि विभिन्न विषयों के अनुसार भी विभाजित किया जा सकता है।

ई. राजस्थानी लोकगीतों को— (क) पुरुष गीत, (ख) स्त्री गीत, (ग) बाल गीत, (घ) पुरुष, स्त्री और बालक सभी के साथ मिलकर गाए जाने वाले गीत इन चार श्रेणियों में भी बांट सकते हैं।

उ. राजस्थानी लोकगीतों को— राजस्थानी भाषा की विविध बोलियों के अनुसार भी विभक्त किय जा सकता है। राजस्थानी लोकगीत बोली-सम्बन्धी साधारण हेर-फेर के साथ प्र ग्रः समान रूप मे पाए जाते हैं।

ऊ. विभिन्न जातियों के अनुसार भी राजस्थानी लोकगीतों का वर्गीकरण किया जा सकता है।

ए. राजस्थानी लोकगीतों को राजस्थान के विभिन्न प्रशासनीय एवं भौगोलिक विभागों के अनुसार भी विभक्त किया जा सकता है। राजस्थान के प्रशासन विभाग, शासन सम्बन्धी सुविधाओं के अनुसार किये गए हैं। इनमें कोई संस्कृति सम्बन्धो वैज्ञानिक आधार नहीं अपनाया गया है इसलिए इस प्रकार से लोकगीतों का वैज्ञानिक अध्ययन नहीं किया जा सकता।

राजस्थानी लोकगीत-वर्गीकरण के उपरोक्त सभी प्रकारों में पहला प्रकार सर्वथा

(ख) जन्म —

[illegible] । संतान उत्पन्न होने पर कई प्रकार के गीत गाये जाते हैं उनमें जच्चा को किस प्रकार की वस्तुएं दी जानी चाहिए उनका वर्णन होता है। किसी नव-विवाहिता वधु के प्रथम बार गर्भाधान होना अत्यन्त मंगलमय माना जाता है। गर्भवती स्त्री का पति परदेश जा रहा है। पति की अनुपस्थिति में अजवाइन आदि की व्यवस्था कौन करेगा ? गर्भावस्था के आठवें मास में स्त्रियां "अजमो" गाती हैं —

[illegible] ओ केसरिया सायब गांव सिधाया ओलगणा,
सिधाया ओ अजमो कुण मोलावे ओ राज !
[illegible] ओ मांनेतण रांणी हालरियो जिणजो,
देनड़ियो जिणजो ओ अजमो म्हारा भावोसा मोलावे ओ राज !

अर्थात् – ओ केसरिया प्रियतम ! आप दूसरे गांव जा रहे हो। ओ राज, अब अजवायन कौन खरीदेगा ? ओ मानेती रानी ! तुम पुत्र उत्पन्न करना, अजवायन मेरे बाबोसा खरीद देंगे।

जन्म से पूर्व प्रसव-वेदना से पत्नी व्याकुल हो रही है। पति बाहर चौपड़ खेलने में मस्त है। पत्नी पति को दाई बुलाने के लिए सूचना देना चाहती है। क्या कहे ? कैसे कहे ?

ओ राजा सार रमता पोव ये पासा दूर धरो वे हां।
ओ राजा सार धरी चित्रसाल पासा रंगमेल धरो वे हां।
ओ राजा जाजम देवो उठाय साथीड़ा ने सीख देवो वे हां।
ए म्हारी सदा सवागण नार थारे कांई हुयो वे हां।
ओ राजा लाज सरम री बात पियाजी ने कांई केवूं वे हां।
ए गोरी थारो म्हारो जिवडो एक दोनूं बिच कोण सुणे वे हां।
ओ राजा धसमस दूखे पेट कमर में चीस चाले वे हां।
ओ राजा होय घुडले असवार दाई जी ने लेण चालो वे हां।

उपयुक्त है जिसके अन्तर्गत समस्त राजस्थानी लोकगीतों का समावेश वैज्ञानिक रूप में किया जा सकता है।

## क. राजस्थान के धार्मिक लोकगीत

११:३। भारतीय जीवन में धर्म का प्राधान्य है इसलिए जीवन के समस्त आचार-व्यवहार और क्रिया-कलाप धार्मिक सिद्धान्तों के अनुसार ही सम्पादित होते हैं। राजस्थानी लोकगीतों में भी धार्मिक सिद्धान्त-सम्बन्धी पक्ष प्रबल है। अनेक राजस्थानी लोकगीत धार्मिक विधि-विधानों एवं क्रिया-कलापों के अनिवार्य अंग बने हुए हैं।

१२:३। राजस्थान के धार्मिक लोकगीतों के निम्नलिखित प्रकार हैं —

(अ) संस्कार सम्बन्धी गीत,

(आ) देवी-देवताओं सम्बन्धी गीत, और

(इ) व्रत सम्बन्धी गीत

### (अ) संस्कार सम्बन्धी गीत

भारतीय जीवन विभिन्न संस्कारों द्वारा ही सुसंस्कृत माना जाता है। गर्भाधान से मृत्यु पर्यन्त सोलह संस्कारों का विधान है — (१) गर्भाधान, (२) पुंसवन, (३) सीमन्तोन्नयन, (४) जातकर्म, (५) नामकरण, (६) निष्क्रमण, (७) अन्नप्राशन, (८) चूड़ाकर्म, (९) कर्णवेध, (१०) उपनयन, (११) वेदारम्भ, (१२) समावर्त्तन, (१३) विवाह, (१४) वानप्रस्थ, (१५) सन्यास, और (१६) अन्त्येष्टि संस्कार। अधिकांश संस्कारों में लोकगीतों का विशेष आयोजन होता है।

१३:३। प्रत्येक संस्कार के दो भाग होते हैं — (१) शास्त्रीय और (२) लौकिक। संस्कार का शास्त्रीय भाग पुरोहित, कुलगुरु अथवा पुजारी द्वारा सम्पन्न किया जाता है और संस्कारों का लौकिक भाग लौकिक रीति व्यवहारों और लोकगीतों द्वारा सम्पन्न होता है। संस्कारों के शास्त्रीय और लौकिक पक्ष एक दूसरे के आश्रित और पूरक होते हैं।

१४:३। राजस्थानी संस्कार सम्बन्धी लोकगीत मुख्यतः निम्नलिखित अवसरों पर गाए जाते है — (१) *गर्भावस्था के गीत* — जच्चा के गीत, सूरजपूजा और जलवा। (२) नामकरण — ढूंढ, मुंडन अर्थात् जडूलो, यज्ञोपवीत। (३) विवाह — जिसमें सगाई, विनायक, मायरो, बनोली, कामण, कलश, पीठी, तेल-चढ़ाना, निकासी, तोरण, फेरा, कुंवर कलेवो, जुआ-जुई, विदाई, पड़लो, पैसारो और आणो (गौना) आदि के लोकगीत हैं।

## (क) गर्भावस्था के गीत —

१५:३ । गर्भवती स्त्रियों को कई प्रकार के खाने के पदार्थ अच्छे लगते हैं जिनमें अधिकतर खट्टी वस्तुएं होती हैं । नारंगी का गीत इस प्रकार है —

नारंगी

मालीका रे खिड़की खोल भंवर ऊभा बारणे ।
आओ कवरां बैठो नी पास, कांई तो कारण आया ?
म्हारी धण ने पैलो जी मास, नारंगी में मन गयो जी ।
नारंगी रा लागै छै हजार, कलियां रा पूरा डोड़ मे जी ।
नारंगी रा दांला हजार, कलियांरा पूरा डोड़से जी ।
पैली खाई खाटी लागी, दूजी खट-मीठी लागी ।
तीजी ने बींदड़ राजा जनम लियां ।
म्हारी धण ने दूजो जी मास, नारंगी में मन गयो॰
म्हारी धण ने तीजो जी मास, नारंगी में मन गयो॰
म्हारी धण ने चोथो जी मास, नारंगी में मन गयो॰
म्हारी धण ने पांचवों जी मास, नारंगी में मन गयो॰
म्हारी धण ने छठो जी मास, नारंगी में मन गयो॰
म्हारी धण ने सातवों जी मास, नारंगी में मन गयो॰
म्हारी धण ने आठवों जी मास, नारंगी में मन गयो॰
म्हारी धण ने पूरा जी मास, नारंगी में मन गयो ।

अर्थात् – माली के लड़के खिड़की खोल, भंवर जी बाहर खड़े हैं । आओ कुंवरजी पास बैठो, किस कारण आना हुआ ?

हमारी स्त्री के पहिला महीना है और उसका मन नारंगी में लगा है । नारंगी के लगते हैं हजार और कली के पूरे डेढ़ सौ जी । नारंगी के देवें हजार और कली के पूरे डेढ़ सौ जी । पहली खाई तो खट्टी लगी और दूसरी खाई तो खट-मीठी लगी । तीसरी में बींदड़ राजा ने जन्म लिया ।

मेरी स्त्री को दूसरा महीना लगा है जी और उसका मन नारंगी में गया है । मेरी स्त्री को तीसरा महीना लगा है जी और उसका मन नारंगी में गया है । मेरी स्त्री को चौथा महीना लगा है जी और उसका मन नारंगी में गया है । मेरी स्त्री को पांचवां लगा है जी और उसका मन नारंगी में गया है । मेरी स्त्री को छठा महीना लगा और उसका मन नारंगी में गया है । मेरी स्त्री को सातवा महीना लगा है और उ

नारंगो में लगा है। मेरी स्त्री को आठवां महीना लगा है और उसका मन नारंगी में गया है मेरी स्त्री को पूरे महीने हो गये हैं और उसका मन नारंगी में रह गया है।

## (ख) जच्चा —

१६:३। संतान उत्पन्न होने पर कई प्रकार के गीत गाये जाते हैं उनमें जच्चा को किस प्रकार की वस्तुएं दी जानी चाहिए उनका वर्णन होता है। किसी नव-विवाहिता वधु के प्रथम बार गर्भाधान होना अत्यन्त मंगलमय माना जाता है। गर्भवती स्त्री का पति परदेश जा रहा है। पति की अनुपस्थिति में अजवाइन आदि की व्यवस्था कौन करेगा? गर्भावस्था के आठवें मास में स्त्रियां "अजमो" गाती हैं —

थेइज ओ केसरिया सायब गांव सिधाया ओलगणा,
सिधाया ओ अजमो कुण मोलावे ओ राज !
थेइज ओ मांनेतण रांणी हालरियो जिणजो,
धेनड़ियो जिणजो ओ अजमो म्हारा भावोसा मोलावे ओ राज !

अर्थात् — ओ केसरिया प्रियतम ! आप दूसरे गांव जा रहे हो। ओ राज, अब अजवायन कौन खरीदेगा ? ओ मानेती रानी ! तुम पुत्र उत्पन्न करना, अजवायन मेरे व सा खरीद देंगे।

जन्म से पूर्व प्रसव-वेदना से पत्नी व्याकुल हो रही है। पति बाहर चौपड़ खेलने में मस्त है। पत्नी पति को दाई बुलाने के लिए सूचना देना चाहती है। क्या कहे ? कैसे कहे ?

ओ राजा सार रमता पोव ये पासा दूर धरो वे हां।
ओ राजा सार धरो चित्रसाल पासा रंगमेल धरो वे हां।
ओ राजा जाजम देवो उठाय साथीड़ा ने सीख देवो वे हां।
ए म्हारी सदा सवागण नार थारे कांई हुयो वे हां।
ओ राजा लाज सरम री बात पियाजी ने कांई केवूं वे हां।
ए गोरी थारो म्हारो जिवडो एक दोनूं विच कोण सुणे वे हां।
ओ राजा घसमस दूखे पेट कमर में चीस चाले वे हां।
ओ राजा होय घुडले असवार दाई जी ने लेण चालो वे हां।

अर्थात्:— ओ राजन् ! हे प्रियतम ! आप खेलते हुए सार व पासों को दूर रख दो, ओ राजन् ! सार को चित्रशाला में व पासे रंगमहल में रख दो। ओ राजन् ! जाजम उठवा दो व साथियों को विदा करो। ए मेरी सुहागिन प्रिया ! तुम्हारे क्या हुआ ? ओ राजन् लाज-शरम की बात है, मैं अपने प्रियतम को क्या बताऊं ? ओ गोरी ! तुम्हारा और मेरा जीव एक है। दोनों के बीच में कौन सुनने वाला है ?

ओ राजन् ! पेट कसमसाता हुआ दुखता है व कमर में चीस चलती है। ओ राजन् ! घोड़े पर सवार होकर दाई को लेने जाओ !

जन्मोत्सव पर प्रसूता स्त्री को पीलो चूनड़ ओढ़ाते हैं इसे "पीलो ओढ़ाना" कहते हैं। राजस्थान में "पीळो" सौभाग्यवती एवं पुत्रवती स्त्री का मांगलिक परिधान है–

उदयपुर से तो सायवा पीलो मंगाओ जी
तो नांनी-सी बंधण बंधाओ गाढ़ा मारूजी।
पीला तो पल्ला साहेवा बंधण वधावो जी
तो अधबिच चांद छपावो गाढ़ा मारूजी।
पीळो तो ओढ़ म्हारी जच्चा पोढ़े जी
बड़ी तो सराही सहर सराही गाढ़ा मारूजी।
पीळो तो ओढ़ म्हारी जच्चा महल पधारी जी
तो कोई हे सपूती निजर लगाई गाढ़ा मारूजी।

अर्थात् – ओ प्रियतम ! उदयपुर से पीली चूनड़ मंगवाओ। ओ अच्छे मारूजी ! उस चूनर के महीन 'बांधण' बंधवाओ। ओ प्रियतम ! उस पीले के पल्ले बंधवाओ और अधबिच में चांद छपवाओ। ओ प्रियतम ! पीला ओढ कर सोयेगी तो सारे शहर में उसकी सराहना होगी। ओ प्रियतम ! पीला ओढ़ कर मेरी जच्चा महल मे गई। तो किसी सपूती ने उसके नजर लगा दी।

सन्तान उत्पन्न होने के सातवें दिन "सूर्य-पूजा" होती है। इस अवसर पर जच्चा स्नान करती है, नवीन वस्त्र धारण करती है और घर से छुआछूत का सामान दूर किया जाता है या शुद्ध किया जाता है। सूरज-पूजा का गीत इस प्रकार है–

सूरज पूजतां कुरजा नावण थूं कठे जाय ?
जणी घर सूरज पूजती सूरज पूजावाने जाय।
डूंगर चढती वेलड़ी ढोलण थूं कठे जाय ?
जणी घर सूरज पूजती ढोल बजावा ने जाय।
डूंगर चढ़ती बेलड़ी कुमारण थूं कठे जाय ?
जणी घर सूरज पूजती कलस बदावा ने जाय।

अर्थात् – सूरज पूजा करवाने के लिए नाईन चलने लगी, तो कुरज बोली – नाईन तू कहां जाती है ? जिस घर में सूरज-पूजा है, मैं वहीं सूरज-पूजा के लि जाती हूं। पहाड़ पर चढ़ती हुई बेलड़ी बोली – ढोलिन ! तू कहां जाती है ? जिस घर में सूरज-पूजा है, मैं वहीं ढोल बजाने के लिए जाती हूं। पहाड़ पर चढ़ती बेल बोली – कुम्हारिन ! तू कहां जाती है ? जिस घर में सूरज-पूजा है, मैं वहीं कलश बंधाने जाती हूं।

सूरज-पूजा के लिए दूसरा गीत निम्न है —

सूरज पूजरण बहू नीसरी, भला भला सुगरण मनाय।
तू मत जाणे जच्चा मैं बड़ी जी,
राणी भाग बड़ो छै थारी सासू को, जिरण जाया पूत सुलखणा।
दोय दोय लाडू सोंठ का घरण उठी मचकाय,
सूरज पूजण बहू नीसरी।

अर्थात् – अच्छे अच्छे सुगन मना कर बहू सूरज पूजने के लिए निकली। जच्चा तू मत समझना कि "मैं बड़ी हूं"। राणी, तेरी सासू का भाग बड़ा है, जिसने अच्छे लक्षण वाले पुत्र को जन्म दिया है। दो-दो लड्डु सोंठ के खाकर स्त्री उमंगित होती हुई सूरज-पूजा के लिए निकली।

बालक-जन्म के बाद "जळवा" अर्थात् जल पूजने का संस्कार भी होता है। इस अवसर पर मां के मस्तक पर छोटा कलश रखा जाता है और उसके साथ स्त्रियां गीत गाती हुई जल पूजने के लिए कुए या तालाब पर जाती हैं। वे मार्ग में इस प्रकार गाती हैं —

कौरण चिरणायो झालरो, कौण लगाई गज नींव ?
पूज सुहागरण जच्चा झालरो।
सुसर चिरणायो झालरो, जेठजी लगाई गज नींव। पूज०
कौरण की या कुल वहू, कौण की या धीय ?
सुसराजी की कुल बहू, सात पांचा की है धीय
भाई तो बहन सहोदरा, पिया की बड़नार। पूज०
ओढ़ पहर जच्चा नीसरी, थानागाजी के वजार।
मांढ़ो तो चूंढो कूलडो, गाढ़ो भी लियां माय। पूज०
या कूलड़ो जब नीकले होकर जलवा माय,
कोथली को मूंढ़ो सांकड़ो घुल रह्यो रेशम डोर। पूज०
दे थारा डूम खवास ने सास ननद पहराय।
वहू ए विदाई माता थें जायो सुलक्षणो पूत
पूज सुहागरण जच्चा झालरो।

अर्थात् – किसने कुए पर झालरा चुनवाया और किसने गहरी नींव लगवाई ? सुहागन जच्चा! झालरा पूज। सुसराजी ने झालरा चुनवाया और जेठजी ने गहरी नींव लगवाई। किसकी यह कुल वहू है और किसकी यह लड़की है ? सुसराजी की यह कुल-बहू और पांच सात घरों की (प्यारी) यह बेटी है। भाई-बहनों की सहोदरा और अपने प्रियतम की मानी हुई स्त्री है। जच्चा थानागाजी के बाजार में पहिन ओढ़कर निकली। सुन्दर चित्रित, कुल्लड़ के भीतर गाढ़ा सामग्री है। कूलड़ा लेकर बच्चे की मां जलवां में

निकली किन्तु रुपये की थैली का मुंह संकड़ा है और रेशम की डोरी बंध रही है। सास ननद ने वेश अपने डूम को दिया है। मां तुमने अच्छा लक्षण वाला पुत्र उत्पन्न किया जिसमे इस बहू का विवाह हुआ। सुहागन जच्चा झालरा पूज।

राजस्थानी लोक-गीतों में "लोरी" का भी अपना महत्वपूर्ण स्थान है। मां आस-पास की प्रकृति, पशु पक्षी आदि से बच्चे का परिचय कराती है —

गीगा ने खिलायी ए चिड़कली
गीगा ने खिलायी ऐ !
गीगा रोवै च्याऊँ म्याऊँ
गीगो ने हंसायी ए चिडकली, गीगा ने खिलायी ऐ !
पगां अक बांधूं घूघरणा थारे
बल मोतीड़ा रौ हार, ए चिड़कली, गीगा ने ०

अर्थात् – ओ चिड़िया ! छोटे बच्चे को खेलाओ। छोटा बच्चा च्याऊं-म्याऊं रोता है। ओ चिड़िया ! छोटे बच्चे को हंसाना। ओ चिड़िया ! तेरे पैरो में मैं घूंघरु बांधू और तेरे गले में मोतियों का हार पहिनाऊं। छोटे बच्चे को खेलाना।

"गाडूलो" नामक लोकगीत भी राजस्थान में बहुत प्रसिद्ध है। स्नेहमयी माता खाती से कह रही है कि उसके पुत्र के लिए एक सुन्दर सा गाडूला घड ला —

सुण सुण रे खाती रा वेटा, गाडूलो घड़ ल्याव।
गाडूलो घड़ ल्याव, म्हारै गीगा के मन भाय।
आंम को गाडूलो घड़ ल्याव, चांदी का पात चढ़ाय।
सोने की खाती रा वेटा, कील ठोकाय।
सुण सुण रे खाती रा वेटा, गाडूलो घड़ ल्याय।

अर्थात् –हे खाती के बेटे ! सुन एक गाड़ी बना के ला जो कि मेरे छोटे बच्चे के मन को भा जाय। आम की लकड़ी की गाड़ी बना। उस पर चांदी का पात चढ़ा व सोने की कीलें ठोक दे। सुन खाती के बेटे मेरे पुत्र के लिए गाड़ी घड़ ला।

## (ग) यज्ञोपवीत —

१७:३। इसे "जनेऊ" कह कर भी पुकारते हैं। विभिन्न जातियों में विभिन्न आयु व अवसर पर यज्ञोपवीत का विधान है। यज्ञोपवीत संस्कार से विद्याध्ययन का आरम्भ माना जाता है। इस अवसर पर गृह-शांति, हवन आदि धार्मिक क्रियाओं के बाद लड़का गुरु के पास काशी जाने का रिवाज पूरा करता है। कुछ कदम भागने पर लोग उसे पकड़ लाते हैं। जनेऊ से सम्बन्धित एक गीत देखिए —

बालो चाल्यो ए बहन बनारस जी,
वांका दादासा जाबा न देय, कुंवर बाला यहीं पढ़ो जी ।
थांका पढ़वा ने देस्यां मेड़ी ओवरा जी,
थांका गुरुजी ने देस्यां चतर साथ,
कंवर बाला यहीं पढ़ो जी
थांका गुरुजी ने देस्या दक्षणा धोवती जी,
थांका साथीड़ा ने देस्यां पचरंग पाग ।
कंवर बाला यहीं पढ़ो जी ।

**अर्थात्** – ओ बहिन ! प्यारा लड़का बनारस पढ़ने चला । उसके दादाजी जाने नहीं देते, प्यारे कंवर यहीं पढ़ो जी । तुम्हारे पढ़ने के लिए हम मेड़ी और ओवरे देंगे। तुम्हारे गुरुजी को अच्छा साथ देंगे, प्यारे कुंवर यहीं पढ़ो जी । तुम्हारे गुरुजी को दक्षिणा और धोती देंगे। तुम्हारे साथियों को पचरंगी पाग देंगे । प्यारे कुंवर यहीं पढ़ो जी।

## (घ) विवाह —

१८:३ । विवाह के अवसर पर कई प्रकार के लोकाचार होते हैं । सर्वप्रथम सगाई होती है जिसके अनुसार आपस में विवाह निश्चित किया जाता है । इसके पश्चात् मुहूर्त निश्चित किया जाता है, जिसमें गणेश-स्थापना की जाती है । इस अवसर पर "विनायक" गाया जाता है —

**विनायक**

पूरब दिशा में सूर्यदेवजी समरथ जी,
हां जी देवा सहस किरण ले उगसी ।
मालिक तुम बिन और नहीं आसी ।
वेग पधारो गोरां का गणपतजी ।
पच्छिम दिशा में चांद देवा समरथ जी,
हां जी देवा नौ लख तारा लासी । वेगा पधारो०
कैलाशपुरी में सदा शिवजी समरथ ।
हांजी देवा ढूंडियां नाड्या लारां लासी,
वेग पधारो राणी गोरां का गणपतजी ।

**अर्थात्** – पूर्व दिशा में सूर्य देवता सामर्थ्यवान् हैं । हां जी, यह देवता हजार किरणों से उदय होंगे । स्वामी तुम्हारे बिना दूसरे कोई नहीं आवेंगे । गोरां के गणपतजी जल्दी पधारो । पश्चिम दिशा में चांद-देवता सामर्थ्यवान् हैं । हां जी, देव के नौ लाख ता

साथ लावेंगे। कैलाशपुरी में सदा शिव सामर्थ्यवान् हैं वे भूत-प्रेत साथ लावेंगे। रानी गोरां के गणपतजी ! जल्दी पधारिए।

वर-वधु के यहां गीत समान रूप से गाए जाते हैं। विनायक पूजा के बाद वधू के यहां पर "बनड़े" गाये जाते हैं। जिनमें यह वर्णन होता है कि बारात-बाराती कैसे हों? आदि। बनड़े का अर्थ 'दूल्हा' होता है —

सिरदार बनां जी हस्ती थे लाइजो हे कजली देश रा
उमराव बनांजी घुड़ला थे लाइजो हे खुरसांणी देस रा
सिरदार बनांजी सेवरिये झलके ओ आभा बीजली
उमराव बनांजी सोनो थे लाइजो हे लंकागढ़ देस रो
उमराव बनांजी रूपो थे लाइजो हे ऊजलपुर देस रो

**अर्थात्** – हे सरदार बनाजी ! (दूल्हा) आप हाथी कजली देश के लाना। हे उमराव बनांजी ! आप घोड़े खुरसाणी देश के लाना। हे सरदार बनांजी ! तुम्हारा मोड़ ऐसा चमकता है मानों आकाश में बिजली चमक रही है। हे उमराव बनाजी ! आप सोना लंका देश का लाना। हे उमराव बनाजी! रूपा (चांदी) ऊजलपुर देश से लाना।

विवाह के समय अनेक प्रकार के रीति-रिवाज होते हैं। वर-वधु के तेल चढ़ाना, पीठी करना आदि। "उबटन" को राजस्थान में "पीठी" कहते हैं। आटे, हल्दी, तेल आदि के मिश्रण से पीठी बनाई जाती है। फिर गीतों के साथ में नाई या नाईन वर-वधु के पीठी करना आरम्भ करती है —

गहुँ ए चिणां रो ऊबटणो, मांय चमेली रो तेल
अब लाडो बैठ्यो ऊबटणे ॥१॥
आओ म्हारी दायां निरख लो, आओ म्हारी मायां निरखल्यो
थां निरख्यां सुख होय, अब लाड़ो बैठ्यो ऊबटणे ॥२॥
तो कर लाडा ऊबटणो, थारा ऊबटणां में बास घणी
थारी दायां संजोयो ऊबटणो, थारी मायां संजोयो ऊबटणो ॥३॥
कोई तेल फुलेल चम्पेल घणी, चम्पा री कलियां सुगन्ध घणी
लाडा रा मन में खांत घणी ॥४॥

**अर्थात्** – गेहूं और चने का उबटना है जिसमें चमेली का तेल है। अब लाडा (प्यारा) उबटना करने बैठा। आओ मेरी दादियों ! मुझे देख लो, आओ मेरी माताओं ! मुझे देख आपके देखने से ही सुख होगा, अब लाडा उबटना करने बैठा। अब लाडा उबटन कर, तेरे उबटन में सुगन्ध बहुत है, तेरी दादियों ने उबटना बनाया, तेरी

उबटन बनाया। तेल, इतर व चम्पा की सुगन्ध बहुत है। चम्पे की कलियों की सुगन्ध बहुत है, लाडा के मन में प्यार बहुत है।

वर के साथ स्त्रियां विनोद करने से भी नहीं चूकती। गीतों में वे कुछ अपनी ओर से भी मिला देती हैं। उनका मन्तव्य वर के साथ हंसी करना ही होता है —

चंपले री चोसठ कलियां ए,
बनो पूरे बनी री रलियां ए।
बनड़े रे हाथ पतासा ए,
बनो करै बनी सूं तमासा ए।
बनड़े रे हाथ में डोरी ए,
बनड़े सूं बनड़ी गौरी ए।
बनड़े रे हाथ में कूंची ए,
बनड़े सूं बनड़ी ऊँची ए।

अर्थात् – चम्पा की चौंसठ कलियां ए, बना बनी की इच्छाएं पूरी करता है। बनड़े के हाथ में पतासे हैं, बना बनी से तमाशा करता है। बने के हाथ में डोरी (रस्सी) है, बनड़े से बनड़ी गोरी है। बनड़े के हाथ में कूंची है, बनड़े से बनड़ी ऊँची है।

विवाह से पहले दूल्हा या दुल्हिन को सम्बन्धित व्यक्तियों के यहां आमन्त्रित किया जाता है। खाना खाकर लौटते समय बनौली सम्बन्धी गीत गाया जाता है। इसे राजस्थान में "बनौला" भी कहते हैं —

झिर-मिर झिर-मिर मेहवो बरसे मोतीडा झड़ लागा।
म्हें थाने पूछूं कुंवर लाडला, थारो विनौलो कुण न्योतो ?
ईसर घर बहू गोरा, म्हारो विनोलो उण न्योत्यो।
सूरज घर बहू रोहणी, म्हारो विनोलो उण न्योत्यो।
घर से तो लाडो पग-पग आयो, घुड़ले चढ़ पहुँचायो।
थे चिर जीवो देवी देवता का जाया, भली ए जुगत पहुँचाया
लाम्बी सी डांडी को भवरक दिवलो, ऊपर लाल चंदोवो।

अर्थात् – झिर-मिर झिर-मिर मेह बरसता है। मोती झड़ते हैं। मैं तुमको पूछती हूं, प्यारे कुंवर तुम्हारा विनोला किसने न्योता है ? ईसरजी के घर में गोरा बहू है, मेरा विनोला उन्होंने न्योता है। घर से प्यारा पैदल चलकर आया था, उसको घोड़े पर पहुँचाया गया है। देवी-देवता आप सभी चिरंजीवो, आपने अच्छी तरह पहुँचाया है। लम्बी डांडी का तेज रोशनी वाला दीपक है और ऊपर लाल चंदोवा है।

बरात चढ़ते समय दूल्हा सज-धजकर घोड़ी पर बैठता है। उस समय उसकी व घोड़ी की, दोनों की आरती उतारी जाती है। उस समय का एक गीत इस प्रकार है —

घोड़ी पग मोड़े, झांझर बाजे।
घोड़ी गई ओ जोसीड़ा री हाट, वारी जाऊं ओ नाराणगढ़ रो सेवरो।
छोड़ो छोड़ो दादाजी म्हारो सेवरो।
छोड़ो छोड़ो काकाजी म्हारो सेवरो।
म्हाने परणवा री आई ओ हूंस।
घोड़ी पग मोड़े झांझर बाजे।
घोड़ी गई बजाजीरी हाट।
वारी जाऊं ओ नाराणगढ़ रो सेवरो।
छोड़ो छोड़ो मामासा म्हारो सेवरो।
म्हाने आई हो परणवा री हूंस।
घोड़ी पग मोड़े झांझर बाजे।
घोड़ी गई नणदोईजी री हाट, वारी जाऊं ओ नाराणगढ़ रो सेवरो।
छोड़ो छोड़ो मासाजी म्हारो सेवरो।
म्हाने परणवा री आई ओ हूंस।
घोड़ी पग मोड़े झांझर बाजे. वारी जाऊं ओ नाराणगढ़ रो सेवरो।

अर्थात् – घोड़ी पैर मोड़ती है तो झांझर बजती है। घोड़ी जोसी की हाट में गई है। वारी जाऊं ओ नारायणगढ़ का सेवरा। छोड़ो, छोड़ो दादाजी मेरा सेवरा छोड़ो। मुझे विवाह करने की उमंग हुई है। घोड़ी पैर मोड़ती है तो झांझर बजती है। घोड़ी बजाज की हाट पर गई। वारी जाऊं ओ नारायणगढ़ का सेवरा। छोड़ो, छोड़ो मामाजी मेरा सेवरा। मुझे विवाह करने की उमंग हुई है। घोड़ी पैर मोड़ती है तो झांझर बजती है। घोड़ी नणदोई की हाट पर गई। वारी जाऊं ओ नारायणगढ़ का सेवरा। मासाजी मेरा सेवरा छोड़ो, मुझे विवाह करने की उमंग हुई है। घोड़ी पैर मोड़ती है तो झांझर बजती है। वारी जाऊं ओ नारायणगढ़ का सेवरा।

बरात जिस समय दुल्हिन के द्वार पर जाती है तो वहां पर दूल्हा तलवार व वृक्ष की टहनी से तोरण मारता है। उस समय गीतों में स्त्रियां "कामण" द्वारा वर को वश में करती हैं। 'कांमण' का अर्थ होता है— जादू, टोना या वशीकरण। कामण करके वह वर को जीवन भर के लिए अपने वश में करना चाहती है। कहीं पर "कामणिया" आदि वस्तुऐं भी फेंकी जाती हैं। उनको वर के मित्र गण ढाल द्वारा रोकने का प्रयत्न करते हैं जिससे वर वशीकरण के अधीन न हो सके। तोरण के समय का यह गीत है —

तोरण में आया राईवर, थर थर कांप्या राज,
बूझां सिरदार बनी ने, कांमण कुण करया छै राज।

म्हें नहीं जांणां, म्हांरा खाती कांमणगारा राज,
खाती को नेग चुकास्यां, कांमण ढीला छोड़ो राज।
छोड्यां ना छूटै, राईवर, करड़ा घुल्या छै राज।

**अर्थात्** – राईवर तोरण मारने आए, व थर-थर कांपने लगे। सरदार बनी को पूछते हैं कि हे प्रिया ! कामण किसने किया ? मुझे नहीं मालूम, मेरे खाती (बढ़ई) ने कामण किया है राज। खाती का नेग (दस्तूर) चुकाऐंगे, कामण को ढीला छोड़ो ए राज। छोड़ने से नहीं छूटे, राईवर यह तो ज्यादा घुल गया है।

इसके पश्चात् वर-वधू को चंवरी में लाया जाता है। वर के दाहिनी ओर वधू को बैठाया जाता है। पुरोहित मंत्रों के साथ अग्नि देवता में आहुतियां डालता है। बाद में वह हथलेवा जोड़ता है व मंत्र पढ़ता है। राजस्थान में सात फेरों की जगह चार फेरे भी होते हैं। उस समय यह गीत गाया जाता है —

पै' लो फेरो ले म्हारी लाडो बाई दादोसा ने लाडली
दूजो फेरो ले म्हारी लाडो बाई बाबोसा ने लाडली
अगलो फेरो ले म्हारी लाडो बाई वीरोसा ने लाडली
चोथो फेरो लियो म्हारो लाडो होइए पराई
हलवां हलवां चाल म्हारी लाडो हंसेला सहेलियां।

**अर्थात्** – पहिला फेरा ले ओ मेरी लाडो बाई तू दादोसा की लाडली है। दूसरा रा ले ओ मेरी लाडी बाई तू बावोसा की लाडली है। अगला फेरा ले ओ मेरी लाडी बाई तू वीरोसा (भाई साहब) की लाडली है। मेरी लाडो ने चौथा फेरा लिया। अब वह पराई हो गई है। धीरे धीरे चलो मेरी लाडो वरना सहेलियां हंसेगी।

विवाह के अवसर पर "माहेरा" भरने की प्रथा होती है। पुत्र या पुत्री के विवाह के अवसर पर बहिन अपने भाई के पास पीहर जाती है व उससे याचना करती है कि अमुम-अमुक व्यक्तियों को उनके मनपसन्द की वस्तुऐं देना। भाई निश्चित समय पर आने पूरे परिवार के साथ 'माहेरा' लेकर अपनी बहिन को ससुराल आता है। भाई के आने के पहिले बहिन को उसकी सास, ननद, देवरानी आदि ताना मारती है। जब उसका भाई पहुँचता है तब उसके आंसू रोके नहीं रुकते। वह अपने भाई के ऊपर गर्व करती है। वह भाई को कहती है —

वीरा रे म्हारे चोवटे ने पेरायो, चोरासी सरायो,
मायरो पेराओ पहली म्हारे सेरिया में,
पाड़ोसी सरायो मायरो।
वीरा ओ पहलां म्हारे सासूजी ने पेराओ,

सुसराजी सरायो मायरो।
वीरा ओ पहली म्हारा जेठाणी ने पेराओ,
जेठसा सरायो मायरो।
वीरा ओ पहली म्हारी दौराणी ने पहराओ
देवरसा सरायो मायरो।
वीरा ओ पहली म्हारी नणदल ने पहराओ,
नणदोई सा सरायो मायरो।
वीरा ओ पहली म्हारी बहिनां ने पेराओ,
बेनोईसा सरायो मायरो।
बाई मल म्हारी वेन बांयड़लो पसार।
बाई गरबी, गरबी, के थारे पूतड़ला रो राज ?
के थारे धन को गरवो ? वीरा ओ पुत्र परमेश्वर को माल,
धन को कई गरवो ?
बाई ए मल म्हारी बांयड़ली पसार,
जामण रो जायो अवे मिलियो।

अर्थात् — वीरा ओ ! मायरो पहिले चोहट्टे के लोगों को पहिनाओ। सारी चौरासी के लोगों ने इसकी सराहना की है। वीरा ओ ! मायरा पहिले मेरे पड़ोसी को पहिनाओ। पड़ौसी ने मायरे की सराहना की है। वीरा ओ ! पहिले मेरी सास को पहिनाओ। सुसराजी ने मायरे की सराहना की है। वीरा ओ ! मेरी जेठाणी जी को पहिनाओ। जेठजी ने मायरे की सराहना की है। पहिले मेरी देरानी को पहिनाओ। देवरजी ने मायरे की सराहना की है। पहिले मेरी ननद को पहिनाओ। ननदोई जी ने मायरे की सराहना की है। वीरा ओ ! अब अपनी बहिन को पहिनाओ। बहनोई जी ने मायरे की सराहना की है। बाई ! तुम बांह फैला कर मिलो। बाई तुमको गर्व किसका है ? क्या तेरे पुत्रों का राज है ? अथवा तुझे धन का घमंड है। भाई ओ ! पुत्र तो परमेश्वर का धन है और धन का तो क्या गर्व किया जाए ? बाई ! बाहें पसार कर मिलो। मां जाया भाई अब मिला है।

इसके बाद कन्या को विदा दी जाती है। उस समय का दृश्य मार्मिक होता है। इतने यत्न से पाली-पोसी हुई कन्या को अपनी आंखों से दूर करना और एक अजनबी के साथ भेज देना मां-बाप के लिए बहुत कठिन होता है। फिर भी उनको हृदय पर पत्थर रखकर यह कार्य करना पड़ता है। इन गीतों को "ओलू" (याद) कहते हैं। इन गीतों के भाव इतने करुण होते हैं कि सुनने वाले की भी आंखें छलछला आती हैं। उस स. वातावरण ही ऐसा हो जाता है कि लड़की मां-बाप भाई-बहिन सखियां आदि से गले है व रोती है। एक प्रसिद्ध गीत इस प्रकार है —

म्हे थांने पूछां म्हारी धीवड़ी
म्हे थांने पूछां म्हारी बालकी
इतरो बावेजी रो लाड छोड र बाई सिध चाल्या ?
म्हे रमती बाबोसा री पोल
आयो सगेजी रो सूवटो गायड़मल ले चाल्यो
म्हे थांने पूछां म्हारी धीवड़ी
इतरो माऊजी रो लाड छोड र बाई सिध चाल्या ?

मैं तुझे पूछती हूँ मेरी लड़की ! मैं तुझे पूछती हूँ मेरी बालिका ! इतना बावाजी का लाड (प्यार) छोड कर कहां चली ? मैं बावोसा की पोल में खेल रही थी। इतने में सगोजी (रिश्तेदार) का सुआ आया और मुझे गायड़मल ले चला। मैं तुझे पूछती हूँ मेरी बेटी ! इतना माऊजी का लाड छोड कर कहां चली ?

लाड-प्यार से पाली हुई कन्या के घर छोड कर जाने से घर सूना हो जाता है। उसकी सहेलियां उदास हो जाती हैं। कहीं पर गीतों में कन्या की उपमा कोयल से दी जाती है जो उपवन को छोड़कर जा रही है —

वनखंड री ए कोयल, वनखंड छोड़ कठै चाली ?
थारी आले-दिवाले गुडियां धरी ?
वनखंड री ए कोयल, वनखंड छोड़ कठै चाली ?
थारी साथ सहेल्यां उणमणी
वनखंड री ए कोयल, वनखंड छोड़ कठै चाली ?
थारी माऊजी थारे विन उणमणा
थारी छोटी वैनड रोवे अकेलडी
वनखंड री ए कोयल, वनखंड छोड़ कठै चाली ?
थारो वीरो सा फिरे छे उदास
विलखत थारो भावजणी
वनखंड री ए कोयल, वनखड छोड़ कठै चाली ?

उपवन की ए कोयल, उपवन छोड़ कर कहां चली ? आलों में तेरी गुड़िया पड़ी हैं, वन की ए कोयल, उपवन छोड़ कर कहां चली ? तेरी साथ की सहेलियां उदास हैं, वन की ए कोयल उपवन छोडकर कहां चली ? तेरे माऊ जी तेरे बिना उदास हैं, तेरी छोटी बहिन अकेली रो रही है। उपवन की कोयल उपवन छोड कर कहां चली ? तेरे भाई उदास घूम रहे हैं तेरी भोजाई विलख विलख कर रो रही है। उपवन की कोयल उपवन छोड कर कहां चली ?

... विवाह के अवसर पर राजस्थान में अनेकों तरह के गीत गाए जा...

# [आ] देवी-देवता सम्बन्धी लोकगीत

१९:३। भारतीय नारी को भारतीय संस्कृति का रक्षक कहा गया है। धार्मिक गीतों की धरोहर उस के पास सुरक्षित रहती है। नारी स्वभाव से ही धर्मभीरु होती है इसलिए धार्मिक बातों का प्रभाव उसके ऊपर बहुत जल्दी पड़ता है। राजस्थानी धार्मिक गीतों में देवी-देवताओं सम्बन्धी गीतों का महत्वपूर्ण स्थान है। देवी-देवताओं में गणेश, शिव, विष्णु, सूर्य, गंगा, तुलसी, माता, भेरू आदि पौराणिक देवी-देवताओं के गीत प्रचुर मात्रा में मिलते हैं। इन गीतों में सम्बन्धित देवताओं के सुप्रसिद्ध स्थानकों की पूजाविधि और सम्बन्धित लीलाओं का विस्तृत वर्णन मिलता है। देवी-देवताओं के विभिन्न चरित्रों का भी यथारूप चित्रण इन गीतों में किया गया है।

राम और कृष्ण सम्बन्धी लीलाओं के राजस्थानी लोकगीत भी बहुत प्रचलित हैं। गीतों में राम, लक्ष्मण, सीता आदि के उज्ज्वल चरित्र वर्णित किए गए हैं। राजस्थान में राम लीला, सम्बन्धित अभिनय-मंडलियों की सुविधानुसार वर्ष में कभी भी प्रारंभ किए जा-सकती है और इनमें रामचरित्र सम्बन्धी लोकगीत विशेष शैली में गाये जाते हैं।

कृष्ण सम्बन्धी लोकगीतों में मुख्यतः कृष्ण, राधा और गोपियों का प्रेम तथा निरूपित किया गया है। कृष्ण की विविध लीलाओं के गीत भी मिलते हैं।

राजस्थानी लोकगीतों में लोकदेवता–पाबूजी, गोगाजी, रामदेवजी, कल्लाजी आदि मुख्य हैं। इनके चरित्र राजस्थान में बड़े चाव से गाए जाते हैं। लोकगीतों में राजस्थान के देवी-देवताओं के ऐतिहासिक चरित्र बहुत मार्मिक रूप में चित्रित किये गए हैं। वास्तव में उपर्युक्त ऐतिहासिक चरित्र अपने त्याग, वीरता और परोपकारिता से राजस्थान में देवी-देवताओं की तरह से पूजे जाते हैं।

राजस्थान में भजन-मंडलियाँ भक्ति सम्बन्धी कई गीत गाती हैं; जिन्हें हरजस कहा जाता है। हरजस गीतों की संख्या बहुत अधिक है और इनमें बड़ी ही विनम्रता से आत्म-निवेदन किया जाता है। इसी प्रकार राजस्थान में भोपे भी रावणहत्थे, मंजीरे, इकतारे आदि वाद्यों की सहायता से देवी-देवताओं के गीत गाकर जनता का मनोरंजन के साथ-साथ मानसिक परिष्कार करते रहते हैं। कई साधु भी राजस्थानी गीत गाकर जनता में धार्मिक प्रवृत्तियों को प्रेरित करते हैं।

२०:३। कुछ देवी देवताओं सम्बन्धी गीत इस प्रकार है —

– भेरूजी –

भैरूजी मेवाड़ वीचाल अन्तरसीर सो गाम,
अन्तरसर की गलियां में कालुड़े रोल मचाई।
मतवाला भैरू कासी का वासी आज मुसरमान ध्यावै,
मालण लागी, तेलण लागी, लागी लाल सुहारी,

उपरोड़ा के डाकता या लटको भरे कलाल।
वणियाणी के रंग-रंगीलो बड़ा गुलगुला ल्यावे।
बामणी के सदा रंगीलो, गहरा मंगल गावे।
जाटण को लागे मतवाला, काचो दूदो पावे।
रांगड़ी के सदा रंगीलो, मद का प्याला पावे।
मतवाला भैंरू कासी का वासी।

अर्थात् – भैंरूजी! मेवाड़ के बीच में अन्तरसर सा गांव है। अन्तरसर की गलियों में कालूड़े ने मस्ती की है। मतवाले भैंरू, काशी के वासी, आज तुम्हारा मुसलमान भी ध्यान करते हैं। मालण, तेलण और लुहारी तुम्हारी मनुहार करती है और तुम्हारे ऊपर कलाली भी लटका करती है। वनियानी के लिए तू बड़ा रंगीला है। वह तेरे लिये बड़े व गुलगुले लाती है। ब्राह्मणी के लिये भी सदा रंगीला है वह खूब मंगल गाती है। जाटनी के लिए तू मतवाला लगता है। वह तुझे कच्चा दूध पिलाती है और रांघड़ी राजपूतनी के लिए तू सदा रंगीला है, जो तुझे मद का प्याला पिलाती है। मतवाले भैंरू! कासी के वासी।

२१:३। राजस्थान में कोई भी कार्य आरम्भ करने के पहले विघ्नविनाशक गौरीनन्दन गणपति देव की आराधना की जाती है। उस अवसर का एक गीत देखिए —

गौरी को नंद गणेश मनावां
हिड़दे में सारद माई रै' जी।
निवन करां म्हारे गुरां पितरां ने
गुरु म्हाने ग्यांन बताई
दिल का दाग परै कर भाई, रै जी।

अर्थात् – गौरी के नंद (सुत) गणेश जी को मनावें, हृदय में शारदा माई रहे। हमारे गुरु व पितरों को हम नमस्कार करते हैं। गुरु ने हमें ज्ञान बताया, दिल का दाग दूर करो भाई।

२२:३। गंगा स्नान कर आने के बाद भी राजस्थान में रात्रिजागरण कराने की परम्परा है। रात्रिजागरण को "रतजगा" या "रातीजगा" भी कहा जाता है। रातीजगा में 'गंगाजी' सम्बन्धी लोक गीत गाए जाते हैं, उनमें से एक गीत इस प्रकार है —

सांपड़ आया, भजन कर आया तो लीनो छै हरिनाम
प्रयाग जी में सांपड़ आया।
चांवल रांधूंली ऊजला, हरि सांपड़ आया
तो हरिया मूंगां की दाल, थारा जी में सांपड़ आया।
घी वरताऊंली वावड्यां, हरि सांपड़ आया,
[illegible] गंगाजी में सांपड़ आया।

जीमत निरखूंली आंगली, हरि सांपड़ आया,
बीजा तो पुरको बीजणो, हरि सांपड़ आया।
तो गढ़ मुथराजी को छे थाल, धाराजो सांपड़ आया।
ओछा तो पागा री ढोलणो, हरि सांपड़ आया।
तो उलट-पुलट की छै सौड़, धाराजी में सांपड़ आया।

अर्थात् – स्नान कर आए, भजन कर आए, तो लिया है हरि का नाम। प्रयागजी में स्नान कर आये। तुम्हारे लिए उजले चावल बनाऊंगी। हरिजी स्नान कर आये तो हरे मूंगों की दाल बनाऊंगी। धाराजी में स्नान कर आए तो ऊपर घी और चतुराई से झक्कर परोसूंगी। धाराजो में स्थान कर आए, जीमते समय अंगुली देखूंगी, विजयपुर का पंखी करूंगी। गढ़ मथुराजी के थाल हैं, धाराजी में स्नान कर आए। छोटे पायों की ढोलनी खाट है तो उलट-पुलट की सौड हैं। धाराजी में स्नान कर आये।

२३:३। "भोमिया"जी को भी देवताओं की श्रेणी मे रखा जाता है। उनकी प्रशंसा का निम्न गीत है —

सरवर आवे, भोमिया सरवर जाय, घुड़ला कुदावे सरवरिया पाल।
तीखा सा नैणा रो भोम्यो प्यारो लागे।
जुगल म्हारा दिवला जुगल थारी वात।
काए को दिवलो, काये री वात?
काये रो घीरत बले सारी रात?
सोना रो दिवलो रेशम री वात,
सुरीली रो घीरत बले सारी रात।
भर सुवागण जोयो चौदस की रात,
तीखासा नैणारा भोम्या प्यारा लागो राज।

अर्थात् – भोमिया सरोवर आता है, सरोवर मे जाता है। सरोवर की पाल पर घोड़ा कूदाता है। तीखे नयनों का भोमिया प्यारा लगता है। जुगल मेरा दीपक और जुगल तेरी वाती। किसका दीपक है और किसकी वाती है? किसका घी है जो सारी रात जलता है? सोने का दीपक है और रेशम की वत्ती है और सुरीली का घी सारी रात जलता है। सुहागण ने दीपक को चौदस की रात जलाया है। तीखे नयनों का भोमिया प्यारा लगता है।

२४:३। राजस्थान में रामदेवजी को बहुत माना जाता है। भांभी इन्हें अपना इष्टदेव मानते हैं। भजन करने भांभी भी आते हैं। ऐसे जागरण को "जमो" कहा जाता है। रामदेवजी का प्रसिद्ध गीत देखिए —

कोठे तो वाज्याओ अजमालजी रा छावा बाजिया?
वारी जाऊं, कोठे तो घुर्‌यो है निसांण?

आज अजमलजी रो छाबो धोकस्यां
रूणीचे तो बाजाओ, अजमलजी रा छाबा बाजियां ?
जात्री तो आवे ओ अजमलजी रा छाबा दूर का ।
वारी जाऊं सांवलिया मोट्यार
जातण आवे जो अजमल जीरा छाबा कुल वऊ ।
वारी जाऊं गोद जड़ूला जी पूत ।
चढ़े चढ़ावे थारे चूरमो और चोट्यांला नारेल ।
वारी जाऊं ज्यांरी थे पूरो आस ।

अर्थात् – कहां अजमलजी के पुत्र कहे गये हैं ? वारी जाऊं कहां नक्कारे बजते हैं ? आज अजमाल जी के पुत्र के आगे धोक देंगे । गांव रूणीचे में अजमलजी के पुत्र कहे गये हैं । अजमल जी के पुत्र के लिए दूर–दूर के यात्री आते हैं । सांवलिया मोट्यार ! वारी जाती हूं । कुल बहू जात के लिए आती है । वारी जाऊं, उनकी गोद में पुत्र है । तुम्हारे चूरमा चढ़ाता है और चोटी वाला नारियल चढ़ाता है जिसकी तुम आशा पूरी करते हो, वारी जाऊं ।

२५:३ । "राव तेजाजी" का एक गीत इस प्रकार है ––

कल में तो दोउ फुलडा वड़ा जी, एक सूरज दूजो चांद हो ।
बासक राओ, तेजाजी थे वड़ा जी,
सूरज री किरणां तपे जी, चन्दा री निरमल रात हो ।
इन्दर तो वरसावे जी, धरती में निपजेला धान हो
मायड़ जण जनम दीना, वाप लडाया छे लाड़ ओ ।

अर्थात् – कलयुग में दो फूल बड़े हैं । एक सूरज और दूसरा चांद । वासुकि राव तेजाजी तुम बड़े हो । सूरज की किरणें तपती हैं और चांद की निर्मल रात होती है । इन्द्र बरसेगा और धरती में धान उत्पन्न होंगे । जिस मां ने जन्म दिया और जिस बाप ने प्यार किया, उसको धन्य है ।

## (ङ) व्रत-सम्बन्धी लोकगीत

२६:३ । भारतीय पुराणों व शास्त्रों में ऐसा विश्वास किया जाता है कि व्रत, उपवास, तुलसी-पूजन आदि से मनचाही वस्तु की प्राप्ति हो जाती है । राजस्थान में व्रत स्त्री-पुरुष दोनों ही रखते हैं । एकादशी, पूनम, जन्माष्टमी, शिवरात्रि आदि का व्रत पुरुष भी करते हैं । तीज, गणगोर, नवरात्रि, रामनवमी, गंगादशमी, सावन के सोमवार, कार्तिक मास, गणेश चतुर्दशी आदि के व्रत विशेष उल्लेखनीय हैं जिनको मुख्यतः स्त्रियां करती हैं । "तुलसी महातम" का राजस्थानी लोकगीतों में विशेष उल्लेख है । तुलसी-पूजन कुंआरी कन्याएं

मनचाहा पति पाने के लिए व नव-वधुएँ सन्तान या पति-प्रेम प्राप्ति के लिए करती हैं। एक लोकगीत में तुलसी की शालिग्राम के साथ विवाह करने की इच्छा प्रकट की गई है —

चांद तो बाबुल घट बढ़ ऊगें तो,
सूरजजी रे किरणां घणेरी हो राम !
ईसर तो सोला दिन आवे तो,
सिवजी के जटा ए घणेरी हो राम !
बिरमा बाबाजी वेद पढ़ावे तो,
विनायक के सूंड बडेरी हो राम !
किसन बाबाजी गायां चरावें तो,
ए वर म्हांने ना भावे हो राम !
म्हाने म्हारो सालगराम वर हेरी तो,
बे म्हारी ओड़ निभावे हो राम !

अर्थात् हे बाबुल ! चांद तो घटता-बढ़ता हुआ उगता है सूरज जी के किरणें बहुत । ईसरजी तो सोलह दिन आते हैं व शिवजी के जटाएँ बहुत हैं ! हे राम ! ब्रह्मा बाबाजी वे पढ़ाते रहते हैं व गणेश जी के सूंड बहुत बड़ी है, हे राम ! कृष्ण बाबाजी गो चराते हैं, ये सब वर मुझे अच्छे नहीं लगते हैं। हे राम ! मुझे तो मेरा शालिग्राम वर ढूंढो, मेरी आन निभा सकते हैं।

२७:३ कार्तिक मास में ब्रह्ममुहूर्त में स्नान करने का बड़ा माहात्म्य है। स्त्रियाँ सुबह र बजे उठ कर स्नान करती हैं तब यह गीत गाती हैं —

सात सयांई भूंमखे राधा न्हावण चाली ओ राम !
आड़ा किसन जी फिर गिया, थांने जाण न देस्या ओ राम !
थारा जी बरज्या ना रेवां, म्हारी सास खिनाया ओ राम !
खोल्याजी स्यालू, स्यावटा, राधा जल में पधारी ओ राम !
लीन्या किसन जी कापड़ा जाय कदम चढ़ बैठ्या ओ राम !
देद्यो किसन जी कापड़ा, लज्जा राखो म्हारी ओ राम !
थांरा जी कपड़ा जद देवां, जल सैं हो ज्याओ न्यारा ओ राम !
जल सैं न्यारा ना होवां, थे पुरुष म्हें नारी ओ राम !

अर्थात् – सात सखियों के साथ में राधा नहाने को चली, ओ राम ! उनके सामने कृष्णजी फिर गए और कहने लगे तुम्हें जाने न दूँगा, ओ राम ! तुम्हारे रोकने से न रहूँगी, री ! सास ने भेजा है, ओ राम ! स्यालू व स्यावटा खोलकर राधा जल मे उतरी, ओ राम ! किसनजी ने कपड़े लिए व कदम्ब की डाल पर जा कर बैठ गये, ओ राम ! किसन जी क

दो, मेरी लाज रखो ओ, राम ! तुम्हारे कपड़े तब दूंगा जब तुम जल से अलग हो जाओगे ओ राम ! जल से तो अलग न होंगी क्योंकि तुम पुरुष हो और मैं नारी हूँ, ओ राम !

२८:३ । औरतें गणगोर की मनौती मनाती हैं, उस समय वे निम्न गीत गाती हैं-

गोर ये गणगोर माता खोल ऐ किवाड़ी
बायर ऊभी थानें पूजण वाली ।
पूजो ये पूजन्ता वाली, कांई कांई मांगो ?
कान कुंवर सो बीरो मांगो, राई सी भौजाई ।
जलधर जामी बाबल मांगा, राता देई मायड़ ।
बड़ो दुमालिक काको मांगा, चूड़ला वाली काकी ।
फूस उड़ावण फूफो मांगा, कूडो धोवण भूवा ।
काजल्यो बहणोई मांगा, सदा सुहागण बहना ।

अर्थात् – गोर ए गणगोर माता ! किवाड़ खोल, बाहर तुम्हारी पूजा करने वाली खड़ी हैं । पूजो ओ पूजने वाली तुम क्या, क्या मांगती हो ? कान्ह कुंवर सा भाई मांगती हैं। राई सी भोजाई मांगती हैं । श्रेष्ठ स्वामी जैसा पिता मांगती हैं । राता देई जैसी माँ मांगती हैं । श्री सम्पन्न काका मांगती हैं । चूड़ी वाली सुहागन काकी मांगती हैं । फूस उड़ाने वाला कमजोर फूफा मांगती हैं । कूड़ा धोने वाली भुआ मांगती हैं । काजल वाला बहनोई मांगती हैं और सदा सुहागण बहिन मांगती हैं ।

२९:३ । तुलसी और पीपल के पेड़ को स्त्रियां बहुत भक्ति से पूजती हैं । बालिकायें शाम को तुलसी के दिया जलाती है व मनचाहे वर की कामना करती हैं । वे तुलसी से पूछती हैं कि तुम्हे इतने सुन्दर कान्ह कुंवर किस भांति प्राप्त हुए ! तब तुलसी उनको कहती है –

चेतां में ए भैणां गोरल पूजी तो
निरणी ऊठ संवारी हो राम !
वैसाखां ए भैणां बड़ पीपल सींच्या तो –
स्यो पर लोटो डाल्यो हो राम !
जेठां में ए भैणा जेठुड़ा घाल्या तो
बिन मांग्यो पाणी पायो हो राम !
पगल्यां सूं ए भैणां पग न धोयो तो –
दिवने सूं दिवलो न जोयो हो राम !
आलो ए भैणां पीपल न काट्यो तो —
बैठी गउ न सताई हो राम !
भूखा विपर न उठाया, ए भैणां तो—
कुंवारी कन्या न मारी हो राम !

अतणां तो हे भैणा जप तप कीन्या तो—
जद ए किसन वर पायो हो राम !

**अर्थात्**–चैत में हे बहिन गोरल पूजी, विना भोजन उठकर उसको संवारा, ओ राम ! वैशाख में हे बहिन बड़, पीपल सींचे, शमी पर पानी का लोटा डाला, ओ राम ! जेठ मे हे बहिन जेठुड़ा डाले, बिन मांगे पानी पिलाया ओ राम ! हे बहिन पैर से पैर न धोये तो दिये से दिये को न जलाया, ओ राम ! हे बहिन कभी गीला पीपल न काटा, और बैठी हुई गाय को कभी न सताया, ओ राम ! हे बहिन ब्राह्मण को कभी भूखे वापिस न भेजा, तो कुंवारी कन्या को कभी न मारा, ओ राम ! हे बहिन इतने जप-तप किए तो जाकर किसनजी वर मिले, हो राम !

३०:३ । राजस्थान में औरतें चौथ माता को बहुत मानती है। चौथ का वे व्रत रखती हैं व नये २ कपड़े पहिन कर शाम को चौथ माता की पूजा करती है कि सदा उनका सुहाग अमर रहे और वे श्री सम्पन्न रहें —

थे तो चौथ मनाल्यो जी,
थारे धन लिछमी गोपाल, सकड़ री राणी चौथ मनाल्यो जी।
सोने की घडाऊँ मेरी माय, रूपेरी घडाऊँ मेरी माय,
तनै ए पुवाऊँ भवानी, पीला पाट में,
म्हारे सेठ निवाज मेरी माय सेठाणी,
अभचल राखो चूड़लो।

**अर्थात्** – तुम तो चौथ मनालो जी ! तुम्हारे धन और [illegible] होगा। सब की रानी ! चौथ मना लो जी। मेरी मां ! सोने की बनवा लूंगी। चांदी की बनवा लूंगी और देवी तुझे पीले पाट में पिरोवा लूंगी। मेरा स्वामी पालन-कर्ता सेठ है और मैं सेठानी। मेरे चूड़ले को अविचल रखना।

३१:३ । मनोवांछित वर पाने के लिए देवताओं में शंकर भगवान की पूजा की जाती है। शंकर का प्रेम पार्वती के लिए अटूट व अखंड है। शंकर के जीवन पार्वती के सिवाय और कोई दूसरी नारी आई ही नहीं। सती ने ही पार्वती का अवतार लिया था। पार्वती शंकर से बिछुड़ जाती है। वह दक्ष-यज्ञ में भस्म हो जाती है। शंकर उसको छाती से लगाये ध्यान मग्न हो जाते हैं। सती दूसरा जन्म पार्वती के रूप लेकर शंकर भगवान की आराधना करती है, शंकर भगवान प्रसन्न हो जाते है। उनकी बरात हिमालय के यहां पहुँचती है। एक लोक गीत में उनकी बरात का वर्णन देखिए –

ऊंची चढ़ देखूं ए माय
जान किसी म्हारी गौर री।

सब जान्यां रे बागा ए मांय
मा' देवजी मृगछाल पैर्‌यां
सब जान्यां रे कुंडल ए मांय
मा'देवजी बिच्छु लटकायां
सब जान्यां रे जनेऊ ए मांय
मादेवजी सरप लटकायां
सब जान्यां रे मोचड़ियां ए मांय
मा'देवजी पांवडियां पैर्‌यां
मरूं ए के जीवूं ए मांय
बींद बुरो म्हारी गौर रो
थें तो रूप संवारो मा'राज
जीव दोरो म्हारी माय रो
ऊंची चढ़ देखूं ए मांय
जान किसी म्हारी गौर री
सब जान्यां रे अंगरखी ए मांय
मा'देवजी रे जामो केसरियां
सब जान्यां रे मोती ए मांय
मा'देवजी रे कुंडल ए मांय
सब जान्यां रे जनेऊ ए मांय
मा'देवजी रे हार पैरियां
सब जान्यां रे फूलड़ा ए मांय
मा'देवजी रे सेवरो बंधियो।

**अर्थात्** – पार्वती का विवाह हो रहा है। श्मशान वासी शिव की बारात आई है। गौरी की माता बारात देखने ऊपर चढ़ जाती है। देखें गौरी की बारात कैसी आई है? सारे बारातियों के तो बागे है, महादेवजी ने मृगछाला लपेट रखी है। सभी के कानों में कुण्डल हैं, वर के कानों बिच्छु लटक रहे हैं। औरों के गले में जनेऊ शोभायमान है, महादेवजी के गले में भुजंग लिपट रहे हैं। बरातियों के पैरों में तो सुन्दर जूते हैं, भोलानाथ खड़ाऊ पहिने हुए हैं।

पार्वती की माता रो पड़ती है। मैं मर जाऊं। पार्वती के वर बड़ा कुरूप आया है। माता की दशा देख, पार्वती शंकर से सुन्दर रूप धारण करने की प्रार्थना करती है।

अब माता देखती है, औरों के तो अंगरखी है, दूल्हा के केसरिया जामा है। औरों

के तो मोती हैं, महादेव के कुंडल। सभी बारातियों के तो गले में जनेऊ हैं, महादेव के हार। औरों ने तो पुष्प धारण कर रखे हैं, महादेव सेहरे में सज्जित हैं।

३२:३। इस तरह हम देखते हैं कि लोकगीतों में देवी-देवताओं का महत्वपूर्ण स्थान है। मांगलिक और पूजा के अवसर पर देवताओं को गा-गा कर मनाया जाता है। नवरात्रि के दिनों में देवी की पूजा निरन्तर चलती रहती है। विवाह के शुभ अवसर पर विनायकजी को मनाया जाता है। वर्षा के लिए इन्द्र व इन्द्राणी की मनौतियां की जाती हैं। कामना-प्राप्ति के लिये शिव-गौरी को रिझाया जाता है। इस प्रकार समय-समय पर सभी देवी-देवताओं के गीत गाए जाते हैं।

## ख. राजस्थानी मनोरंजनात्मक लोकगीत

म्हें तो बुलाया होल्यां पामणा जी सायबा।
आया गणगोर्‌यां री तीजरा।
बंधी कमर कस खोल दो जी सायबा,
छोगो विराजे लेर्‌यां पाग में जी सायबा।
म्हें तो जाण्यां छे राजन फूल गुलाब रा,
नीसर गया करेण रा फूल रा,
बंधी कमर कस खोल दो जी सायबा,
छोगो विराजे लेर्‌यां पाग में जी सायबा।

**अर्थात्** – प्रियतम ! कमर की बंधी हुई कस खोल दो जी। प्रियतम ! आपकी लहरिया पाग में तुर्रा शोभायमान है। सायबा जी ! हम सायबा सायबा करती हैं और आप सौत से मिले रहते हैं। प्रियतम ! हमने तो आपको होली पर मेहमान बुलाया और आप गणगौर की तीज पर आये। प्रियतम कमर की बंधी हुई कस खोल दो जी। आपकी लहरियां पाग में तुर्रा शोभायमान है। राजन हमने तो आपको गुलाब का फूल समझा और आप करेण (कनेर) के फूल निकले। प्रियतम ! कमर की बंधी हुई कस खोल दो जी। आपकी लहरिया पाग में तुर्रा शोभायमान है।

प्रियतम कुछ नाराजगी जाहिर करता हुआ प्रस्थान की आज्ञा मांगता है। गोरी जब यह सुनती है कि रसिया बालम अपनी मारुड़ी से रूठ गया है तब वह उसे रोकती है और गाती है—

म्हारा हंज्या मारू यांई रेवो जी,
म्हारी लाल नणद रा वीर,
म्हाने कूंण खेलावे गणगोर ?
म्हारा हंज्या मारू यांई रेवो जी,
यांई रेवो पातलिया सेण यांई रेवोजी,
आपने रास्ता में मली गणगोर,
म्हारा हंज्या मारू यांई रेवो जी।

**अर्थात्** – मेरे प्यारे प्रियतम ! यहीं रहो ! मेरी लाल ननद के वीर ! हमें कौन गणगौर खेलावे ? मेरे प्यारे प्रियतम यहीं रहो। पातलिया साजन यहीं रहो। आपको मार्ग में गणगोर मिली। प्यारे यहीं रहो।

गणगोर सम्बन्धी एक लोकगीत यह भी है —

म्हारा राजा आज तो गुलाबी गणगोर छे,
म्हारा राजा आज तो बसन्ती गणगोर छे।

माथा ने मेंमद अजब बण्यो छे,
रखडी पर मोर छे,
म्हारा राजा आज तो गुलाबी गणगोर छे।
मुखडा ने वेसर अजब बण्यो छे,
टीली पर मोर छे
म्हारा राजा आज तो गुलाबी गणगोर छे।

अर्थात् – मेरे प्यारे राजा! आज तो गुलाबी गणगोर है! मेरे राजा! आज तो बसन्ती गणगोर है। सर पर मेंमद अनोखा बना हुआ है। रखड़ी पर मोर है। मेरे राजा! आज तो गुलाबी गणगोर है। मुंह पर वेसर अनोखा बना हुआ है। बिन्दी पर मोर है। मेरे राजा! आज तो गुलाबी गणगोर है।

पत्नी को गणगोर खेलने पति नहीं जाने देता है क्योंकि उसी के सहारे तो वह जीवित है! पत्नी जाना चाहती है। पति न तो रात को जाने देता है न दिन को, तब पत्नी कहती है—

भंवर म्हाने खेलण दो गणगोर
म्हारी सैंया जोवे बाट
ओ भंवर म्हाने खेलण दो गणगोर।
के दिन री गणगोर थांके
के दिन री गणगोर
जी थांने कतरा दिन रो चाव
ओ भवर म्हाने खेलण दो गणगोर।
दस दिन री गणगोर ओ भंवर
म्हारे दस दिन री गणगोर
जी म्हांने सोळा दिन रो चाव
ओ भंवर म्हाने खेलण दो गणगोर।
नहीं जावां दां सारी रात ओ सुन्दर,
थांने नहीं जावां दां सारी रात
जी म्हारा मेलां री रखवाळ
सुन्दर थांने नहीं जावा दां सारी रात
घड़ी दोय जावा दो भंवर
म्हांने घड़ी दोय जावा दो
जी म्हारी सासू सपूती रा जोध
ओ भंवर म्हांने खेलण दो गणगोर।
म्हारी सैंया जोवे बाट ओ पना मारू

म्हारी सैंयां जोवे वाट
म्हारी प्रानोजा रो जलद सुभाव
श्रो भंवर म्हाने खेलण दो गणगोर ।
म्हारी रात रिझावण दिन वतलावण
जावा नी दां सारी रात
म्हारी सैंयां जोवे वाट
श्रो भंवर म्हाने खेलण दो गणगोर ।

**अर्थात** – भँवर ! मुझे गणगोर खेलने जाने दो। मेरी सहेलियां बाट देख रही हैं। मुझे गणगोर खेलने जाने दो। कितने दिनों की गणगोर है और कितने दिनों का चाव है ? दस दिन की गणगोर है और मुझे सोलह दिन का चाव है। भँवर, मुझे गणगोर खेलने जाने दो। सुन्दरी, सारी रात के लिए मैं नहीं जाने दूंगा। तू मेरे महलों की रखवाल (रक्षक) है, सारी रात नहीं जाने दूंगा। दो घड़ी के लिए मुझे जाने दो। मेरी सपूती सासू के जोधा सहेलियां प्रतीक्षा कर रही हैं। मुझे दो घड़ी के लिए जाने दो। मुझे गणगोर खेलने का चाव है और मेरे भंवर का मिजाज तेज है, मुझे जाने नहीं देते। रात को रिझाने वाली और दिन में बातों मे बहलाने वाली, तुम्हें सारी रात के लिए नहीं जाने दूंगा। मुझे गणगोर खेलने जाने दो। भंवर ! सखियां बाट देख रही हैं।

## (आ) तीज के लोकगीत

३५:३। श्रावण में तीज का त्योहार प्रमुख है। इस अवसर पर परिवार के सभी प्रियजन एकत्र होते हैं। दूर तक गये हुए व्यक्ति भी अपनी प्रियतमाओं से मिलने के लिए चाहे वे पीहर में हो या ससुराल में लेने पहुँच जाते हैं। इस अवसर पर स्त्रियां बागों में झूले डलवाती हैं। विवाहिता स्त्रियों का यह प्रमुख त्योहार है। तीज के अवसर पर "लहरिया" नामक वस्त्रों का विशेष रूप से व्यवहार किया जाता है। रंग-बिरंगी बंधेज की ओढ़नियां, साफे, साड़ियां और पगड़ियां पहनी जाती हैं। इन्द्र-धनुषी भांत को "धनक", लाल-श्वेत धारी को "राजाशाही", पचरंगी त्रिकोणात्मक धारी वाला "भूपालशाही" और कालीसफेद धारी वाले "काजली लहरिये" कहे जाते हैं। तीज से सम्बन्धित एक गीत इस प्रकार है—

तीज सुण्यां घर आव।
मंझल आपरी नोकरी म्हारा राज,
तीज सुण्यां घर आव।
कूण दिसा आपरी नौकरी जी म्हारा राज,
कूण दिसा नालू वाट, तीज सुण्यां ०
उगेणी दिसा आपरी नौकरी जी म्हारा राज,
आथूणी दिसा नालू वाट, तीज सुण्यां०
पांच रुपियारी आपरी नौकरी जी म्हारा राज,
लाख मोहर री तीज, तीज सुण्यां ०

तीज सुनकर घर आइये। मेरे राजा! दूर की नौकरी को रहने दीजिए और तीज सुनकर घर आइये। किस दिशा में आपकी नौकरी है ? मेरे राजा। मैं किस दिशा मे आपकी राह देखती रहूँ ? पूर्व में आपकी नौकरी है। मेरे राजा! और मैं पश्चिम मे आपकी राह देख रही हूँ। पांच रुपयों की आपकी नौकरी है। मेरे राजा, लाख मोहर की यह तीज है, इसलिए तीज सुनकर घर आइये।

फिर यह विरहिणी आम पर बैठी हुई कोयलड़ी को भी दो शब्द सुनाती है —

आंबे जी बैठी कोयलड़ी
दोय सवद सुणावे जी।
जाय ढोला जी ने यूं कहिजे—
पैली तीज पधार।
खरची खंदाऊं म्हारा बाप री
पैली तीज पधार।
खरची घणी है म्हारी मारूड़ी,
नी है राणा जी री सीख,
घुड़लो खंनाऊं म्हारा बाप रो,
पैली तीज पधार।
घुड़ला घणा है म्हारी मारूणी
नहीं दे राणा जी म्हांने सीख,
आड़ी तो गोरी। नदियां फिर रही,
बैरण हुई है बनास।
कीर रा बेटा म्हारा भायला।
बीरा म्हारा! ढोलाजी ने पार उतार।
कांई तो देस्यो रीझ रो,
कांई तो देस्यो म्हांने इनाम!
कड़ियां री कटारी देस्यां हो बीरा म्हारा
सेज चढ़ियां रो सरपाव।

अर्थात् – आम पर बैठी हुई कोयल को दो शब्द सुनाती है, जाकर प्रियतम से कहना कि पहली तीज पर घर आ जावें। अपने बाप का खर्चा भेजती हूं। पहली तीज पर ही आ जावें। मेरी मारुणी! खर्चा तो मेरे पास भी बहुत है किन्तु राणाजी की सीख नहीं है। अपने बाप का घोड़ा भेजती हूं, पहली तीज पर ही पधारिये। मेरी मारुणी! घोड़े तो मेरे पास भी बहुत हैं। किन्तु राणाजी हमको सीख नहीं देते हैं। फिर मेरी गोरी रास्ते में नदियां बह रही हैं। बनास नदी तो बैरिन ही हो गई है "कीर" (से नदी पार कराने वाले) के बेटे मेरे लाडले भाई होते हो, मेरे प्रियतम को

देना। इस खुशी का नगा दोगी और हमको क्या पुरस्कार मिलेगा? मेरे भाई! तुमको कड़ी वाली कटार देंगे और सेज चढ़ने का सरपाव देंगे।

ज्यों–ज्यों तीज समीप आती है, विवाहित लड़कियां पीहर जाने को आकुल होती है। कौए उड़ाती हुई अपने भाई की प्रतीक्षा करती तथा कहती हैं—

लाग्यो लाग्यो मां, सावण रो मास,
तीज तिवारां मां, बावड़ी जे।
और सहेली मां पीवरिये ने जाय,
हूं तो तरसूं मां सासरे जे
उड़ जा उड़ जा म्हारी नींबड़ली रा काग,
वीरो आवें मेरो पावणो जे,
बोलूं बोलूं मां बालाजी रा रोट,
चढ़ चढ़ देखूं मां डागले जे।
आई आई मां पीवरिये री ए कूंज,
आय र वैठी मां नीमड़ो जे,
कूंजा राणी थारे गले में कंठली ए बांध,
पगल्या बांध्यां थारे घूघरा जे,
कहज्यो कहज्यो म्हारी माऊ जी ने ए जाय,
वीरो भेजे ज्यूं लेण ने जे।

**अर्थात्** – मां! सावण का महीना लग गया है और तीज का त्यौहार भी आ गया है। सहेलियां अपने पीहर जा रही हैं और मां मैं ससुराल में ही तरस रही हूं। मेरी नीमड़ी पर वैठे कौए उड़ जा, मेरा भाई मेहमान बन कर आ जावे। मैं हनुमान जी को रोट (वड़ी रोटी) भेंट करने की मनौती करती हूं और मां, छत पर बार–बार जाकर भाई की राह देखती हूं। मां! पीहर की कूंज आई और नीम पर वैठ गई। कूंजा रानी गले में कंठला बांध और पैरों में घूघरे। मां को जाकर कहना कि भाई को लेने जल्दी भेजो।

## [ङ] दीपावली के लोकगीत

३६:३। राजस्थान में किसान लोग स्यालू फसल काट कर रखने के पश्चात् दीपावली का त्यौहार बड़ी ही उमंग और उत्साह से मनाते हैं। घरों को लीपा-पोता जाता है, मरम्मत करायी जाती है और मांडने आदि मांडे जाते हैं। विविध प्रकार से घर की शोभा बढ़ाई जाती है। दीपक को संस्कृति का प्रतीक माना है। अन्धकार का विनाश कर दीपक अपनी अखण्ड ज्योति से मानव–हृदय को प्रकाशित करता रहता है। अमावस्या की काली रात्रि की कालिमा को दीपकों के प्रकाश से दूर किया जाता है। दीपों की माला बन जाती है इसीलिए इसको दीपमालिका भी कहते हैं। राजस्थानी महिलाओं को भी लोकगीतों

में "दिवले री जोत" से सम्बोधित किया गया है। दीपावली के उपलक्ष में गाये जाने वाला एक गीत इस तरह है—

सोने रो म्हे दिवलो घड़ास्यां,
रेसम वाट वटास्यां जी।
च्यार वाट रो चौमुख दीवो,
घी सूं म्हे पुरवास्यां जी।
चांदी री थाल मेल म्हारो दिवलो,
रंग महल ले जास्यां जी,
मही मही वाट सुरंग म्हारो दिवलो,
रंग महल जगवास्यां जी।

अर्थात् – सोने का हम दीपक तैयार करावेंगे और रेशम की बत्ती बनायेंगे। चार बत्तों का चौमुखो दीपक हम घी से पूर्ण करेंगे और फिर चांदी की थाल में रखकर रंग-महल में ले जावेंगे। महीन बत्ती और सुरंग हमारा दीपक। ऐसे दीपक से रंगमहल प्रकाशित हो जावेगा।

पति परदेश में है, दशहरा आ गया लेकिन प्रियतम नहीं आया। पत्नी दरवाजे पर आंखें लगाए बैठी है; कब उसका निर्मोही आयेगा, लेकिन न तो पाती ही आई न वह स्वयं। तब वह उसको दशहरे का प्रणाम भेजती है और याद दिलाती है कि हे प्रियतम! दीपावली घर की ही करना—

कांई दसरावा रो मुजरो, दीवाल्यां घर री करज्यो जी ढोला।
कांई कांकड़िया पधारिया जी ढोला,
कांकड़िया कलस बंधाया जी ढोला,
दीवाल्यां घर री करजो जी ढोला।
कांई बागां में पधारिया जी ढोला,
मालीड़े फूलड़ा बछाया जी ढोला,
दीवाल्यां घर री करज्यो जी ढोला।
कांई चौवटिये पधारिया जी ढोला,
चौरास्यां चंवर ढुलाया जी ढोला,
दीवाल्यां घर री करज्यो जी ढोला।
कांई दरवाजे पधारिया जी ढोला
कांई मेलां में मंगल गाया जी।
कांई दसरावा रो मुजरो
गढ़पतिया राजा आवो जी मेलां।

अर्थात् – दशहरे का प्रणाम प्रिय ! दीवाली का त्योहार घर पर ही मनाना। जंगल में पधारे प्रियतम ! और जंगल में कलश बंधवाए । दीवाली घर की करना । प्रियतम! बागों में पधारे और माली ने फूल भेंट किए । दीवाली घर की करना, प्रियतम ! चोहट्टे में पधारे प्रियतम ! और चोरासिये लोगों ने चंवर डुलाये । दीवाली घर की करना प्रियतम! दरवाजे पधारे प्रियतम ! और दरवाजे पर हाथी को झुकाया, दीवाली घर की करना प्रियतम ! महलां में पधारे प्रियतम ! और महलों में मंगल-गान हुआ । दशहरे का प्रणाम, गढ़पतिया राजा महलों में पधारना ।

३७:३ । "हरणी" मेवाड़ के बालकों का बहुत ही प्रिय गीत है । मुहल्ले अथवा गांव-गवाड़े के लड़के अलग २ टोलियों में एकत्रित हो जाते हैं व घर-घर हरणी सुनाने के लिए निकलते हैं । घर के लोग लड़कों को फिर थोड़ा अनाज या पैसा देते हैं । ऐसी प्रथा पंजाब में भी है जिसे "लोहड़ी" कहते हैं । हरणी-गायन का यह क्रम नोरतों के कुछ दिन बाद प्रारम्भ होता है और दीपावली तक चलता है । हरणी का कुछ अंश इस प्रकार है —

हरणी हरणी थूं क्यूं दुबली ए ।
चाल म्हारे देस ।
राता गऊवां री घूघरी ए ।
नवी तेली रो तेल
सल्हा सायजादी लौड़ी ।
म्हूं तो हरणी गावा निकलियो रे ।
कूंण मल्यो दातार
लीला घोड़ा वालो रामजी रे ।
दुनियां रो दातार ।
सल्हा सायजादी लौड़ी ।
लौड़ी-लौड़ी थने कणी रंगी ए ?
रंगी ए रामे भील ।
रामा भील ने बुलावो रे ।
नाक में घालूं तीर ।
साल्हा सायजादी लौड़ी ।
आम्बो निपज्यो भाई माळवे रे,
डाळ लगी गुजरात ।
फळ लागा भाई द्वारका रे,
खाइग्यो बदरीनाथ ।
सल्हा सायजादी लौड़ी ।

अर्थात् – हरणी, हरणी तू क्यों दुर्बल है ? मेरे देश चल । लाल गेहूं की घूगरी और नई तिल्ली का तेल खाना । सल्हा छोटी शहजादी । मैं तो हरिणी गाने के लिए निकला ।

रसिया फागण आयो।
चार कूंट रो चोंतरो हो रसिया,
जिसपे कातूं सूत।
तो सासू मांगे कूकड़ी,
तो साजन मांगे रूप। रसिया०
दन्यू दांगा कूकड़ी हो रसिया
तो रात्यूं दांगा रूप हो। रसिया०
चरा चरी रो बेवड़ो हो रसिया,
तो मधरी चालूं चाल
सासूजी नरखे बेवड़ो हो रसिया०
ने साजन नरखे चाल। हो रसिया०
सूरज थांने पूजती
तो भर-भर मोत्यां थाल
छनेक मोड़ो ऊगज्यो हो
म्हारा भंवर चढ़े दरबार।
रसिया फागण आयो।

अर्थात् – रसीले ! फागुण महीना आया। चार कोनों का चबूतरा है जिस पर बैठकर मैं सूत कातती हूं। सासू सूत की कूकड़ी मांगती है और साजन मांगते हैं रूप। दिन में देंगे कूकड़ी और रात में देंगे रूप। चरु और चरवी का बेवड़ा (पानी भरने के बर्तन) हैं जिनको सर पर रखकर मैं धीमी-धीमी चाल से चलती हूं। सासूजी मेरा बेवड़ा देखती हैं और साजन देखते हैं मेरी चाल। सूरज आपको मोतियों के थाल भर-भर कर पूजूं थोड़ी देर में निकलना, नहीं तो मेरे प्रियतम मुझे छोड़कर नौकरी पर दरबार में चले जायेंगे। रसीले ! फागुन महीना आया।

होली के ऊपर रंगों की छटा निराली ही होती है। गोरी के किसी ने पिचकारी मारी है —

गोरी रा बदन पे कुण मारी पिचकारी, मोय बताओ।
चढ़ता जोबण पे कुण मारी पिचकारी ? मोय०
माथाने मेंमद, अधक बराजे,
तो रखड़ीरी छब न्यारी।
बाई सा रा बीरा सासूजी रा जाया,
तो राजन मारी पिचकारी
कुण मारी पिचकारी। गोरी रा०

अर्थात् – गोरी के बदन पर किसने पिचकारी मारी ? मुझे बताओ। मेरे विराज-मान यौवन पर किसने पिचकारी मारी ? मस्तक पर मेंमद बहुत शोभायमान है तो इसकी को छबि भी अनूठी है। ननंद बाई के भाई, सासूजी के पुत्र, प्रियतम ने पिचकारी मारी है। गोरी के बदन पर किसने पिचकारी मारी है ?

## ङ. शिकार सम्बन्धी लोकगीत

४०:३। शिकार राजसी क्रीड़ा है किन्तु इसका लोकोपयोगी महत्व भी कम नहीं है। ग्रामीण जनता को जंगल के हिंसक पशु तंग करते रहते है। सुअर खेती उजाड़ देता है, सिंह आदि जनता को त्रास पहुँचाते है। तब राजा का यह परम कर्तव्य हो जाता है कि वह प्रजा की भलाई के लिए इन पशुओं का विनाश करे। इसमें एक तो जनता के निकट आने का और उनका प्यार पाने का मौका मिलता है व दूसरा उनको अपने देश की जनता की वास्तविक स्थिति ज्ञात होती है। शिकार सम्बन्धी कुछ लोक गीत राजस्थान में बहुत प्रचलित हैं। उनमें से सुअर के सम्बन्ध में एक गीत इस प्रकार है —

सुअरिया ए चढ़ ऊंचो जोवजे कांई करे ओ बेटा रावरा ?
भूंडणड़ी ए अठे चढ़िया बेटा रावजी रा।
सुअरिया ए ऊंचो चढ़ जोवजे कांई करे ओ बेटा रावरा ?
भूंडणी ए भालां रा भलका एड़े चढ़िया,
भूंडणी तरवारां चमक्या सेलड़ा,
ए जाय न छपाड़े थारा छेवरिया।
सुअरिया रे कठे तो छपाड़ूं म्हारा छेवरिया
भूंडणी ये खींचीयां रे जाइजे, वठीने छपाड़े थारा छेवरिया,
सूअरिया रे खींचियां रा रे बेटा अनीता, पटक पछाड़े म्हारा छेवरिया
सूअरिया ए ऊंचो चढ़ने नाल जे कांई करे ओ बेटा रावरा ?
भूंडणी ए भाला भलकाता आया एड़ा चढ़िया बेटा रावरा,
ए जायन छपाड़े थारा छेवरिया
भूंडणडी ए राठोड़ां रै जावजे वठे छपाड़े थारा छेवरिया
सूअरिया रे राठोड़ां रा बेटा घणा रे अनीता,
पटक पछाड़े म्हारा छेवरिया,
सूअरिया रे ऊंचो चढ़ने जोवजे कांई करे बेटा रावरा ?
भूंडणड़ी ए एड़े चढ़िया बेटा रावजी रा, पटक पछाड़े थारा छेवरिया।
सूअरिया रे कठे तो छपाड़ूं म्हारा छेवरिया ?
भूंडणडी ए भाटियां रे जावजे
भाटियां रे जायने छपाड़े थारा छेवरिया।
भाटियां रा बेटा घणां रे सनतोखी,
ऊंडा ने ओवरा में राखे म्हारा छेवरिया।

मेरे गजदन्ता सूर, मैं बाजार जा कर अपने स्वामी के समाचार ले आई हूँ। हाथी दांत वाले मेरे बहादुर पति, लुहार की दुकान पर मैं गई, वहां तुम से लड़ने के लिए सौ भाले तैयार हो गए हैं। मेरे गजदन्ता, सिकलीगर की दुकान पर जाकर मैंने पता वहां खांजलधार के भाले तुम पर वार करने को सुधारे जा रहे हैं। पहाड़ों के रनिवास की ओर चली गई, वहां जा कर देखा कि गर्म पानी खौल रहा है हल्दी पीसी जा रही है। मेरे बहादुर, रांगड़ राजपूत तुम्हारे शिकार के लि पर सवार हो गये हैं। तेज प्रहार करने वाली मेरी शूकरी, वे घोड़ों पर सवार हैं तो होने दे। मैं भी कितनी ही स्त्रियों को लम्बी कांचली पहिना दूंगा, उन्हें वि दूंगा। मेरी शूकरी, तुझे यदि युद्ध से डर लगता है तो जा इन हरिनों से प्यार कर बच्चों को भी साथ लेती जा। मेरे गजदंता, हरिनों से उत्पन्न बच्चे तो हरी दूब तुझ से पैदा हुए बच्चे तो हरे हरे गेहूँ और कन्दमूल उखाड़ कर खाते हैं। शूकरी, लगता हो तो तुझे अपने पीहर पहुँचा दूँ। अपने भाई के साथ रहना। मेरे गजदंता, तो मेरे सहोदर भाई हैं हो नहीं और हों भी तो मैं तुम से बिछुड़ कर जिंदा न चाहती हूं। मेरी भूंडण तुम जाओ, टेकरी पर चढ़ जाओ। मेरी राह मत देखना, मैं सिर राजा को सौंप दिया है, ईश्वर करेगा वही होगा।

## ८. राजस्थानी पवाड़ा साहित्य

४१:३। "पवाड़ा" शब्द का विकास संस्कृत के 'प्रवाद' शब्द से ज्ञात है वाड़ा को अंग्रेजी में "वेलेड" कहा जाता है। अनेक विद्वानों ने वेलेड का पर शब्द लोकगाथा लिखा है।[१] "पाबूजी रा पवाड़ा" और "बगड़ावतांरा पवाड़ा" काव्य से प्रकट है कि वेलेड जैसी कृतियों के लिए पवाड़ा शब्द ही प्रचलित है। लोक लोक-कथा शब्द के पर्याय रूप में ही लेना उचित होगा।

४२:३। पवाड़ों की उत्पत्ति के सम्बन्ध में डा० ग्रिम का समुदायवादी, व्यक्तिवादी, स्टेन्थल का जातिवादी, चाईल्ड का व्यक्तित्व-हीन व्यक्तिवा डा० कृष्णदेव उपाध्याय का समन्वयवादी (उक्त सिद्धान्तों के समन्वय के अनुसार) प्रचलित हैं।[२] पवाड़ों की उत्पत्ति वास्तव में लोकगीतों के आधार पर हुई है महापुरुष अथवा महापुरुष से सम्बन्धित महती ऐतिहासिक घटना के विषय में अनेक लोकगीत विभिन्न व्यक्तियों द्वारा प्रचलित हो जाते हैं। लोकगायकों द्वा

१ – क – हिन्दी साहित्य का बृहद् इतिहास, षोडस भाग, प्रस्तावना, डा० उपाध्याय, काशी, नागरी प्रचारिणी सभा, वाराणसी, पृ० ७३।
ख – राजस्थानी-शब्दकोष, प्रस्तावना, श्री सीतारामजी लालस, राजस्थानी संस्थान, जोधपुर, पृ० २२५।

२ – हिन्दी साहित्य का बृहद् इतिहास, १६ वां भाग, काशी नागरी प्रचारिणी वाराणसी, पृ० ७७।

न्वय, विकास और परिमार्जन पवाड़ों के रूप में होता है। इसीलिए पवाड़ों में विविध रूप में अनेक लोकगीतों का समावेश होता है।

४३:३। पवाड़ों का नियमन विशेष लौकिक संगीत सम्बन्धी धुनों एवं लयों के आधार पर होता है। पवाड़ों की प्रधान विशेषताएं इस प्रकार हैं —

(१) वीर-चरित्र सम्बन्धी कथा का समावेश,
(२) लौकिक संगीतात्मकता का समावेश,
(३) स्थानीय रंग की प्रधानता,
(४) मौखिक परम्परा में गाया जाना,
(५) कवि के व्यक्तित्व की अप्रधानता, और
(६) वस्तु वर्णन और भाषा में सादगी।

डा० कृष्णदेव उपाध्याय ने पवाड़ों की मुख्य विशेषताएं इस प्रकार बताई हैं —

(१) रचयिता का अज्ञात होना,
(२) प्रामाणिक मूल पाठ का अभाव,
(३) संगीत और नृत्य का अभिन्न साहचर्य,
(४) स्थानीयता का प्रचुर पुट,
(५) मौखिक परम्परा,
(६) उपदेशात्मक प्रवृत्ति का अभाव,
(७) अलंकृत शैली की अविद्यमानता,
(८) कवि के व्यक्तित्व की अप्रधानता,
(९) लम्बे कथानक की मुख्यता, और
(१०) टेक पदों की पुनरावृत्ति।[१]

४४ : ३। उक्त विशेषताओं में से पवाड़ों अर्थात तथाकथित लोकगाथाओं के लिए यह आवश्यक नहीं है कि उनके रचयिता अज्ञात हों। उदाहरण स्वरूप प्रसिद्ध "बगड़ावतां रा पवाड़ा" का कर्ता छोछु भाट है।[२]

४५ : ३। पवाड़ों के लिए संगीत और नृत्य में से नृत्य का मेल भी अनिवार्य नहीं है। नृत्य, कला की एक स्वतन्त्र विधा है। पवाड़ों में उपदेशात्मक प्रवृत्ति भी किसी न किसी रूप में मिलती ही है। उपदेशात्मक प्रवृत्ति हमारे साहित्य की एक प्रधान विशेषता है और पवाड़ों

---

१ – डा० कृष्णदेव उपाध्याय, हिन्दी साहित्य का बृहत् इतिहास, षोडस भाग, काशी नागरी प्रचारिणी सभा, वाराणसी, प्रस्तावना, पृ० ८७।

२ – राजस्थानी साहित्य-संग्रह, भाग २, सं० पुरुषोत्तमलाल, मेनारिया, राजस्थान प्राच्य-विद्या - प्रतिष्ठान, जोधपुर, संपादकीय भूमिका।

में भी इसका अभाव नहीं है। इसी प्रकार पवाड़ों में अनेक स्थलों पर अलंकृत शैली के दर्शन भी किए जा सकते हैं। टेक पदों की पुनरावृत्ति सभी पवाड़ों में नहीं मिलती।

राजस्थानी पवाड़ों में पाबूजी, निहालदे और बगड़ावत सम्बन्धी पवाड़े मुख्य हैं।

## क. पाबूजी रा पवाड़ा

४६ : ३। पाबूजी के अलौकिक चरित्र से प्रभावित होकर राजस्थान की जनता इनको देवता के रूप में पूजा करती है। पाबूजी के स्थानक राजस्थान के कई गांवों में मिलते हैं और पाबूजी का मन्दिर फलोदी से १८ मील "कोलू" गांव में बना हुआ है।

राठोड़ों के मूल पुरुष आसथानजी के पुत्रों मे धांधलजी बड़े प्रतापी थे। पाबूजी इन्ही वीर धांधलजी के पुत्र थे। पाबूजी एक दृढ़-प्रतिज्ञ, शूरवीर, शरणागत-रक्षक और देव-तुल्य पुरुष थे। इन्होंने आना बाघेला के चांदोजी, डाभोजी आदि सात वीर थोरी नायकों को आश्रय देकर बड़े ही औदार्य का कार्य किया और इन नायकों ने भी मरते दम तक पाबूजी का साथ देकर अपने कर्त्तव्य का पालन किया। इन नायकों के वंशज आज भी "पाबूजी री पड़" अर्थात् चित्रपट प्रदर्शित करते हुए "पाबूजी रा पवाडा" गाकर उस वीर चरित्र का सन्देश राजस्थान के घर-घर में पहुँचाते हैं। इन पवाडों की संख्या ५२ है और इनमें राजस्थानी संस्कृति का सजीव चित्रण हुआ है।

एक समय उमरकोट की सोढ़ी राजकुमारी रंग-महलों में बैठकर नोसर हार के मोती पिरो रही थी। बायें - दायें भोजाइयों की 'बाड़' लगी हुई थी और चारों ओर सात सहेलियां बैठी हुई थीं। इसी समय पाबूजी आना बाघेला को मारते हुए और अपनी भतीजी को देने के लिये देवडा राव के ऊंट लेकर महल नीचे से होकर निकले। घोड़ों की घमासान मच गई और उनकी टापों से धरती कांपने लगी। सोढ़ी राजकुमारी का कोट गुंजायमान हो गया और खिड़कियों तथा दरवाजों के किवाड़ खड़कने लगे। थाल के मोती भी हिलने लगे और यह देखकर—

चमक्यो चमक्यो सहेल्यां रो साथ,
कोई, भावज्यां रो चमक्यो जाभो झूमको,
हाली हाली चुडलां केरी लूम
कोई बाजूबंद रा हाल्या पोया झूमका,
खुलगी खुलगी नकवेसर री गूंज,
कोई चूनड तो सालूडा भीणी सल भर्‌या,
हाली हाली मोत्यां बिचली लाल
कोई कानां केरा हाल्या बाली झूटणा,

हाल्या हाल्या छाती परला हार
कोई पायलड़ो तो खुडको बिछिया वाजिया।

सभी सहेलियां उठ कर बाहर देखने लगीं और कहने लगीं कि यह तो शूरवीर पाबूजी हैं और कोमलगढ जा रहे हैं। साथ में फौजों का सरदार भुरजाला और चांदोजी-डाभोजी जैसे शूरवीर हैं। फिर सहेलियां कहती हैं कि—

देखोजी बाईजी पाबूजी राठोड़
कोई धरती तो राचे वांरी चाल सूं,
पाबूजी सरीखा होवे बिरला जुग में भूप
कोई जस है पाबूजी जुग में ऊजला।
पाबूजो बाईसा लिछमारो अवतार
कोई राठोड़ो धरती में मुडके अननेया,
थारे ओ बाईजी ? भाई भतीजा बीस,
कोई पाबूजी सरीसो जिणमें को नहीं,
थारे ओ बाईजो राव घर्‌या उमराव
कोई पाबूजी रे उणियों कुल में वो नहीं
देखां म्हे बाईजी थारी संगली फौज
कोई फोजा में पाबू रे, जोडे को नहो
एकर बाईसा छाजे ओ चढ़ देख
कोई किसी अक पाबूजी सूरत नीकरां॥

और फिर सहेलियां पाबूजी और सोढोजी की तुलना करती हुई कहती हैं कि सोढी राजकुमारी फूल है तो पाबूजी इस युग के देदीप्यमान सूरज है। सोढी मधुर चकोर है तो पाबूजी अपने कुल में देदीप्यमान चांद हैं। सोढी बादल में चमकने वाली बिजली है तो पाबूजी श्रावण के गरजते-गाजते आसमान हैं। सोढी मछली है तो पाबूजो सरोवर है और सोढी दीपक की लौ है तो पाबूजी उसके प्रकाश हैं।

पाबूजी और सोढी राजकुमारी का विवाह निश्चित हो गया। पुरोहित पांच मुहरें और एक सोने का नारियल लेकर कोमलगढ पहुंचा। वहां पनघट पर पहुंचकर पनिहारियों से पाबूजी का ठिकाना पूछता है। पनिहारियों ने कहा—

अगूणी कहीजे रे जोसी पाबूजी री पोळ,
कोई केल तो भबरखे रे वा पाबूजी री पोळ।
धोळा तो कहीजे रे वां पाबूजी रा म्हैल
कोई लाल तो किवाडी रे कै पोल भंवर के पालिया
पोल्यां रे कहीजे रे वे चन्नण का किवाड,
कोई आमां-सामां कहिये पाबूजी रा गोखड़ा।

विवाह की तैयारी हुई। पीले चांवल निमन्त्रण के रूप में चारों ओर भेजे गये। प्रधान चांदोजी ने सभी देवी - देवताओं और राव - उमरावों को निमन्त्रण भेजा है। बरात के रवाना होने का समय समीप आया। ढोल बजने लगे और बाराती एकत्रित होने लगे। पाबूजी की सवारी के लिये देवल चारणी की घोड़ी कालमी जिसकी नामवरी चारों ओर फैली हुई थी, मांगी गई। देवल इस शर्त पर घोड़ी देती है कि पीछे गायों की रक्षा का भार पाबूजी पर होगा। पाबूजी ने कहा किसी भी तरह होगा तुम्हारी गायों की रक्षा करूंगा। कालमी घोड़ी पर सवार हो पाबूजी बारात के साथ ऊमरकोट पहुंचे। मंडप में प्रधान चांदोजी और डाभोजी, भाई-बन्धु और सगे-सम्बन्धी बैठे हुए थे। मंगल गीत गाये जा रहे थे। सोढ़ों के घर आज रंग बरस रहा था। फेरे होने लगे। सोढीजी पाबूजी के साथ धीरे-धीरे पैर रख रही थीं। दूसरे ही फेरे में दोनों के प्राण एक होकर दूध-पानी की तरह मिल गये। इतने में घोड़ी हिनहिनाने लगी, पैर पटकने लगी और देवल की आवाज सुनाई दी कि जायल खींची ने मेरी गायों को घेर लिया है। इतना सुनते ही पाबूजी ने हथलेवा छुडा लिया और जाने लगे। सोढीजी ने पाबूजी का पल्ला पकड़ कर पूछा—

कोई तो गुन्नो ओ पाबू करियो म्हारा बाप
कोई कांई तो गुन्नो ओ पाबू करियो माता जलम की
कोई तो गुन्नो ओ पाबू म्हारे में थे ओलख्यो।
कोई कांई तो गुन्नो ओ पाबू म्हारे घर में ओलख्यो ॥

इस पर पाबूजी ने उत्तर दिया —कि सोढीजी आप के माता पिता ने तो वास्तव में कोई अपराध नही किया। तुमने भी कोई अपराध नहीं किया। अपराध तो मैं करता हूं कि वचनों से बंध कर तीसरे फेरे में ही तुमको छोड़ रहा हूं —

वचन बाप मरदां के सोढी कहीं जैं एक
कोई करम तो कहीजं सोढीजी फेरां आगलो ॥
वचनां का बांध्या जी सोढी धरती अर आसमान
कोई वचनां का बंध्योडाजी सोढी पवन पांणी आगला
वचनां का बंध्योडाजी सोढी जुग में सूरज चंद।
कोई वचनां हूं बड़ेराजी सोढीजो जुग में को नहीं।

सोढ़ी जी ने कहा कि आप अवश्य गायों की रक्षा कीजिये। पाबूजी जाते-जाते कह गये—

जीवांगा तो फेर मिलांगा, सोढी थां सूं आय।
कोई मर ज्यावां तो ल्या देगो, ओठी म्हारा
मेंमद मोलिया ॥

शूरवीर पाबूजी और उनके नायक ने खीची जिनराज को घेरा। घमासान

युद्ध हुआ। पाबूजी ने गायों को छुड़ा लिया। इनमें से एक बछड़ा नहीं मिला इसलिये पाबूजी को पुनः खींची पर चढ़ाई करनी पड़ी। इस युद्ध में राव पाबूजी, सातों नायक वीर और उनके कई सम्बन्धी काम आये। युद्ध के समाचार और पाबूजी के शिरोभूषण लेकर सवार ऊमरकोट पहुंचा।

सोढीजी अपनी सहेलियों के बीच उदास बैठी हुई थी। उसके हाथों में कांगण-डोरडा बंधा था। वह विवाह का वेष पहने हुई थी और उसके हाथ-पैरों में सुरंगी मेहदी रची हुई थी। सवार सोढीजी के सामने कुछ बोल नहीं सका। उसने जाकर पाबूजी के शिरोभूषण और कांगण-डोरडे सोढीजी के सामने रख दिये। इनको देखकर सोढीजी की जैसी स्थिति हुई उसका चित्रण इस प्रकार किया गया है—

नैणा तो देखी छे जद वा पाल भंवर की पाग,
कोई किलंगी तो पिछाणी छे वा भुरजाले रे सीस री
माथा के लगाई छे सायब की किलंगी ।
कोई छाती के लगाया छे पाबू का कांगण डोरड़ा ।
छाती तो फाटी छे जी उजल्यो छे दिल दरियाव
कोई खाय तो तिवांलो धरती पर सोढी छे पडी ।

एक सखी के प्रयत्न के बाद जब सोढी राजकुमारी की मूर्छा दूर हुई तो वह वन के कायर मोर की तरह रोने लगी। रोते-रोते हिचकियां बंध गई और आंखों से सावन-भादों की झड़ी बरसने लगी। फिर उठकर वह अपने माता-पिता, भाई और सहेलियों के पास पहुंची। हाथ पसार कर माँ से विदाई का नारियल लिया। फिर पिता, भाई, भोजाई और सहेलियों से विदा ली। सोढी राजकुमारी बोली "आप लोगों ने मुझे इतने प्यार से बड़ा किया और अब मैं ऐसे घर में जा रही हूं जहां से मैं नहीं लौटूंगी। तीज-त्योहार आयेंगे, सभी सहेलियां मिलेंगे किन्तु यह लाडली बेटी फिर नहीं मिलेगी।

सोढी राजकुमारी रथ में बैठकर अपनी सुसराल पहुंची। प्रियतम के बाग-बगीचों को, महल-मालियों को, मेड़ी-ओवरों को और झाड़-झरोखों को आंसू भरी आंखों से पहली और अन्तिम बार देखा। प्रियतम के साज-सामान और वस्त्राभूषण देखे और फिर सुसराल वालों से कहा कि मैं ऐसी घड़ी में मिली हूं कि सदा के लिये अलग होना पड़ रहा है।

फिर सती-रानी सोढी जी अपने हाथों से सूरज पोलके तेल-सिन्दूर का छापा लगाकर अपने प्रियतम पाबूजी से मिलने के लिये रवाना हो गई।

भारतीय नव निर्माण की इस बेला में कर्त्तव्य - परायण शूरवीर पाबूजी, सती रानी सोढी नहीं हैं किन्तु उनके पावन चरित्र एक अमिट प्रकाश के रूप मार्ग-दर्शन कर रहे हैं।

# ख. निहालदे

४७ : ३ । "निहालदे" राजस्थान में बहुत प्रसिद्ध है। यह एक विशाल पवाड़े के रूप में मुख्यतः शेखावाटी में बड़े चाव से गाया और सुना जाता है। निहालदे के गाने वाले मुख्यतः जोगी हैं और लोगों का अनुमान है कि जोगियों ने ही समय-समय पर इसका निर्माण किया है। इस पवाड़े में ५३ खण्ड हैं और इससे बड़ा पवाड़ा संभवतः राजस्थानी भाषा को छोड़कर अन्य किसी भारतीय भाषा में नहीं है।

"निहालदे" में शान्त, शृंगार, हास्य, वीर और करुण रस की अनूठी छटा है। विरह-वर्णन तो जैसा उत्कृष्ट इस गीत में हुआ है, वैसा रामायण को छोड़ कर अन्य किसी काव्य में नहीं दिखाई देता, इसलिये "निहालदे" का राजस्थानी साहित्य में विशेष महत्व है।

इस पवाड़े की नायिका निहालदे है और नायक का नाम सुलतान है इसलिये इसका नाम "निहालदे सुलतान" जनता में प्रसिद्ध हो गया है। निहालदे - सुलतान की कहानी पर आधारित नाटक भी राजस्थान के लोगों में बड़े चाव से खेले और देखे जाते हैं।

निहालदे इन्द्रगढ़ के राजा की राजकुमारी थी। निहालदे विवाह-योग्य हुई तो राजा ने स्वयंवर के निमन्त्रण चारों ओर के राजकुमारों को भेजे। स्वयंवर के लिये निश्चित वसंत-पंचमी की तिथि को चारों ओर से सैंकड़ों ही राजा अपने राजकुमारों सहित एकत्रित हुये।

राजकुमारी निहालदे की ओर से घोषणा की गई कि जो राजकुमार ऊपर बन्धी हुई मछली की परछाई को नीचे तेल में देखते हुये तीर से मछली को वेध देगा, वही वरमाला का अधिकारी होगा।

इसी अवसर पर कनौलगढ़ का राजा भी अपने राजकुमार फूलकुंवर और पाहुने सुलतान के साथ पहुंचा हुआ था। सुलतान ईडर का राजकुमार था और प्रसिद्ध चकवे वेण के वंशज मैनपाल का पुत्र था। एक बार सुलतान बाग में तीर से निशाना साध रहा था। अचानक ही तीर एक ब्राह्मण-कन्या के पानी से भरे हुये कलश के जा लगा जिससे कलश फूट गया और कन्या के कपड़े पानी से भींग गये।

इस घटना से ब्राह्मण ने उग्र रूप धारण किया और राजा के दरबार में पहुंच कर राजकुमार सुलतान की शिकायत कर दी। राजा ने सोचा सुलतान बचपन में ही प्रजा को सताने लगा है तो बड़ा होने पर तो प्रजा का जीवन ही दूभर कर देगा। राजा ने कुंवर को बारह वर्ष का देश-निकाला दे दिया।

राजकुमार सुलतान दूसरे देशों में घूमता हुआ भीख मांगने लगा। समय का फेर कि एक राजकुमार को घर-घर का भिखारी होना पड़ा। इस प्रसंग में "निहालदे सुलतान" में गाया जाता है —

समै भी चिणवा दे रे भाई कूवा बावड़ी,
समै भी मंगा दे घर-घर भीख।
समै बलो है रे मोटो, नर कं नी बली जी,
समै भी हिंडा देवे एक दन मां के पालणे।
समै भी बन्धा दे सिर के मोड़,
समै भी चढ़ा दे चार जणा के घोडले।
ईडर की नगरी मे यो धर्मी एक दन ओपतो,
करता गादीपत राज जुहार।
पिरजा भी लेती वा राजकुमार का वारणा,
घर-घर डोले रे यो एक दन फळसा भांकतो ॥

भीख मांगते हुए सुलतान कचीलगढ़ जा निकला। राजमार्ग मे कमधज राव की सवारी जा रही थी। इतने में एक बैल ने सुलतान के टक्कर मारी सो सुलतान औंधे मुंह जा गिरा। सुलतान की झोली से दाने बिखर गये और वह पुनः उन्हें भरने लगा। राजा घोड़े से उतर कर सुलतान के पास पहुँचा और कहने लगा "दीखते तो राजकुमार जैसे हो, फिर यह भेष क्यों धारण कर रखा है ?"

सुलतान राजा की बात सुन रोने लगा। तब राजा ने सुलतान को अपने महल मे ठहरा दिया। रानी ने उसके बड़े-बड़े बाल कटवा दिये और अच्छे कपड़े पहिना कर उसका पूरा सत्कार किया। फिर सुलतान भी इन्द्रगढ़ के स्वयंवर मे पहुँचा।

स्वयंवर में कोई अन्य राजकुमार मछली बेधने मे सफल नहीं हो सका। राजकुमार फूलकुंवर भी असफल रहा। सुलतान ने तुरन्त ही तेल मे परछाई देखते हुए मछली को बेध दिया और इन्द्रगढ़ की राजकुमारी निहालदे से विवाह कर लिया।

सुलतान विवाह कर लौटा और फूलकुंवर असफल हो गया तो फूलकुंवर की मां को बहुत बुरा लगा। उसने कह ही तो दिया "तू कल तो भीख मांगता था और आज गढ़पति की लड़की से विवाह कर आया है।"

यह सुनते ही निहालदे को छोड़कर सुलतान वहां से जाने लगा। निहालदे ने कहा "मुझे भी साथ लीजिये — जो आपकी गति सो मेरी गति।"

सुलतान ने कहा "मेरा क्या ठिकाना ? मैं कहीं जाकर ठिकाना कर आऊँ। अगली तीज को आकर ले जाऊँगा। रावजी तुम्हें अपनी पुत्री की तरह ही प्रेम से रखेंगे।"

इसी घटना के पश्चात् निहालदे के दिन दुख में बीतने लगे। यों राजा ने अलग बाग में निहालदे को ठहराया किन्तु फूलकुंवर उसको कई तरह के लोभ दिखाने लगा। निहालदे को न सोते चैन न जागते चैन। फिर थोड़े ही दिनो में कमधजराव की मृत्यु होगई तो निहालदे का जीवन कठिन हो गया।

सुलतान नरवरगढ़ पहुँचा और राजा ढोला के दरबार में लाख टका वेतन पर काम करने लगा। इधर फूलकुंवर ने सुलतान को झूठा समाचार पहुँचा दिया कि निहालदे की मृत्यु हो गई है। इस समाचार को पाकर सुलतान बहुत दुखी हुआ।

इधर एक नहीं कई श्रावणी तीजें निकल गई तो निहालदे बहुत दुखी हुई। उसने मारू राणी को तीज पर सुलतान को भेजने का परवाना लिखा और सूचना भेजी कि अगली तीज पर सुलतान न आवेंगे तो मैं जल कर प्राण त्याग दूंगी। फूलकुंवर से छिपा कर किसी प्रकार पत्र पहुँचा दिया गया किन्तु सुलतान के पहुँचने में थोड़ा विलम्ब हो गया और निहालदे ने अपने प्राण त्याग दिये। निहालदे ने सुलतान की अन्तिम प्रतीक्षा करते समय गाया —

उड़ जा रे काग, सांझ पड़ी,
च्यार पहर वाटड़ली जोई, मेड्यां खड़ी रे खड़ी।
रिमझिम वरसै नैण दीरघड़ा,
लग रहो झड़ी रे झड़ी।
पळ-पळ वीतै वरस बरोबर,
बींती जाय रे घड़ी।
उड़जा रे काग, सांझ पड़ी॥

इस प्रकार निहालदे का चरित्र बहुत उज्वल है। निहालदे का विरह-दुख उर्मिला से बढ़ कर है क्योंकि उर्मिला को विश्वास है कि १४ वर्ष पश्चात् लक्ष्मण अवश्य लौट आवेंगे। किन्तु निहालदे के विरह की सीमा उत्तरोत्तर बढ़ती हुई और असीम है। अन्त में निहालदे द्वारा किया गया त्याग तो उर्मिला से विशेष ही है। फिर उर्मिला अपने घर में है किन्तु निहालदे को अपने शत्रु फूलकुंवर के बाग में ही बारह वर्ष पूरी तपस्या से व्यतीत करने पड़ते हैं।

यशोधरा को बुद्ध के विरह में और नागमती को रत्नसिंह के विरह में निहालदे जैसी विकट और हृदयद्रावक परिस्थितियों का सामना नहीं करना पड़ता। राधा और गोपियों का प्रेम स्वच्छन्द है इसलिये केवल सीता का प्रेम ही निहालदे से तुल्यमान हो सकता है।

वास्तव में राजस्थानी इतिहास में वर्णित त्याग और बलिदान के अनुरूप ही निहालदे का चरित्र सम्बन्धित पवाड़े में प्राप्त होता है। ऐसे उज्ज्वल चरित्रों से हमें आज भी कर्त्तव्यपरायणता, त्याग और साहस की प्रेरणा प्राप्त होती है।

## ५. राजस्थानी लोक कथाएं

४८:३। मानव-समाज में आप बीती कहने और परबीती सुनने की प्रवृत्ति विद्यमान है। इसी प्रवृत्ति के परिणाम-स्वरूप कथाओं का उद्भव और विकास हुआ। कथाओं के द्वारा मानव समाज को पूर्वजों के अनुभवों से प्रेरणा प्राप्त करने का और भावी पीढ़ियों को प्रेरित करने का भी अवसर मिलता है।

४९ : ३ । लोककथा को राजस्थानी साहित्य में "वात" कहा जाता है । राजस्थानी गद्य के अन्य रूप ख्यात, विगत, वचनिका आदि वात से सर्वथा भिन्न हैं । ख्यात से तात्पर्य ऐतिहासिक तथ्यों से पूर्ण वर्णन है । किसी घटना अथवा वस्तु के ब्योरे-वार विस्तृत वर्णन को 'विगत' कहा जाता है । वचनिका में तुकान्त गद्य के साथ अलंकृत साहित्यिक सौन्दर्य की प्रधानता रहती है ।

५० : ३ । लोककथाओं का वर्गीकरण डा० कृष्णदेव उपाध्याय ने इस प्रकार किया है-

१. नीति कथा,
२. व्रत-कथा,
३. प्रेम कथा,
४. मनोरंजन कथा,
५. दंत-कथा, और
६. पौराणिक कथा ।[1]

५१ : ३ । राजस्थानी लोककथाओं का वर्गीकरण वाल कथायें, व्रतकथायें, ऐतिहासिक कथायें और मनोरंजनात्मक कथाओं के रूप में भी किया जा सकता है । भाषा की दृष्टि से राजस्थानी कथायें तीन भागों में विभाजित की जा सकती हैं—

१. ऐसी कथाएँ जिनमें प्रारम्भ से अन्त तक राजस्थानी भाषा का व्यव हुआ हो ।

२. ऐसी कथाएँ जिनकी भाषा पर पात्रों के अनुसार व्रज भाषा का प्रभाव हो ।

३. ऐसी कथाएँ जिनकी भाषा, मुख्यतः मुसलमान पात्रों के कथोपकथन, खड़ी बोली से प्रभावित हों ।

५२ : ३ । राजस्थान में प्राचीनकाल से ही लोक कथाओं के संकलन एवं लेखन की परम्परा रही है, जिसके परिणाम स्वरूप विभिन्न ग्रन्थ-भण्डारों में हजारों ही राजस्थानी लोक-कथायें हस्तलिखित ग्रन्थों में लिपिबद्ध रूप में प्राप्त होती हैं । राजस्थानी लोक कथाओं के सचित्र हस्तलिखित ग्रन्थ भी बड़ी संख्या में मिलते हैं ।

५३ : ३ । राजस्थानी कथायें संस्कृत साहित्य से बहुत प्रभावित हुई हैं । 'रामायण', 'महाभारत', 'उपनिषद्', 'पुराण', 'कथासरित्सागर', 'सिंहासन बत्तीसी', 'वैतालपंचविंशति' 'शुकवहुत्तरी', 'पंचतन्त्र', और 'हितोपदेश' आदि से सम्बद्ध अनेक कथायें राजस्थानी साहित्य

---

१—हिन्दी साहित्य का बृहत् इतिहास, षोडस भाग, काशी नागरी प्रचारणी सभा, वाराणसी, पृ० ११३–११४ ।

में किसी न किसी रूप में प्राप्त होती हैं। साथ ही जातकों एवं जैन-ग्रन्थों से सम्बद्ध कथायें भी राजस्थानी साहित्य में प्रचलित हैं।

५४ : ३। राजस्थानी वीरता सम्बन्धी कथाएं—

वीरता सम्बन्धी कथाओं में दुर्ग-वर्णन, हाथी, घोड़ों, पैदलों, अस्त्रशस्त्रों और युद्ध सम्बन्धी अन्य साज-सज्जाओं का विस्तृत वर्णन किया गया है। दुर्ग पर शत्रु के आक्रमण करने अथवा शत्रु पर चढ़ाई करने का उत्साहपूर्ण वर्णन विशेष रूप में किया गया है। कवियों द्वारा उत्साह प्रदान करने, नेताओं द्वारा बढ़ावा देने, वीरों के हुंकार करने, हाथियों के चिंघाड़ने, घोड़ों के हिनहिनाने, नदी की भाँति सेना के प्रयाण करने, प्रयाण से उठी हुई धूल द्वारा सूर्य के ढंकने, पृथ्वी के हिलने और शेषनाग के कलमलाने आदि के चित्रण में कथाकारों ने विशेष रुचि प्रकट की है। साथ ही युद्ध प्रारम्भ होने पर योगनियों के नृत्य, पिशाचों की उछल-कूद, शिव और चण्डी के आगमन की कल्पना भी कथाकारों ने कर ली है। युद्ध-भूमि में विविध प्रकार के शस्त्रों के प्रयोग का भी विस्तृत वर्णन किया गया है। वीरों की प्रसन्नता और कायरों का कम्पन भी ऐसी कथाओं में बताया गया है। घायलों के कराहने, रुण्ड-मुण्डों के कट कर गिरने, कबन्धों के लड़ने, शोणित की सरिता प्रवाहित होने और उसमें हाथियों, घोड़ों, तथा मानवों के अंग प्रत्यंगों के बहने, गिद्धों के मंडराने, आकाश में विमानों में उड़ती हुई अप्सराओं द्वारा वीरों के वरण में प्रतिस्पर्धा करने तथा वीरांगनाओं के सती होकर अपने प्रियतमों का अनुसरण करने का जैसा वर्णन इन कलाकारों ने किया है वैसा राजस्थानी काव्यों को छोड़ कर अन्यत्र अलभ्य है।

वीरता-सम्बन्धी कथाओं से हमें कर्तव्यपरायणता, धैर्य, कष्ट-सहिष्णुता, प्रतिज्ञा-पालन, देश सेवा, सत्यवादिता, शरणागत-रक्षा, और परोपकारादि की प्रेरणा मिलती है।

'वीरमदे सोनीगरा री वात', 'प्रतापसिंह मोहकम सिंघ री वात', 'राव रिणमल री वात', 'राव चुण्डे री वात', 'पाबूजी री वात' आदि वीरता सम्बन्धी प्रसिद्ध वार्ताएँ हैं।

५५ : ३। प्रेम विषयक कथाएं—राजस्थानी वीर-वीरांगनाओं ने प्रेम के क्षेत्र में शारीरिक वासना की अपेक्षा कर्तव्य को विशेष महत्व दिया है और अवसर आने पर कर्तव्य के लिये असीम त्याग किया है। इन कथाओं के नायक मुख्यतः योद्धा रहे हैं अतएव उनके जीवन में अनेक प्रकार के उतार-चढ़ाव भी बताए गए हैं।

राजस्थानी प्रेम-कथाओं में आनन्दोपभोग सम्बन्धी विशेष प्रकार की सामग्री का विस्तृत वर्णन कर उनके कर्ताओं ने अपनी विविध विषयक जानकारी का परिचय दिया है। ऐसी कथाओं में भवनों के विस्तृत वर्णन मिलते हैं। विभिन्न पात्रों के हावों-भावों, वस्त्राभूषणों, हाथी, घोड़े, ऊँट आदि वाहनों; विविध प्रकार के सुगन्धित पदार्थों और आखेट आदि से सम्बद्ध विविध वर्णन भी प्राप्त होते हैं।

५५ : ३। षट् ऋतु-वर्णन का भी राजस्थानी प्रेम-कथाओं में समावेश हुआ है।

उद्दीपन-रूप में प्रकृति का मोहक रूप प्रस्तुत किया गया है। वर्षा ऋतु के अन्तर्गत उत्तरीय वायु "सूरियो" का चलना, घटाओं का उमड़ना, दामिनी दमकना, पानी का रिमझिम बरसना आदि बता कर विरहिणी नायिका की तड़पन की ओर संकेत किया गया है। इसी प्रकार शरद, शिशिर, बसन्त और ग्रीष्म आदि ऋतुओं के भी उद्दीपनात्मक चित्रण मिलते हैं। नायक प्रकृति-सम्बन्धी और परिस्थिति-सम्बन्धी अनेक बाधाओं को पार कर नायिकाओं से मिलने का प्रयत्न करते हैं जिसमें वे कभी सफल और कभी असफल होते हैं। ऐसी कथाएँ प्रायः दुखान्त होती हैं। किसी-किसी कथा में तो शिव-पार्वती आकर मृत नायक-नायिका को जीवित कर संसार में आनन्दोपभोग के लिए पुनः प्रस्तुत करते हैं।

ऐसी कथाओं में मूमल महेन्द्र, निहालदे, जलाल-बूबना, खींवजी आभल दे, उमादे भटियाणी, आदि विशेष उल्लेखनीय हैं।

५६ : ३। धार्मिक कथायें—हमारा देश धर्मपरायण है, अतः हमारे साहित्य में धार्मिक कथाओं का बाहुल्य है। संस्कृत में अनेक प्रकार की धर्म-कथायें है जिनके अनुवाद राजस्थानी में भी किये गये है। रामायण, महाभारत, विभिन्न उपनिषदों और पुराणों आदि से सम्बद्ध कथायें राजस्थानी में बड़ी संख्या में प्राप्त होती हैं। ऐसी कथाओं मे व्रत कथायें मुख्य हैं। इनमें अध्यात्म और उपदेश को विशेष महत्व दिया गया है।

धार्मिक कथाओं के प्रारम्भ करने और पूर्ण करने की विशेष वाक्यावली होती है जिनके आधार पर सुख-शान्ति की कामना की जाती है।

५७ : ३। हास्य कथायें—राजस्थानी हास्य कथाओं में विभिन्न जातियों और पशु-पक्षियों को माध्यम बनाया गया है। नाई, जाट, और गूजर सम्बन्धी हास्य कथायें अधिक मिलती हैं। अनेक कथाओं में नाई के साथ किसी व्यक्ति के अपने ससुराल जाने का वर्णन है जिनमें अनेक हास्यात्मक प्रसंगों की सृष्टि की गई है।

५८ : ३। नीति कथायें—संसार के जिन देशों में नीति-साहित्य लिखा गया है उनमें भारत का स्थान मुख्य है। संस्कृत साहित्य में पंचतन्त्र तथा 'हितोपदेश' में भी कथाओं के माध्यम से नीति-शिक्षा दी गई है। नीति-सम्बन्धी कथाओं में उपदेश परोक्ष रूप मे दिया जाता है। अनेक राजस्थानी कथाओं में भी नीति मिलती है।[1]

## ६. राजस्थानी ख्याल-साहित्य (लोक-नाटक)

५९ : ३। राजस्थान में लोकनाट्य के रूप में अनेक प्रकार के ख्यालों का अभिनय आज तक होता है। ख्यालों की मंडलियां गांव-गांव घूमती हुई अपना प्रदर्शन करती हैं। इन ख्यालों के लिए विशेष मंच बनाने की आवश्यकता नही होती। गांव का चौराहा अथवा

१—राजस्थानी लोक-कथाओं के विषय में विशेष ज्ञातव्य हेतु द्रष्टव्य-वात-करामात, राजस्थान की रस-धारा और रा० सा० सं० भाग २, सं० डॉ० पुरुषोत्तम लाल मेनारिया

मन्दिर का चबूतरा ही मंच का काम दे जाता है। रात में मशालों अथवा गैस-बत्तियों के प्रकाश में ख्यालों का प्रदर्शन होता है। चौराहे अथवा चबूतरे के चारों ओर गांव के और दूर-दूर से आए हुए गाँव बाहर के दर्शक बैठ जाते हैं। ख्याल रात भर चलता है और दर्शक अपनी रुचि के साथ रात भर जागता हुआ उसका आनन्द लेता है।

६० : ३। राजस्थानी ख्याल में काव्य, अभिनय, संगीत और नृत्य-तत्वों का समान-रूप से समावेश होता है। ख्याल प्रधानतः गेय होता है। बहुत कम स्थानों पर ही गद्यात्मक संवादों का समावेश होता है। ख्याल के साथ में नक्कारा, सारंगी और ढोलक-मंजीरा, आदि वाद्यों का प्रयोग होता है। ख्याल बुलन्द आवाज में गाया जाता है। नक्कारे के साथ गायकों की बुलन्द आवाज "लाउडस्पीकर" के अभाव में भी रात के शांत वातावरण में कई मील पर सुनाई देती है जिससे आकर्षित होकर दर्शक दूर-दूर से आ जाते हैं और रात भर उनका जमघट लगा रहता है।

६१ : ३। ख्याल हमारे देश की प्राचीन नाट्यकला का प्रतिनिधित्व करते हैं। भारतीय संस्कृति के प्रेमी अनेक राजपूत नरेशों ने भारतीय नाट्य के विकास में महत्वपूर्ण योग दिया है, जिनमें चित्तौड़ाधिपति महाराणा कुंभकरण का नाम विशेष उल्लेखनीय है। महाराणा कुंभकरण अपर नाम कुंभा ने अपने सुप्रसिद्ध ग्रन्थ "संगीतराज" में नाट्य-सम्बन्धी तत्वों का विस्तृत और विद्वत्तापूर्ण विवेचन किया है। महाराणा कुंभा ने अनेक नाटकों का निर्माण भी किया जिनमें राजस्थानी भाषा की मेवाड़ी बोली का व्यवहार किया। नाटकों में राजस्थानी भाषा के व्यवहार का यह प्रथम उदाहरण माना जाता है। कालान्तर में जयपुर, उदयपुर और जोधपुर आदि स्थानों में अनेक नाटकघरों की स्थापनाएं स्थानीय नरेशों की प्रेरणा से हुई। इनके द्वारा विभिन्न प्रकार के नाटकों का अभिनय होता रहता था।

६२ : ३। माच और रम्मत भी ख्याल के ही रूप हैं जिनका प्रचलन क्रमशः मध्य भारत और बीकानेर में हैं। ख्यालों की उत्पत्ति के विषय में श्री अगरचन्द नाहटा का मत है कि "मध्यकाल में रास, चर्चरी, फागु आदि रमे व खेले जाते थे, वही पीछे से रमत, रामत, खेल, ख्याल के नये रूप में प्रगटित हुए।"[1] इस विषय में श्री उदयशंकर शास्त्री का मत है — "ऐसा कहा जाता है कि १८ वीं शती के प्रारम्भ के आस-पास ही आगरे के इर्द-गिर्द एक नई कविता-शैली प्रचलित हो चली थी, आगे चल कर जिसका नाम ख्याल पड़ा। ख्याल निश्चित ही उर्दू और फारसी के मसाले से तैयार चीज थी। आगरे में इन ख्यालियों के कई दल थे जिनमें सभी प्रकार के लोग थे और सभी प्रकार की बन्दिशें बांधने वालों के गोल कभी-कभी होड़ भी लगाने लगते थे।"[2]

---

१ – लोककला निबन्धावली, भारतीय लोककला मण्डल, उदयपुर, भाग १, पृ० ९४।

२ – देशबन्धु, वर्ष २, अंक ६।

६३ : ३ । इस विषय में उल्लेखनीय है कि मध्यकाल में राजस्थानी भाषा में विभिन्न राग-रागनियों में गेय अनेक ख्याल लिखे जाते थे ।[1] धीरे-धीरे इन ख्यालों का विस्तार होने लगा और इनमें नृत्य एवं अभिनय तत्वों का समावेश हुआ । परिणामस्वरूप आधुनिक काल में ख्याल-लेखन और अभिनय की परिपूर्ण परम्परा उपलब्ध होती है । अब तक १८९ प्रकाशित ख्यालों का सूचीबद्ध किया जा चुका है ।[2]

६४ : ३ । श्री देवीलाल सामर ने ख्यालों का वर्गीकरण इस प्रकार किया है---

(१) भवाईयों के नृत्य और कलाबाजी-प्रधान नाट्य ।

(२) तुर्राकलंगी, रम्मत, कुचामणी और चिड़ावा के काव्य-प्रधान नाट्य ।

(३) भीलों के गौरी जैसे कथोपकथन हीन मूक लोक नाट्य ।[3]

उक्त वर्गीकरण के दूसरे काव्य प्रधान नाट्य के भाग में मान का समावेश भी किया जाना चाहिए ।

## तुर्रा कलंगी

६५:३ । तुर्राकलंगी शैली के ख्याल चित्तोड़, घोसुंडा और झालावाड़ क्षेत्र में प्रचलित हैं । तुर्राकलंगी के प्रवर्त्तक तुकनगीर गोसांई और शाह अली फकीर माने जाते हैं । दोनों काव्य-प्रतियोगिता के रूप में अपने दंगल लगाया करते थे । किसी राजा ने दंगल में तुकनगिरी को तुर्रा दिया और शाह अली को कलंगी दी । तुर्रा के अनुयायी भगवा वेश धारी हिन्दु हुए और कलंगी वाले शाह अली के अनुयायी हरे वस्त्र पहिनने वाले मुसलमान हुए । कहा जाता है कि तुर्रा वाले शिव के भक्त और कलंगी वाले शक्ति के आराधक होते हैं । मंच पर तुर्रावाले पुरुष वेश में और कलगी वाले स्त्री-वेश में प्रवेश करते हैं । दोनों दल काव्य, संगीत, नृत्य और अभिनय के साथ संवाद में एक दूसरे को पराजित करने का प्रयत्न करते हैं । तुर्रा-कलंगी शैली में सीतास्वयंवर, रुक्मिणी-मंगल, हरिश्चन्द्र, ध्रुव और तेजा आदि के ख्याल प्रचलित हैं । पं० नन्दशेखर की पुस्तक "तुर्रा कलंगी का विवाह" का प्रकाशन भी हो चुका है जिसमें लावनी छोटा, लावनी खेंच, दोहा और तिकड़िया आदि छन्दों का प्रयोग हुआ है ।[4]

---

१ – राजस्थानी साहित्य-संग्रह, भाग २, सं० डा० पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, परिशिष्ट ।

२ – राजस्थान सम्बन्धी प्रकाशित साहित्य, भाग १, पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, सार्वजनिक सम्पर्क कार्यालय, राजस्थान सरकार, जयपुर, पृ० २३–३१ ।

३ – राजस्थानी लोक - नाट्य, भारतीय लोक - कला मंण्डल, उदयपुर, भूमिका, पृ० ८ ।

४ – वही, पृ० ३१ ।

## रम्मत

६६ : ३ । रम्मत शैली के ख्याल बीकानेर में प्रचलित हैं। रम्मतों में हिड़ाउ मे की रम्मत बहुत प्रचलित है। मोतीलाल ने अनेक रम्मतें लिखी हैं जिनमें "अमरसिंह राठोड़ प्रमुख है। रम्मतों के प्रारम्भ में देवी-देवताओं की स्तुति होती है तदुपरान्त संगीत के सा अभिनय और नृत्य प्रारम्भ होता है। बीकानेर के अनेक सेठ-साहूकार और अन्य वर्ग रम्मतं का आयोजन रुचि पूर्वक करते हैं। रम्मतें मुख्यतः होली के अवसर पर आयोजित होती है

## कुचामणी ख्याल

६७ : ३ । कुचामणी शैली के ख्याल मुख्यतः मारवाड़ में प्रचलित हैं। इस शैल के प्रवर्तक लच्छीराम जी माने जाते हैं। इनका देहान्त ६० वर्ष की अवस्था में सं० १९६ में हुआ। लच्छीराम जी के ख्याल प्रकाशित हो चुके हैं और कुचामण के भाटों की मंडलि द्वारा इनका अभिनय होता है। इन ख्यालों में दूहा, लावणी, छप्पय, चौबोला औ दुबोला का प्रयोग होता है। इन ख्यालों में जब "टेरिये" टेर लेते हैं तब पात्र अपना नृत प्रदर्शन करते हैं। लच्छीराम जी के अनुयायी ख्याल की इस शैली को सुरक्षित कि हुए हैं।

## चिड़ावा अथवा शेखावाटी के ख्याल

६८ : ३ । राजस्थान के शेखावाटी क्षेत्र में चिड़ावा, खंडेला, सीकर और जाख आदि स्थानों में चिड़ावा का अखाड़ा प्रधान है इसलिए शेखावाटी शैली के ख्यालों को चिड़ा शैली के ख्याल भी कहा जाता है। चिड़ावा के ख्याल-कर्त्ताओं में नानू और दूलिया प्रसि ख्यालकर्ता हुए हैं। इनके दल अब भी अपने ख्यालों के प्रदर्शन करते हैं। कहते हैं कि फतहपु निवासी भालीराम जी नागौरी तर्ज के ख्यालों के कुछ दोहे शेखावाटी में लाए जिनके आधा पर शेखावाटी शैली के ख्यालों का प्रचलन हुआ। नानू ने लगभग २६ ख्याल बनाए अं स्वयं इनके अभिनय में भाग लिया। नानू का देहान्त सं० १९५६ में हुआ।

६९ : ३ । उभोरा तेली नामक ख्यालकर्त्ता भी नानू के समकालीन थे, जिनके लि हुए १२ ख्याल मिलते हैं। शेखावाटी शैली के ख्यालों में जानकी, लंगडी और भैरवी रं की लावणी और जोगिया, खड़ी और सोरठ रंगत के चौबोला का व्यवहार अधिक होता है

# ७. राजस्थानी लोकोक्तियां और पहेलियां

७० : ३ । हमारे समाज में पारस्परिक बातचीत और लेखन में प्राचीन काल से अनेक लोकोक्तियों, मुहावरों और पहेलियों आदि का प्रयोग होता रहा है, क्योंकि इनके प्रयं

। विशेष प्रभाव और आकर्षण उत्पन्न हो जाता है। साथ ही इनका प्रयोग विचारों की पुष्टि तु भी किया जाता है। इनके प्रयोग से भाषा-सौंदर्य की सृष्टि होती है।

७१ : ३। राजस्थानी लोकोक्तियां, मुहावरो और पहेलियां आदि में जनता की विचार-धारा निहित है। सामाजिक संस्कारों, रीति-रिवाजों और ऐतिहासिक परम्पराओं का परिचय भी इनसे प्राप्त होता है। राजस्थानी लोकोक्तियों का वैज्ञानिक संग्रह और अध्ययन प्रस्तुत किया जा चुका है[1] किन्तु राजस्थानी मुहावरों और पहेलियों के विषय मे संतोषजनक कार्य नहीं हुआ है। श्री मुरलीधर जी व्यास, तथा श्री सीताराम जी लालस और प्रस्तुत लेखक ने क्रमशः राजस्थानी मुहावरों और पहेलियों का संग्रह अवश्य किया है।[2]

## क. राजस्थानी लोकोक्तियां

७२ : ३। सामाजिक, ऐतिहासिक, आर्थिक, धार्मिक और भौगोलिक परिस्थितियों की परिचायक अनेक लोकोक्तियां राजस्थानी भाषा में प्रचलित है। अनेक लोकोक्तियों का सम्बन्ध कथाओं से भी है—

राई रा भाव रात सूं हो गया

एक बनिये के घर में रात को चोर घुसे। जब बनिये को इस बात का पता चला तो उसने अपनी स्त्री को सुनाते हुये कहा कि राई के भाव बहुत बढ़ गए हैं। इतने अधिक बढ़ गए हैं कि अपने नीचे के कोठे में जो राई भरी है उसको बेंचते ही हम धनवान हो जायेंगे। जब चोरों ने यह बात सुनी तो उन्होंने दूसरी मूल्यवान सामग्री को चुराने का विचार छोड़ दिया और चुपचाप राई की गाठें बांधकर चल दिए। दूसरे दिन चोरों ने राई का ऊंचे भाव पर बेंचकर धनवान होना चाहा किन्तु कोई भी चालू भाव से अधिक दाम देने को तैयार नहीं हुआ। निराश होकर चोर उसी बनिये के पास आए और ऊंचे भाव पर राई

---

१ – क. राजस्थानी कहावतां, दो भाग, सं० श्री नरोत्तमदास जी स्वामी और मुरलीधर जी व्यास, राजस्थानी साहित्य, परिषद, कलकत्ता।
ख. मेवाड़ की कहावतें, सं० श्री लक्ष्मी लाल जी जोशी, राजस्थान विद्यापीठ, उदयपुर।
ग. मालवी कहावतें, सं० रतनलाल जी मेहता, राजस्थान विद्यापीठ, उदयपुर।
घ. राजस्थानी कृषि कहावतें, सं० श्री जगदीश सिंह गहलोत।
ङ. भीलों की कहावतें, सं० फूल जी मीणा, राजस्थान विद्यापीठ, उदयपुर।
च. राजस्थानी कहावतें, एक अध्ययन, डा० कन्हैयालाल सहल, भारतीय साहित्य मन्दिर, फौवारा, दिल्ली।

२ – क. शार्दूल राजस्थानी रिसर्च इन्स्टीट्यूट बीकानेर में सुरक्षित मुहावरा संग्रह।
ख. राजस्थानी पहेलियां, निजी संग्रह।

बेचनी चाही, इस पर बनिए ने कहा कि "राई रा भाव तो रात सूं ही गया", अर्थात राई का भाव तो रात से ही गिर गया।

### कांकड़ वाण्या फारगतो, गांव में ज्यूं का त्यूं

एक बलवान किन्तु अनपढ़ किसान को जंगल में एक बनिया मिला जो उससे रुपया मांगता था। उसने बनिये को डरा-धमका कर हिसाब साफ करा लेने का अच्छा अवसर देखा और बनिए को कहा कि लिख 'फारगती'। अर्थात् रुपया चुक जाने का सफाईनामा लिख, नहीं तो लाठी से काम तमाम करता हूं। बनिए ने डरते-डरते कुछ लिख दिया और छूटकर गांव में आने के बाद शेष रुपया वसूल कर लिया क्योंकि पहले जंगल में, उसने फारगती न लिखकर यूं ही लिख दिया था।

इसलिये कहा गया कि 'कांकड वाण्या फारगती गांव में ज्यूं का त्यूं'। कहने का अर्थ है कि अनपढ़ व्यक्ति चाहते हुये भी अपनी भलाई के लिये नहीं लिखवा सकता।

अनेक कहावतों में ऐतिहासिक प्रवाद भी उपलब्ध होते हैं। कहावती प्रवादों के कतिपय उदाहरण इस प्रकार हैं —

जोधपुर के महाराजा जसवंतसिंह प्रथम ने प्रसन्न होकर एक कवि को बीलाड़ा नामक गांव देने की आज्ञा दी। बीलाड़ा गांव तीस हजार रुपए वार्षिक आय का था और दीवान ने इतना बड़ा गांव राज्य की ओर से देना उचित नहीं समझा। इसलिए दीवान ने कवि से पूछा —

"बीलाडो लेवोला के बांजरगढ़ ?"

कवि बांजरगढ़ का नाम सुनकर प्रसन्न हो गया और बोला —

"बीलाडो पर पडो सिलाडो ! म्हें तो लेसां बांजर गढ़ ॥

उसने अपने नाम पर बांजरगढ़ ही लिखवा लिया। वास्तव में बांजर गढ़ केवल चार सौ रुपए वार्षिक आय वाला कुछ झोंपड़ों का गांव है, जो अभी भी कवि के वंशजों के अधिकार में है।

जोधपुर के महाराजा मालदेव की "रूठी राणी" उमादे भटियाणी को मनाने के लिए चारण कवि आशानन्द ने प्रयत्न किया, इस प्रवाद के सम्बन्ध में यह दूहा एक कहावत के रूप में प्रसिद्ध हो गया है —

"माण रखै जो पीव तज, पीव रखै तज माण।
दोय दोय गयन्द न बंधही, एकै खूम्भो ठाण ॥"

अर्थात् मान ही रखना चाहती हो तो पति को छोड़ना पड़ेगा और पति को चाहना है तो मान छोड़ना होगा। क्योंकि एक ही खंभे से दो - दो हाथी नहीं बंध सकते।

## ख. राजस्थानी पहेलियाँ

७२ : ३ । राजस्थानी भाषा में रचित लोक-साहित्य में लोक-गीतों, लोक-कथाओं, श्वाड़ों और कहावतों आदि के साथ ही अनेक पहेलियां भी मिलती हैं। इन पहेलियों का प्रयोग ज्ञान बढ़ाने के साथ ही स्मरणशक्ति जागृत करने के लिये होता रहा है। हमारे देश में पहेलियां बूझने की कला बहुत प्राचीन काल से मिलती है। प्राचीन काल में राज-दरबारों और नागरिक-सम्मेलनों तथा मनोविनोद के अवसरों पर पहेलियां बूझी जाती थीं। पहेलियां बूझने की कला प्राचीन भारत की चौसठ कलाओं में मानी गई है।

७३ : ३ । हिन्दी में अमीर खुसरो और बीरबल की पहेलियां प्रचलित हैं। इसी प्रकार राजस्थानी भाषा में अनेक कवियों द्वारा रचित पहेलियाँ मिलती हैं जिसे "हियाली साहित्य" कहा जाता है। राजस्थानी में पहेली को "फाली" और "पारसी" भी कहा जाता है। पहेलियों का नाम पारसी संभवतः इसलिये पड़ा है कि फारसी भाषा के समान पहेलियों का समझना भी कठिन होता है। राजस्थान में किसी कठिन भाषा का प्रयोग किया जाता है तो उसे "पारसी छांटना" कहा जाता है।

७४ : ३ । राजस्थानी पहेलियों में दैनिक उपयोग की वस्तुएं जैसे दीपक, हल, ताला, भाग, ओखली, चरखा, रुपया, तलवार आदि का वर्णन होता है। इन पहेलियों में हमारी जनता की मनोभावनाएं, अनुभूतियां और ज्ञान-भावना रहती है। इन पहेलियों में हमारी जनता की कल्पनातीत सूझ भी पायी जाती है। रेल, हवाई जहाज, पोस्ट कार्ड जैसी नई वस्तुओं के लिये भी पहेलियाँ प्रचलित हो गई हैं।

७५ : ३ । नव-विवाहित युवक अपनी ससुराल में जाता है तो उसकी ज्ञान-परीक्षा पहेलियां पूछ कर की जाती है। ऐसे कई लोक-गीत भी पाये जाते हैं जिनमें पहेलियों का समावेश होता है। यहां हम कुछ राजस्थानी पहेलियां पाठकों की जानकारी के लिये दे रहे हैं —

१. आकाश में वा उड़े, हाड है पण मांस नी।

(वह आकाश में उड़ती है। उसके हड्डियां हैं किन्तु मांस नहीं) — पतंग

२. आठ गांठ अठारह फासा।

ईं फाली को अर्थ बतावे जीनें देवां सेर पतासा॥

(आठ गांठें और अठारह फांसे हैं। इस पहेली का अर्थ बतावे उसको सेर बताशे दें

— छींका (रस्सियों की जाल से

३. एक नार ज्यो औषध खाय ।
जा पर थूंके ज्यो मर जाय ।
साथी उणरा जो कोई होय ।
एक आंख से आन्धा होय ॥

( एक नारी औषध खाती है । वह जिस पर थूंकती है, वह मर जाता है । उस स्त्री का जो साथी होता है, वह एक आंख से अन्धा होता है । ) — बन्दूक

४. एक तो सूंड हाथी री, दूसरी सूंड गजानन री, तीसरी आप बतावो ।

( एक तो हाथी की सूंड़, दूसरी सूंड़ गणेश की । तीसरी आप बताइये । )

— चड़स की सूंड

५. एक छाळी सब घास चरगी ।
पण मींगणी एक न करगी ।

( एक बकरी सब घास चर गई किन्तु उसने मींगनी एक भी न की । )

— हँसिया

६. एक ओवरा में पाँच बन्द ।

( एक कोठरी में पांच बंधे हुए हैं । ) — जूते में अंगुलियां

७. एक भाई सूधो, एक भाई ऊंधो ।

( एक भाई सीधा और एक भाई उलटा । )

— घर की छत के केल्हू (खपरेल)

८. एक नारी चतर घणी जी, सीरो करे सुवाद ।
बिना तवा बिन खुरचणा जी बिन पाणी बिन आग ।

— मधुमक्खी

९. एक नार प्यारी लगे, रात अन्धेरी मांय ।
ऊपर तो झरनो झरे, माथे लागी लाय ॥

( एक स्त्री अन्धेरी रात में अच्छी लगती है । उसके ऊपर (तेल का) झरना झरता है और मस्तक पर आग लगी हुई है । )

— मशाल

१०. आंबा री डाल दीवो बळे, काजळ पड़े रे खण्डार।
आंजण वाळी पातळी, निरखण वाळा गँवार॥

( आम की डाली पर दीया जलता है, उसका काजल बहुत पड़ता है। आंजने वाली पतली है, देखने वाले गंवार हैं। ) — काजल

११. उदैपुर री चूंनड़ी, ओढूं वार-तिंवार।
ओढ़ण वाळो पद्मणी, निरखण वाळा गँवार॥

( चूनरी उदयपुर की है, वार-त्योहार ओढ़ती हूं। वह ओढ़ने वाली पद्मिनी स्त्री कहलाती है और उसे देखने वाला गंवार लगता है। ) — मेहंदी

१२. साजण जाओ दिसावरां, ल्याज्यो हल्दी-हींग।
एक चोज इसी ल्यावज्यो जिकां माथे चार सींग॥

( साजन ! परदेश जाकर हल्दी और हींग लाना, एक चीज ऐसी भी लाना जिसके माथे पर चार सींग हों। ) — लौंग

१३. सिल डूबे ने वट्टो तिरे, जल में आयो पाप।
एक अचम्बो म्हें सुण्यो जी, बेटी जायो बाप॥

( शिला डूब जाती है और बट्टा तैरता है, पानी में पाप आगया। हमने एक आश्चर्य सुना है कि बेटी ने बाप को पैदा किया। ) — छाछ, घी

१४. फूलां भर्यो टोकरो, छांटो दियां कुम्हलाय।
बूझो जमाई सा म्हारी पारसी, तुरंत करो विचार॥

( फूलों से भरी टोकरी पानी छिड़कने मे कुम्हला जाती है। मेरी इस पहेली का तुरन्त विचार कर जमाई जी ! उत्तर दो। ) — पतासा

१५. डाकण भूत लड़ो पड़्या, चुड़ैलण छुड़ावा ने जाय।

( भूत और डाकिनी आपस में लड़े, चुड़ैल छुड़ाने जाती है। ) — ताला-चाबी

१६. एक अचम्बो म्हें सुण्योजो, मुरदो आटो खाय।
बतळावे बोले नहीं जी, मारे से चिल्लाय॥

( हमने एक आश्चर्य सुना। मुर्दा आटा खाता है, मारने से चिल्लाता है लेकिन बतलाने से नहीं बोलता। ) — मृदंग

# चतुर्थ अध्याय

# राजस्थानी साहित्य के विविध रूप

## और

## राजस्थानी साहित्य का वर्गीकरण

(क) जैन काव्य, (ख) डिंगल काव्य, (ग) पिंगल काव्य, (घ) भक्ति काव्य एवं सन्त काव्य, (ङ) लोक काव्य, (च) आधुनिक काव्य ।

### (क) जैन काव्य—

(अ) कथा-काव्य अथवा चरित्-काव्य—

१. रास : रासो, २. चऊपई, ३. संधि, ४. चर्चरी, ५. प्रबन्ध, चरित्र, आख्यानक और कथा

(आ) ऋतु काव्य—फागु, धमाल और बारह मासा

(इ) उत्सव काव्य

(ई) नीति काव्य—कक्का-बारहखड़ी

(उ) स्तवन

(ऊ) ढाल

(ए) टब्बा और बालावबोध

(ऐ) ज्योतिष, वास्तु शास्त्र, आयुर्वेदादि शास्त्रीय रचनाएं ।

### (ख) डिंगल काव्य—

१. "डिंगल" का नामकरण

२. डिंगल काव्यों का वर्गीकरण—

(१) चरित नायकों के आधार पर-(अ) रासो, (आ) प्रकास, (इ) विलास, (ई) रूपक, (उ) वचनिका

(२) छन्दों के आधार पर—(अ) नीसाणी, (आ) झूलणा, (इ) झमाल, (ई) गीत, (उ) कुण्डलिया, (ऊ) कवित्त, (ए) दूहा, (ऐ) वेल ।

(३) प्रकीर्ण और शास्त्रीय

(ग) पिंगल काव्य—

१. "पिंगल" शब्द विचार

२. पिंगल साहित्य का वर्गीकरण —

(क) चरित्र काव्य—१. रासो काव्य, २. अन्य काव्य

(ख) पौराणिक काव्य और महाभारत सम्बन्धी काव्य

(ग) भक्ति काव्य – १. कृष्ण-भक्ति काव्य, २. राम-भक्ति-काव्य, ३. अन्य काव्य।

(घ) रीति काव्य—१. रस-अलंकार, २. छन्द, ३. नायिका भेद, षट्ऋतु शिख वर्णन्।

(ङ) नीति काव्य

(च) फुटकर काव्य

(घ) भक्ति एवं सन्त काव्य—

(अ) साखी, (आ) शब्द, (इ) परिचयी, (ई) भक्तमाल, (उ) मंगल (ऊ) ककहरा, बारहखड़ी, (ए) श्लोको आदि।

(ङ) लोक काव्य—

(अ) प्रबन्ध, मुक्तक, (आ) प्रबन्ध-खण्ड काव्य, महा काव्य।

(च) आधुनिक काव्य

———

# चतुर्थ अध्याय

## राजस्थानी साहित्य के विविध रूप

### १. राजस्थानी साहित्य का वर्गीकरण

१ : ४। साहित्य का वर्गीकरण अनेक प्रकार से किया जा सकता है। प्राचीन काल से साहित्य मौखिक और लिखित दो रूपों में प्राप्त होता रहा है। प्राचीन काल में टंकण और मुद्रण के साधन सुलभ नहीं थे, इसलिए विद्या को कण्ठस्थ करने पर बल दिया जाता था। तदनुसार "विद्या कण्ठ री" उक्ति प्रचलित हुई है। मौखिक और लिखित साहित्य को क्रमशः श्रुतिनिष्ठ और लिपिनिष्ठ भी कहा जा सकता है।

२ : ४। आचार्य व्यास ने काव्य को तीन रूपों में वर्गीकृत किया है —

(१) श्रव्य, (२) अभिनय, और (३) प्रकीर्ण—

"श्रव्यंचैवाभिनेयं च प्रकीर्णं सकलोक्तिभिः" [१]

३ : ४ आचार्य भामह ने काव्य एवं साहित्य के पद्य और गद्य नामक दो भेद बताए हैं। भाषा – भेद की दृष्टि से भामह ने संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश नामक तीन विभाग बताए हैं। भामह ने वर्ण्यवस्तु की दृष्टि से— (१) वृत्तदेवादिचरितशंसि, (२) उत्पाद्य-वस्तु, (३) कलाश्रय, (४) शास्त्राश्रय नामक भेद बताए तथा काव्य का स्वरूप - भेद की दृष्टि से निम्नलिखित वर्गीकरण किया — (१) सर्गबन्ध (महाकाव्य), (२) अभि-नेयार्थ (नाट्य), (३) आख्यायिका, (४) कथा, और (५) अनिबद्ध। [२]

४ : ४ आचार्य दण्डी ने साहित्य को संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और मिश्र भाषाओं के अन्तर्गत रखते हुए काव्य का वर्गीकरण इस प्रकार किया —




---

१ – अग्निपुराण, ३३७। ३९।

२ – काव्यालंकार, प्रथम परिच्छेद।

३ – काव्यादर्श १। ११। १४,२३,३१।

५ : ३ । आचार्य वामन ने 'काव्यालंकारसूत्र' में काव्य के पद्य और गद्य दो रूप मानते हुए गद्य के तीन रूप बताए हैं --




६ : ४ । आचार्य हेमचन्द्र ने संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और ग्राम्यापभ्रंश भाषाओं को काव्य-भाषा मानते हुए काव्य का वर्गीकरण इस प्रकार किया --




७ : ३ । आचार्य विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण के अन्तर्गत काव्य के दृश्य और श्रव्य नामक दो भेद मानते हुए काव्य का वर्गीकरण निम्नलिखित रूप में किया है—

काव्य

दृश्य — श्रव्य

रूपक — उपरूपक — पद्य — गद्य

नाटिका त्रोटक गोष्ठी सट्टक नाट्य रासक

प्रस्थानक उल्लाप्य काव्य प्रेंख

रासक श्रीगदित शिल्पक विलासिका

दुर्मल्लिका प्रकरणी हल्लीस भणिका

संलापक

मुक्तक युग्मक संदानितक

कलापक कुलक महाकाव्य

काव्य खंडकाव्य कोष व्रज्या

मुक्तक वृत्तगंध उत्कलिका-चूर्णक प्राय

नाटक प्रकरण भाण व्यायोग समवकार डिम ईहामृग अंक वीथी प्रहसन

८ : ४ । लिपिनिष्ठ और श्रुतिनिष्ठ राजस्थानी साहित्य का वर्गीकरण निम्नलिखित रूप में करना उचित होगा–




९ : ४ । पं० नरोत्तमदास जी स्वामी ने राजस्थानी साहित्य की तीन शैलियां मानी हैं—(१) जैन शैली, (२) चारणी शैली और (३) लौकिक शैली ।[1]

उक्त शैलियों के अतिरिक्त राजस्थानी साहित्य की पिंगल, भक्ति एवं सन्त काव्य और आधुनिक साहित्यिक शैलियां भी हैं जिनका समावेश उक्त वर्गीकरण में नहीं हुआ है । चारणी शैली से चारणों द्वारा अपनाई गई शैली का ही बोध होता है । रावों, राजपूतों, मोतीसरों, ढाढ़ियों और ब्राह्मणों आदि ने भी चारण कवियों की भांति अनेक डिंगल रचनाएं प्रस्तुत की हैं । अतएव "चारणी" शब्द उक्त अर्थ को प्रकट नहीं करता । साथ ही "चारणी" शब्द 'चारण' पुलिंग शब्द के स्त्री-लिंग-रूप का भी बोधक है ।

१० : ४ । श्री अगरचन्द नाहटा ने ११५ प्रकार के काव्य-रूप बताए हैं—

१. रास, २. सन्धि, ३. चौपाई, ४. फागु, ५. धमाल, ६. विवाहलो, ७. धवल, ८. मंगल, ९. वेलि, १०. सलोक, ११. संवाद, १२. वाद, १३. झगड़ो, १४. मातृका, १५. बावनी, १६. कक्का, १७. बारहमासा, १८. चौमासा

१–राजस्थानी साहित्य, एक परिचय, नवयुग ग्रन्थ कुटीर, बीकानेर, पृ० २३ ।

५. "रासो के मायने कथा के हैं, यह रूढ़ि शब्द है, एकवचन रासो, बहुवचन रासा।"
—मुंशी देवी प्रसाद।[१]

६. "राजादेश" से रासो की उत्पत्ति हुई है।" —डा० जार्ज ग्रियर्सन।[२]

७. "रासा" शब्द की उत्पत्ति संस्कृत के शब्द "रास" से है।
—डा० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा।[3]

८. "रासो शब्द की उत्पत्ति 'रास' अथवा 'रासक' से है।"
—पं० मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या।[४]

९. "रास शब्द वस्तुतः संस्कृत भाषा का नहीं है, प्रत्युत देशी भाषा का है जो संस्कृत बन गया है।"
—डा०दशरथ ओझा।[५]

१०. "चरित्र-काव्यों में रासो-ग्रन्थ मुख्य हैं। जिस काव्य-ग्रन्थ में किसी राजा की कीर्ति, विजय, युद्ध, वीरता आदि का विस्तृत वर्णन हो, उसे रासो कहते हैं।"
—पं० मोतीलाल जी मेनारिया।[६]

११. विश्वनाथ प्रसाद मिश्र के मतानुसार 'रासक' शब्द को रासो की उत्पत्ति के लिए ग्रहण किया जा सकता है।[७]

१२. "रास या रासक मूलतः नृत्य के साथ गाई जाने वाली रचना विशेष है।"
—के० का० शास्त्री।[८]

१३. उद्यम या पचड़े आदि से भी रासो के अर्थ लिए गये हैं।[९]

१४. रास मुख्यतः गेय छन्दों में लिखा जाता था, "गरबो" को रास का उत्तराधिकारी भी बताया गया है।[१०]

---

१ – सरस्वती, भाग ३, पृ०९८।
२ – वही, पृ० ९७।
३ – सम्मेलन पत्रिका, भाग ३३, संख्या १२, पृ० ९७।
४ – रासो की प्रथम संरक्षा, उदयपुर।
५ – हिन्दी नाटक : उद्भव और विकास, पृ० ७०, (द्वितीय संस्करण)।
६ – राजस्थान का पिंगल साहित्य, पृ० २४, सन् १९५२।
७ – सम्मेलन पत्रिका, भाग, ३३, संख्या १२, आश्विन, २००३।
८ – आपणा कविओ, भाग एक, पृ० १४३–१५२ और ४१६–४३२।
९ – साहित्य संदेश, मई १९५१।
१० – दी के[illegible] एण्ड राजस्थानी मेन्युस्क्रिप्ट्स इन दी इण्डिया आफि[illegible] प्रेस, आक्सफोर्ड १९५४।

१५. पं० हजारी प्रसाद जी द्विवेदी ने इसको मिश्र गेय-रूपक मानते हुए रासो और रासक को पर्याय माना है। उनके मत में हेमचन्द्र के काव्य के आधार पर यह मिश्र गेय है।

१६. "विविध प्रकार के रास, रासावलय, रासा और रासक छन्दों, रासक और नाट्य-रासक उपनाटकों, रासक, रास तथा रासो नृत्यों और नृत्तों से भी रासो-प्रबन्ध-परम्परा का निकट का सम्बन्ध रहा है, यह निश्चय रूप से नही कहा जा सकता। कदाचित् नहीं रहा है।" —डा० माताप्रसाद गुप्त।[1]

१७. पहले "रासाओं" का धर्मोपदेश मुख्य हेतु था। फिर उपदेश में कथा-तत्व और चरित्र-संकीर्त्तन आदि तत्वों का समावेश हुआ। साहित्य-स्वरूप की दृष्टि से रासक एक नृत्य-काव्य तथा गेय रूपक है।[2]

१८. डा० ओम प्रकाश के अनुसार तीन विशेषताएं रासो में पाई जाती हैं— (अ) वस्तु-वर्णन, (आ) शैली, (इ) सक्रिय चित्र।[3]

१९. रास शब्द का प्रयोग श्रीमद्भागवत् में गीत-नृत्य के लिए हुआ है—

"रासोत्सवः सम्प्रवृत्तो गोपीमण्डल मण्डितः"[4]

इसमें ध्रुपद आदि रागों का भी प्रयोग मिलता है—

"तदैव ध्रुव मुन्निन्ये तस्मै मानं च बहदात्।"[5]

२०. विजयराय कल्याणराय वैद्य के मतानुसार रास छन्द धार्मिक कथाओं के तत्वों से युक्त है।[6]

२१. रास के नृत्य, अभिनय और गेय वस्तु – इन्हीं तीनों अंगों से समय पा कर परस्पर मिलते-जुलते किन्तु साहित्य की दृष्टि से विभिन्न तीन प्रकार के रासो की उत्पत्ति हुई। कुछ नृत्य-विशेष रास कहलाए; इसी प्रकार श्रव्य रास और रासक उपरूपक बने।[7]

---

१– हिन्दी साहित्य का आदिकाल, पृ० ५६, सन् १९५२।
२– हिन्दी अनुशीलन, वर्ष ४, अंक ४।
३– डा० मंजुलाल र० मजुमदार, गुजराती साहित्यना स्वरूपो, पृ० ६६ तथा ७१।
४– हिन्दी काव्य और उसका सौन्दर्य, पृ० १८–२०।
५– स्कंध १०, अध्याय ३३, श्लोक ३।
६– गुजराती साहित्य नी रूपरेखा, पृ० १९–२०, आवृति पहली।
७– डा. दशरथ शर्मा, साहित्य-सन्देश, जुलाई १९५१।

१९. पवाड़ा, २०. चर्चरी, (चांचरि) २१. जन्माभिषेक, २२. कलश, २३. तीर्थमाला, २४. चैत्य परिपाटी, २५. संघ-वर्णन्, २६. ढाल, २७. ढालिया, २८. चौढालिया, २९. छढालिया, ३०. प्रबन्ध, ३१. चरित्र, ३२. सम्बन्ध, ३३. आख्यान, ३४. कथा, ३५. सतक, ३६. बहोतरी, ३७. छत्तीसो, ३८. सत्तरी, ३९. बत्तीसी, ४०. इक्कीसो, ४१. इकत्तीसो, ४२. चौबीसी, ४३. वीसी, ४४ अष्टक, ४५. स्तुति, ४६. स्तवन, ४७. स्तोत्र, ४८. गीत, ४९. सज्झाय ५०. चैत्यवंदन, ५१. देववन्दन, ५२. वीनती, ५३. नमस्कार, ५४.प्रभाती, ५५. मंगल, ५६. सांझ, ५७. बधावा, ५८. गहूँली, ५९. हीयाली, ६०. गूढ़ा, ६१. गजल, ६२. लावणी, ६३. छन्द, ६४. नीसाणी, ६५. नवरसो, ६६. प्रवहण, ६७. पारणों, ६८. बाहण, ६९. पट्टावली, ७०. गुर्वावली, ७१. हमचडी, ७२. हींच, ७३. माला-मालिका, ७४. नाममाला, ७५. रागमाला, ७६. कुलक, ७७. पूजा, ७८. गीता, ७९. पट्टाभिषेक, ८०. निर्वाण, ८१. संयम श्री विवाहवर्णन, ८२. भास, ८३. पद ८४. मंजरी, ८५. रसावलो, ८६. रसायन, ८७. रसलहरी, ८८. चन्द्रावला, ८९. दीपक, ९०. प्रदीपिका, ९१ फुलड़ा, ९२. जोड़, ९३. परिक्रम, ९४. कल्पलता, ९५. लेख, ९६. विरह, ९७. मूंदडी, ९८. सत, ९९. प्रकाश, १००. होरी, १०१. तरंग, १०२. तरंगिणी, १०३. चौक, १०४. हुंडी, १०५. हरण, १०६. विलास, १०७. गरबा, १०८. बोली, १०९. अमृतध्वनी, ११०. हालरियो, १११. रसोई, ११२. कड़ा, ११३. झूलणा, ११४. जकड़ी, ११५. दोहा, ११६. कुंडलिया, ११७. छप्पय आदि।[1]

श्री नाहटाजी ने काव्य रूपो की संख्या ११७ दी है। किन्तु मंगल-रूप संख्या ८ और ५५ दो बार आ गया है और संख्या ८१ पर "संयम श्री विवाह वर्णन" विवाह परक रचना है। ऐसी रचनाओं का समावेश विवाह-विवाहलो संज्ञा में हो जाता है।

११:४। श्री नाहटा जी की उक्त ११५ काव्य-संज्ञाओं की सूची में डिंगल और पिंगल काव्य-रूप नहीं हैं तथा साखी, शब्द, परिचयी और भक्तमाल जैसे काव्य-रूप भी छूट गये हैं। आधुनिक राजस्थानी काव्यरूपों का भी उक्त सूची में समावेश नहीं है। अतएव श्री नाहटा जी द्वारा प्रस्तुत काव्य-रूपों की उक्त सूची एकांगी और मुख्यतः जैन रूपों पर आधारित ही प्रतीत होती है।

१२:४। भाषा-शैली की दृष्टि से राजस्थानी काव्य के निम्नलिखित भेद किये जाने चाहिए —(क) जैन काव्य, (ख) डिंगल काव्य, (ग) पिंगल काव्य, (च) भक्ति काव्य एवं संत काव्य, (ङ) लोक काव्य और (च) आधुनिक काव्य।

---

१ – प्राचीन काव्यों की रूप परम्परा, भारतीय विद्या मंदिर शोध प्रतिष्ठान, बीकानेर, पृ०–२–३।

## क. जैन काव्य—

१३ : ४। जैन काव्यों का वर्गीकरण (अ) कथा-काव्य अथवा चरित्-काव्य, (आ) ऋतु काव्य, (इ) उत्सव काव्य, (ई) नीति काव्य, (उ) स्तवन, (ऊ) ढाल, (ए) टब्बा एवं बालावबोध, और (ऐ) ज्योतिष, वास्तु, आयुर्वेद, रीति ग्रन्थ आदि शास्त्रीय विषयों पर आधारित काव्य के रूप में किया जा सकता है।

## ख. कथा - काव्य अथवा चरित् - काव्य

१४ : ४। जैन काव्य के अन्तर्गत आदर्श व्यक्तियों के चरित्रों – सम्बन्धी अनेक कथा-काव्य उपलब्ध होते हैं। इन काव्यों के माध्यम से दान, शील, तप और भावना नामक ग्राह्य गुणों तथा क्रोध, मान, माया और लोभ नामक त्याज्य अवगुणों पर विशेष बल दिया गया है। इस विषय में कहा गया है —

दान शील तप भावना, चारु चरित लहेस।
क्रोध मान मायावली, लोभादिक परहरेस॥ [1]

१५ : ४। कथा अथवा चरित काव्यों के रूप निम्नलिखित हैं —(१) रास, रासो, (२) चौपाई, (३) संधि, (४) चर्चरी, (५) प्रबन्ध, चरित, आख्यानक, कथा।

### (१) रास रासो—

१६ : ४। रासपरक काव्यों की परम्परा हमारे साहित्य में बहुत प्राचीन है। रास अथवा रासो काव्यों को रासक, रासो, राइसो, राइसौ, रायसउ, रासु, रायसा और रासा, आदि भी लिखा गया है। रास शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में अनेक मत प्रचलित हैं —

१. बीसलदेव रास में प्रयुक्त "रसायन" शब्द से 'रासा' की उत्पत्ति हुई है।
— आचार्य पं० रामचन्द्र शुक्ल।[2]

२. रासो शब्द की उत्पत्ति "राजसूय" से है। —गार्सिद तासी।[3]

३. रासो शब्द की उत्पत्ति "रहस्य" से है। —श्यामसुन्दर दास।[4]

४. रासो शब्द की उत्पत्ति "राजयश" से है।[5]

---

१ – हेमरतन कृत अमर कुमार चौपइ, हस्त लि० प्रति, अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर।
२ – हिन्दी साहित्य का इतिहास, काशी नागरी प्रचारिणी सभा, (सं०२००३), पृ०३२।
३ – हिन्दुई साहित्य का इतिहास।
४ – हिन्दी शब्द-सागर।
५ – भारतीय विद्या, वर्ष ३, अंक १, पृ० ६६।

२२. विरहांक के वृत्तजातिसमुच्चय के "रासअ" और स्वयंभूछन्द के "रासा" को बताते हुए डा० हरिवल्लभ भायाणी ने संदेश - रासक में प्रयुक्त "रासा" नामक छन्द की चर्चा की है।[1]

२३. पृथ्वीराज रासो में पांच स्थलों पर "रासा" छन्द होने की सूचना डा० विपिन बिहारी त्रिवेदी ने दी और बताया—"इतना तो कहा जा सकता है कि एक समय रासा या रासो काव्य में अनेक विशिष्ट छन्दों का व्यवहार इष्ट होकर शास्त्रोक्त हो गया था।"[2]

२४. रासक या रास को छन्द-प्रभाकर [3] और हिन्दी छन्द-प्रकाश [4] में एक छन्द विशेष बताया है।

२५. अनेक विद्वानों के मतानुसार रसपूर्ण होने से यह रचना रास कहलाई। शालिभद्र सूरि कृत पंचपांडव चरित रासु ( संवत् १४१० ) में लिखा है—

"रासि रसाउलु चुणीज्जई।"[5]

२६. जिनदत्तसूरि के "उपदेश-रसायन-रास" से लगुड़-रास और ताला रास का पता चलता है। ये रास खेले भी जाते थे। कवि के अनुसार दिन में लगुड-रास और रात्रि में ताला-रास के खेल वर्जित हैं—

ताला रासु विदित न रयणि हिं,
दिवसि वि लगुडा रमु सहुँ पुरिसि हिं॥

इसकी पुष्टि इन उदाहरणों से हो जाती है—

ताला रासु रयणि नहि देह, लउड़ा रमु मूलह वारेह।[6]

रंगिहि ए रमई जो रासु सिरि विजयसेण सूरि निम्मविऊए ।

जिनोदय सूरि 'पट्टाभिषेक' रास (सं० १४१५)—

नाचई ए नयण विशाल, चंदवयणि मन रंग भर ।
नव रगि ऐ रासु रंमति, खेला खेलिय सुष परिवरे ॥

कान्हड दे रास (सं० १५१२)—

फल्या मनोरथ पूगो आस, ठामि ठामि दिवराइ रास ।[1]

७. भाव प्रकाश में शारदातनय ने तीन प्रकार के रासक का वर्णन किया है—

लता रासक नाम स्याद्त्त्रेधा रासकं भवेत् ।
दण्डरासकनेकन्तु तथा मण्डलरासकम् ॥

और रासक नामक गेय-नाट्य का उल्लेख उपरूपकों में किया गया है—

काव्यं च प्रेक्षणं नाट्यरासकं रासकं तथा
उल्लोप्यकंच हल्लीसमथ दुर्मल्लिकाऽपि च ॥

हेमचन्द्र—

गेयं-डोम्बिका-भाण-प्रस्थान-शिगक-भाणिका-प्रेखण-
रासक्रीड हल्लीषक-रासक-गोष्ठी-श्रीगदित राग काव्यादि ॥[2]

वाग्भट्ट[3] (द्वितीय) और कवि विश्वनाथ—

नाटिका त्रोटकं गोष्ठी सट्टकं नाट्यरासकम्
प्रस्थानोल्लाप्यकाव्यानि प्रेंखनं रासकं तथा ।[4]

रासक में अनेक प्रकार के ताल और लय, ६४ तक के युगल और कोमल उद्धत-गेय-पक तथा अनेक नर्तकियाँ भी होती हैं—

अनेक नर्तकी योज्यं चित्र ताल लयान्वितम् ।
आचतुःषष्टि युगलाद्रासकं मसृणोद्धतम् ॥

डा० श्यामसुन्दरदास,[5] श्री ब्रजेन्द्र[6] और श्री ब्रजरत्नदास[7] आदि ने हिन्दी साहित्य उपरूपक के १८ भेदों में से नाट्यरासक को भी एक भेद माना है ।

---

१ – पृ० ५६, खण्ड १, २३६ ।
२ – काव्यानुशासनम् ।
३ – काव्यानुशासनम् ।
४ – साहित्य-दर्पण ।
५ – परि० ६ ।
५ – रूपक-रहस्य ।
६ – हिन्दी नाट्क साहित्य ।
७ – हिन्दी काव्य शास्त्र ।

२८. हिन्दी साहित्य कोश के अनुसार रासो नाम से अभिहित कृतियां दो प्रकार की हैं— एक तो गीत-नृत्य परक जो राजस्थान तथा गुजरात में विशेष रूप से समृद्ध हुई और दूसरी छन्द वैविध्य परक जो पूर्वी राजस्थान तथा शेष हिन्दी प्रदेश में अधिक विकसित हुई।[1]

१७ : ४। श्रीमद्भागवत् के रास-लीला-प्रसंग से ज्ञात होता है कि रास का सम्बन्ध मूलतः शृंगारिक नृत्यगीत से है। निम्नलिखित ग्रन्थों से भी रास का सम्बन्ध शृंगारिक नृत्यगीत से प्रकट होता है—पाइअलच्छी नाममाला[2] "रासो हल्लीसओ", देशी नाम माला के 'हल्लीसो रासक'[3] 'मण्डलेन स्त्रीणां नृत्तम्' तथा 'कुद्दृणा रासकः'[4] 'पाइअ-सद्द-महण्णवो' के रास-रासग[5] और रिपुदारण रास।[6]

१८ : ४। रास मूलतः लौकिक और शृंगारिक गीत रहे हैं जिनके आधार पर जैन कवियों ने धार्मिक रास लिखे। धीरे-धीरे इन रास गीतों ने परिवर्द्धित होते हुए प्रबन्ध काव्य-शैली का रूप धारण कर लिया।

(२) चउपई —

१९ : ४। "चउपइ" अर्थात् चौपाई छन्दों में रचित होने से इन रचनाओं को 'चउपइ' संज्ञा से अभिहित किया गया।

(३) सन्धि —

२० : ४। अनेक महाकाव्यों में सर्ग से तात्पर्य सन्धि लिया गया है। हेमचन्द्राचार्य ने महाकाव्य के लक्षण बताते हुए लिखा है—

"पद्यं प्रायः संस्कृतप्राकृतापभ्रंशग्राम्यभाषानिबद्धभिन्नवृत्तसर्गाश्वाससन्ध्यवस्कन्धकबन्धसत्संधिशब्दार्थवैचित्र्योपेतं महाकाव्यम्'

कुछ सन्धि विषयक काव्य निम्न हैं—

(१) आनन्द संधि-विनयचन्द, (२) गौतम संधि १४ वीं शताब्दी, ह० प्रति अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर : तथा जै० गु० का० भाग १, ३, (३) मृगापुत्र संधि

---

१ – पृष्ठ ६५६।

२ – धनपाल कृत, ८७।

३ – हेमचन्द्र कृत, ८। ६१।

४ – वही, २। ३८।

५ – पं० हरगोविन्ददास सीखमचन्द सेठ, कलकत्ता, सं० १९८५।

६ – मरु भारती, वर्ष ४. अंक २, जुलाई, ११५६, डा० दशरथ शर्मा का

(१५५०)–कल्याण तिलक : (४) नन्द मणिमहार संधि (१५८७)–चारुचन्द्र (५) उदाह राजर्षि संधि (१५९०) तथा गजसुकुमाल सन्धि (१५९०)–संयम मूर्ति (६) जिनपालित जिन रक्षित सन्धि (१६२१)– कुशललाभ, (७) गजसुकुमाल सन्धि (१५५३) मूलप्रभ, (८) सुबाहु सन्धि (१६०४)– पुण्यसागर, (९) हरिकेशी सन्धि (१६४४) कनक सोम, (१०) चउसरण प्रकीर्णक सन्धि (१६३१) चरित्रसिंह (११) भावना सन्धि (१६४६)- जयसोम : (१२) अनाथी सन्धि (१६४७)–विमल विनय : (१३) कयवन्ना सन्धि (१६५१)–गुणविनय, आदि ।

(४) चर्चरी —

२१ : ४। संगीतबद्ध रचना राग-रागिनियों में बांध कर नृत्य के साथ गाई जाती हैं वह चर्चरी कहलाती हैं। जिनदत्त सूरि की रचना जिनवल्लभ सूरि की स्तुति अपभ्रंश काव्यत्रयी में है।[1] हिन्दी और प्राकृतपैंगलम् में इसको छन्द बताया गया है।[2] ये रचनाएं चौदहवीं शताब्दी से मिलना आरम्भ हुई हैं।[3]

(५) प्रबन्ध, चरित्र, आख्यानक और कथा —

२२ : ४। जैन कवियों ने अनेक रचनाएं प्रबन्ध, चरित्र, आख्यानक और कथा-काव्यों के अन्तर्गत लिखी हैं। सम्बन्धित चरित् अथवा मुख्य घटना का उल्लेख इन नामों से पहले करने की परम्परा रही है।

## (आ) ऋतुकाव्य

२३ : ४। ऋतु काव्यों के अन्तर्गत (१) फागु, (२) धमाल, और (३) बारह-मासा परक रचनाओं का समावेश होता है ।

(१) फागु काव्य —

२४ : ४। वसन्त ऋतु में गेय रहे है। होली के अवसर पर फाग के साथ इन रच-नाओं का सम्बन्ध होने से इन्हे फागु कहा गया। फागु शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में अनेक मत हैं—

१. डा० भोगीलाल सांडेसरा संस्कृत-फल्गु-प्रा० फग्गु-फागु
२. शृंगारिक विषयों के आधार पर के० का० शास्त्री ने इसे फागुकाल कहा है।[4]

---

१ – गायकवाड़ ओरियंटल सिरीज में प्रकाशित ।
२ – हिन्दी छन्द-प्रकाश, पृ० १३१ तथा हिन्दी काव्यशास्त्र, पृ० २०४ ।
३ – जैनसत्यप्रकाश, वर्ष १२, अंक ६, में श्री हीरालाल कापड़िया का 'चर्चरी' नामक लेख ।
४ – आपणा कवीओ, पृ० २३३ ।

३. श्री कांतिलाल बलदेवराम व्यास के मतानुसार सं० फाल्गुन-अ० फग्गु पु० प० रा० फागु। फागुन में वसन्त अपने पूर्ण यौवन पर होती है। इस समय के मादकता से भरे हुए गान को फागु कहते हैं।[1]

४. जिस प्रकार संस्कृत में यमकबद्ध अनुप्रासमय काव्य होते हैं, वैसी रचना को भाषा में फागबन्ध कहा जा सकता है।[2]

५. श्री लाल चन्द्र गांधी के मतानुसार फागु शैली विषय के आधार पर विविध तत्वों से युक्त है।[3]

६. अक्षय चन्द्र शर्मा के अनुसार यह मधुमहोत्सव रूपी गेय-रूपक है।[4]

७. फागु मूल में लोक साहित्य का गीत-स्वरूप है —डा० मं० र० मजुमदार।[5]

८. देशीनाम माला में वसन्तोत्सव कहा गया है फग्गु—महुच्छव।[6] संस्कृत फल्गु से भी इसकी उत्पत्ति इसी आधार पर दिखाई गई है।[7] सं० फल्गु प्रा० फग्गु (अथवा देश्य फग्गु)-जू०गु० फागु-फाग।

९. डिंगलकोष में भी फालगुण, और फागण, फाल्गुण के पर्याय दर्शाए गये हैं।[8]

फागु काव्य गेय होने के साथ ही नृत्य के साथ अभिनेय भी होते थे। थूलिभद्द फागु ( १४ वीं शताब्दी ) में लिखा है—

खरतर गच्छि जिण पदम सूरि किय फागु रमेवउ।
खेला नाचइं चैत्र मासि रंगहि गावेवउ ॥[9]

जैन कवियों द्वारा लिखित फागु काव्यों मे श्रृंगार का अभाव मिलता है। श्रृंगार रस परक फागु काव्य जनता में लोकप्रिय थे। 'वसन्त-विलास' नामक फागु काव्य श्रृंगार रस का उत्तम उदाहरण है।[10] जैन कवियों ने लोक-प्रचलित श्रृंगार रस परक फागु काव्य-परम्परा का अनुसरण करते हुए शांत रस परक काव्यों की रचनाएं की।[11]

---

१ – वसन्तविलास। भूमिका पृ० ३८।
२ – जैन सत्यप्रकाश, वर्ष १२, अंक ५-६, पृ० १६५।
३ – वही, वर्ष ११, अंक ७, पृ० ११२।
४ – नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ५६, अंक १, संवत् २०११, पृ० २५।
५ – गुजराती साहित्य नां स्वरूपो, पृ० २०१।
६ – षष्ट वर्ग ॥८२॥ पृ० २४३ (कलकत्ता),
७ – गुजराती साहित्य ना स्वरूपो, पृ०, १६६, टिप्पणी।
८ – परम्परा, डिंगलकोष-कविराज मुरारीदान, पद १७२, पृ० १८४।
९ – श्री सी० डी० दलाल, प्राचीन गुर्जर काव्य-संग्रह, पृ० ४१।
१० – प्रकाशित, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर।
११ – राजस्थानी फागु काव्य की परम्परा और विशिष्टता, सम्मेलन पत्रिका में श्री अगर-चन्द नाहटा का निबन्ध।

(२) धमाल :—

२५ : ४। राजस्थान में होली के अवसर पर गेय गीतों को धमाल कहा जाता है। होली के अवसर पर गाई जाने वाली एक राग का नाम भी धमाल है। जैन कवियों ने धमाल-परम्परा में अनेक आध्यात्मिक धमालें लिखी है। यथा—आषाढ़ भूति धमाल, आर्द्र कुमार धमाल (कनक सोम), नेमिनाथ धमाल (मालदेव) आदि।

(३) बारहमासा :—

२६ : ४। बारहमासा काव्यों में मुख्यतः विप्रलंभ शृंगार का समावेश होता है। कवि वर्ष के प्रत्येक मास की परिस्थितियों का चित्रण करते हुए नायिका का विरह-वर्णन करते हैं। बारहमासा का वर्णन प्रायः आषाढ़ से प्रारम्भ होता है। जैन कवियों ने बारहमासा-परम्परा के अन्तगत अनेक कृतियां लिखी है। जैसे—नेमिनाथ बारमास चतुष्पदिका (१३५३), विनयचन्द्र सूरि।[1] नेमिनाथ राजिमति बारमास, चारित्रकलश,[2] नेमिनाथ बारमास वेल प्रबन्ध (१६५०)—गुणसौभाग्य,[3] श्री अगरचन्द जी नाहटा ने अपने एक निबंध में "बारहमासा की प्राचीन परम्परा" पर विस्तृत प्रकाश डाला है।[4]

## (इ) उत्सव-काव्य

२७ : ४। उत्सव-काव्यों के अन्तर्गत विवाह, दीक्षा आदि उत्सवों का वर्णन रहता है। जिस काव्य में विवाह का वर्णन रहता है उसको विवाहलउ, विवाहलो, विवाहला आदि तथा विवाह के अन्तर्गत गाए जाने वाले गीतों को धवल और मंगल कहा गया है। विवाहला परक रचनाओं में जिनेश्वर सूरि कृत "संयम श्री विवाह वर्णन रास" और "जिनोदय सूरि विवाहला "अब तक प्राप्त हुई रचनाओं में प्राचीनतम हैं। तेरहवीं सदी में रचित जिनपति सूरि 'धवल गीत' धवल परक रचनाओं में प्राचीनतम मानी गई है।[5] विवाहोत्सव सम्बन्धी कतिपय रचनाएं इस प्रकार हैं—

(क) आर्द्र कुमार विवाहलउ (१४९३)
(ख) महावीर विवाहलउ (१५ वीं शताब्दी)—कीर्तिरत्न सूरि
(ग) नेमि विवाहलउ (१५०५)—जयसागर
(घ) शान्ति विवाहलउ (१६ वीं शताब्दी)
(ङ) शालिभद्र विवाहलउ (१५६८)-लक्ष्मण
(च) जम्बू अन्तरंग रास विवाहलो (१५७२)-सहजसुन्दर
(छ) पार्श्वनाथ विवाहलु (१५८१ से पहले)-पेथो

---

१ – प्राचीन गु० का० सं०।
२ – गुजराती साहित्यना स्वरूपो, पृ० २७९।
३ – वही, पृ० २८२-२८३।
४ – हिन्दी अनुशीलन, वर्ष ६, अंक ४, सं० २०१०।
५ – जैन सत्यप्रकाश, वर्ष ११, अंक १०-११।

(ज) शांतिनाथ विवाहलो धवल प्रबन्ध (१५६१)–आणन्द प्रमोद
(झ) सुपार्श्वजिन विवाहलो (१६३२)–ब्रह्मविनयदेव ।

## (ई) नीति-काव्य

२८ : ४। जैन कवियों ने प्रायः प्रत्येक कृति में उपदेश, ज्ञान एवं नीति का किसी न किसी रूप में समावेश किया है। जैन कवियों का मुख्य दृष्टिकोण धार्मिक प्रचार करना रहा है। नीति काव्य के अन्तर्गत अनेक संवाद, कक्का, मात्रिका, बावनी, खुलक और हियाली परक रचनाओं का समावेश होता है। सम्वादपरक रचनाओं में दो विरोधी पक्षों के सम्वाद लिख कर जैन कवियो ने अपने पक्ष की अन्त में विजय बताई है। सम्वादपरक रचनाओं के द्वारा जैन कवियों ने अपने सिद्धान्तों को प्रचार को दृष्टि से सरल रूप में प्रस्तुत किया है। सम्वाद-सम्बन्धी कतिपय रचनाएं इस प्रकार हैं—

(क) सहजसुन्दर, आंख–कान सम्वाद, यौवन-जरा-संवाद,
(ख) लावण्यसमय, कर–संवाद (१५७५), रावण–मन्दोदरी संवाद, गोरी–सांवली गीत।
(ग) हीरकलश, जीभ–दांत–संवाद, (१६४३), मोती–कपासिया संवाद (१६२६)
(घ) नरपतिः जिव्हा–दांत संवाद, सुखड़–पंचक संवाद (१६ वीं शताब्दी)
(ङ) श्रीधर, रावण–मंदोदरी–संवाद (१५६५)।

## (उ) कक्का

२६ : ४। कक्का उन रचनाओं को कहते हैं जिनमें वर्णमाला के बावन वर्ण में । प्रत्येक वर्ण से रचना का प्रारम्भ किया जाता है। कक्का-बारहखड़ी परक रचनायें तेरहवी ।दी से उपलब्ध होती हैं।[1]

## (ऊ) स्तवन

३० : ३। स्तुतिपरक काव्यों को स्तवन कहा जाता है। ऐसे काव्यों को स्तुति, स्तोत्र, सज्झाय, वीनती और नमस्कार भी कहते हैं। इनका सम्बन्ध तीर्थंकरों, महापुरुषों, तीर्थों, साधुओं और महासतियों आदि से होता है।[2]

## (ए) टब्बा और बालावबोध

३१ : ४। मूल रचना के स्पष्टीकरण हेतु ग्रन्थ के किनारों पर टिप्पणियां लिखी जाती हैं उन्हें टब्बा कहते हैं और विस्तृत स्पष्टीकरण को बालावबोध कहा जाता है।

१ – प्राचीन गुर्जर काव्य–संग्रह।
२ – राजस्थानी भाषा और साहित्य, डा० माहेश्वरी, पृ० २४५।

## (ऐ) ज्योतिष, वास्तुशास्त्र, आयुर्वेदादि शास्त्रीय विषयों पर आधारित काव्य

३२ : ४। जैन कवियों ने धार्मिक विषयों के साथ ही ज्योतिष, वास्तुशास्त्र, आयुर्वेद आदि शास्त्रीय विषयों पर भी काव्य रचना की है। हीरकलश कृत जोइस हीर[1] शकुन सोलही[2] आदि अनेक ग्रन्थ शास्त्रीय विषयों पर लिखित उपलब्ध होते हैं।

# १. "डिंगल" का नामकरण—

३३ : ४। डिंगल राजस्थानी काव्य की एक विशेष शैली है। डिंगल का विकास प्राचीन मरु-भाषा के आधार पर हुआ और कालान्तर में इस शैली को राजस्थान के प्रायः समस्त भागों के कवियों ने अपनाया। डिंगल शब्द की व्युत्पत्ति के सम्बन्ध में अनेक मत हैं—

१. डा० हरप्रसाद शास्त्री ने डिंगल शब्द का सम्बन्ध 'डगल' से जोड़ा है और डगल का अर्थ मिट्टी का ढेला माना है। अपने मत की पुष्टि में उन्होंने निम्नलिखित पंक्तियाँ उद्धृत की हैं—

दीसे जंगल डगल, जेथ जल बगल चाढे।
अनहुता गल दिये, गला हुंता गल काढे॥

शास्त्री जी ने इन पंक्तियों का लेखक चौदहवीं शताब्दी का आल्हा चारण लिखा है।[3] वास्तव में यह छन्द १७ वीं सदी में हुए कवि अल्लू जी का है और उनके छप्पय का एक अंश ही है। पूरा छप्पय शुद्ध रूप में इस प्रकार है—

दीसे जंगळ-डगळ, जेथ जळ बगळां चाढै।
अणहूंता गळ दिये, गळा हूंता गळ काढ़ै॥
मच्छगळागळ मांहि, ग्वाळ ह्वै गळी दिखाळे॥
गळी डाळ फळ गजे, गजी डाळां फळ गाळे॥
नगळै असुर सुर नाग नर, आपण चे कुळ ऊधरे।
अनन्त रे हाथ मंगळ-अमंगळ, कई मगळ विद्या करे॥

इस छप्पय का अर्थ निम्नलिखित है।

---

१ – भास्कर किरण, दो भाग, ४।
२ – अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर।
३ – प्रिलिमिनेरी रिपोर्ट आन दी आपरेशन इन सर्च आफ मेन्युस्क्रिप्ट्स आफ बार्डिक क्रोनिकल्स, १९१३, पृ० १५।

जहां जंगल और मिट्टी के ढेले दिखाई देते हैं वहां ईश्वर बगलों तक पानी चढ़ा देता है। वह भूखों को भोजन देता है और किसी के गले में भोजन निकाल लेता है। कठिनाई के समय ईश्वर ग्वालरूप धारण कर मार्ग-दर्शन करता है। वह गली (सूखी) डालियों पर फल लगाता है और फलयुक्त डालियों को सुखा देता है। वह सुर, असुर नाग और नर को निगल जाता है तथा अपने भक्तों का उद्धार कर लेता है। मंगल-अमंगल सब ईश्वर के हाथ में हैं, वह अनेक इन्द्रजाल की क्रियाएं करता है अथवा इन्द्रजाल को क्रियाएं करने से कोई लाभ नहीं है।

इस प्रकार स्पष्ट है कि कवि ने ईश्वर की शक्तिमत्ता का ही इस छन्द में चित्रण किया है। इसमें कहीं भाषा का नाम अथवा प्रसंग नहीं है। इस छन्द में शास्त्री जी के यह लिखने का कोई आधार ही नहीं है--"इससे स्पष्ट है कि जंगल देश अर्थात् मरु-देश अथवा मारवाड़ जो कि प्राचीन कुरु जंगल है की भाषा डगल कही गई।"

(२) डा० श्यामसुन्दर दास ने लिखा है कि जो लोग ब्रज भाषा में कविता करते थे उनकी भाषा पिंगल कहलाती थी और इससे भेद करने के लिए मारवाड़ी भाषा का उसी ध्वनि से घड़ा हुआ डिंगल नाम पड़ा।[1] वास्तव में डिंगल का साहित्य ब्रजभाषा साहित्य से अधिक प्राचीन है इसलिए केवल अनुमान से पिंगल के आधार पर डिंगल शब्द का प्रचलन मानना युक्तिसंगत नहीं है।

३. डा० तेसीतोरी ने लिखा है कि डिंगल एक विशेषण मात्र है जिसका अर्थ "अनियमित" होता है। पिंगल अर्थात् ब्रज भाषा परिष्कृत भाषा मानी गई और इसके सामने डिंगल अपरिष्कृत अथवा गँवारू भाषा रही।[2]

डा० तेसीतोरी ने अपने मत के आगे स्वयं ही "संभवतः" लिखा है जिससे ज्ञात होता है कि यह मत उनका अनुमान मात्र है। डिंगल वास्तव में शिक्षित चारणों द्वारा अपनाई गई शैली है। चारणों का सम्मान राजदरबारों में भी रहा है। ब्रज भाषा की भांति डिंगल में भी अलंकार, छन्द और रसादि के नियमों का पालन होता रहा है। डिंगल का व्यवहार शिष्ट समाज में होता रहा है। इस प्रकार डा० तेसीतोरी का अनुमान आधारहीन है।

४. श्री गजराज ओझा के मतानुसार "ड" वर्ण को प्रधानता होने से इसका नाम डिंगल हुआ।[3]

---

१ – हिन्दी शब्द-सागर, काशी, नागरी प्रचारिणी सभा, भूमिका पृ०, २८।

२ – जर्नल एण्ड प्रोसीडिंग्स आफ एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल, वोल्यूम १०, पृ० ३६७।

३ – डिंगल भाषा, नागरी प्रचारिणी पत्रिका, नवीन संस्करण, भाग १४; वैशाख संवत् १९९०, पृ० १२२-१४२।

किसी वर्ण की प्रधानता होने के आधार पर भाषा का नामकरण नहीं होता। साथ ही यह मान लेना भी अनुचित है कि डिंगल में 'ड' वर्ण की प्रधानता है। उदाहरणस्वरूप-महाराज पृथ्वीराज के सुप्रसिद्ध डिंगल काव्य 'वेलो' की निम्न पंक्तियां देखी जा सकती हैं—

संकुड़ित समसमा सन्धा समये,
रति वांछिति रुखमणि रमणि।
पथिक बधू द्रिठि पंख पंखियां,
कमल पत्र सूरिज किरणि॥ [1]

वास्तव में श्री गजराज ओझा का मत उनकी कल्पना मात्र है।

५. श्री जुगलसिंह खीची ने डिंगल को 'ट'कार बहुला मानते हुए डिंगल की व्युत्पत्ति कल्पित की है।[2] श्री ओझा के मत के विषय में प्रकट की गई उक्त समीक्षा के अनुसार श्री खीची का मत भी मान्य नहीं हो सकता।

६. श्री पुरुषोत्तमदास स्वामी के अनुसार डिंगल शब्द डिम+गल से बना है। 'डिम' का अर्थ डमरू की ध्वनि और 'गल' का गले से तात्पर्य है। डमरू की ध्वनि रणचंडी का आह्वान करती है तथा वीरों को उत्साहित करने वाली है। डमरू वीर रस के देवता महादेव का बाजा है। गले से जो कविता निकल कर डिम्-डिम् की तरह वीरों के हृदय को उत्साह से भर दे उसी को डिंगल कहते हैं। डिंगल भाषा में इस तरह की कविता की प्रधानता है। इसलिए वह डिंगल नाम से प्रसिद्ध हुई।"[3]

वीर रस के देवता महादेव न होकर इन्द्र माने गये हैं। श्री मोतीलाल जी के मतानुसार-"महादेव रौद्र रस के अधिष्ठाता हैं। फिर डमरू की ध्वनि की भांति उत्साहवर्द्धक और गले से निकली हुई कविता का गठबन्धन तो बिल्कुल युक्तिशून्य और हास्यास्पद है।"[4]

७. श्री जगदीश सिंह गहलोत के मतानुसार "यह डिंगल शब्द डिंग और गल शब्द से मिलकर बना है। इसका अर्थ ऊँची बोली है। क्योंकि इस भाषा के कवि उच्च स्वर से अपनी कविता का पाठ करते हैं। व्रज भाषा की कविता में ध्वनि उच्च नहीं होती।"[5]

सम्पूर्ण डिंगल काव्य ऊँचे स्वर में नहीं पढ़ा जाता, साथ ही उच्च स्वर और निम्न स्वर के आधार पर किसी भाषा-शैली का नामकरण करना खींचतान करना है।

---

१ – छन्द सं० १६०, सं० डा० आनन्दप्रकाश दीक्षित, विश्वविद्यालय प्रकाशन, गोरखपुर, पृ० ३४।
२ – राजस्थानी भाषा और साहित्य की अर्चा, साहित्य-सन्देश, जुलाई १९५४।
३ – ना० प्र० प०, भाग १४, पृ० २५५।
४ – राजस्थानी भाषा और साहित्य, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, इलाहाबाद, पृ० २५।
५ – राजपूताने का इतिहास, भाग १, पृ० १११–११२।

८. मुंशी देवीप्रसाद ने भी डिगी अथवा डिगा का अर्थ ऊँचा मानते हुए इन्हीं शब्दों के आधार पर डिंगल की व्युत्पत्ति निश्चित करने का प्रयत्न किया है।[1] श्री गहलोत के उक्त मत की भांति मुंशी जी का मत भी निरी कल्पना पर आधारित है।

९. श्री मोतीलाल जी के मतानुसार "डिंगल शब्द डींगल का परिवर्तित रूप है...... इसकी उत्पत्ति डींग शब्द के साथ 'ल' प्रत्यय जोड़ने से हुई है। और इसका अर्थ है डींग से युक्त अर्थात् अतिरंजनापूर्ण।"[2]

डिंगल शब्द में 'ल' प्रत्यय नहीं किन्तु 'इल' प्रत्यय है। अतिरंजना से किसी भी प्रकार का साहित्य अछूता नहीं होता। इसलिए यह मत भी कल्पना पर आधारित प्रतीत होता है।

१०. किशोरसिंह बार्हस्पत्य के अनुसार डिंगल शब्द की व्युत्पत्ति "डीङ विहायसा गतौ" से हुई है। यह "डी" धातु से बना है जिसका अर्थ है 'उड़ने वाली'। बदरीदान जी कविया और सत्यदेव जी श्राढ़ा भी इस मत के प्रतिपादक हैं। यह कविता उड़ने वाली कहलाती है क्योंकि यह ऊँचे स्वर से पढ़ी जाती है।

(११) उक्त मत का समर्थन करते हुए उदयराज उज्जवल कहते हैं, "पिंगल भाषा गंगा-यमुना के निकटतम प्रदेशों की भाषा है जो साहित्य-शास्त्र के नियमों की शृंखला में जकड़ी हुई है। अतः डिंगल के कवि पिंगल को "पांगली (पंगु) भाषा" कहते हैं और ठीक इसके विरुद्ध में डिंगल भाषा को उड़नेवाली भाषा कहते हैं। डिंगल में साहित्य-शास्त्र के बन्धन प्रायः नहीं हैं और छन्दों का अधिक विस्तार न होने से कवि की इच्छानुसार शब्दों का प्रयोग होता है। इस कारण उनकी घटत-बढ़त सरलता से हो सकती है। 'डगल' शब्द इन विशेषताओं का सूचक है। इसी से डिंगल बना है।[3] श्री उदयराज जी ने 'डगल' के निम्नलिखित अर्थ बताये हैं—

(अ) डग = पांखें। ल = लिए हुए। पांखें लिए हुए = पांखों वाली = उड़नेवाली = स्वतंत्रता से चलने वाली।

(आ) डग = लम्बा कदम = तेज चाल। ल = लिए हुए = तेज चाल वाली।

(इ) डगल = ढीला, जिसके अंग या जोड़ दृढ़ता से गठे हुए नहीं होते, ढीले होते हैं, उसको भी डगल या डगलो या डगला कहते हैं। डिंगल भाषा भी पिंगल के समान नियमों से सुगठित नहीं है।

---

१ – चांद, मारवाड़ी अंक, भाट और चारणों का हिन्दी भाषा संबंधी काम, पृ० २०५

२ – रा० भा० और सा०, पृ० २७, २८।

३ – राजस्थान भारती, भाग २, मार्च १९४९, पृ० ४५-४८।

(ई) डगल = रुई से भरा हुआ शीतकाल में पहनने का वस्त्र विशेष। यह ढीला होने से डगल, डगलो, या डगला कहलाता है जो शरीर की चलने-फिरने व मुड़ने की स्वतन्त्रता को नहीं रोकता, इसी प्रकार डिंगल भाषा में कवि की गति स्वतन्त्र रहती है।

इस मत को न मानने के कई कारण हैं। डिंगल में काव्य-शास्त्रीय नियम पिंगल की अपेक्षा सरल नहीं होते। डगल का डिंगल अर्थ यथार्थ न होकर कल्पना ही माना जा सकता है।

१२. डा० सुनीति कुमार चाटुर्ज्या ने इस विषय में लिखा है, "मध्ययुग की मारवाड़ी के आधार पर पिंगल की प्रतिस्पर्धीय साहित्यिक भाषा डिंगल भी प्रकट हुई।[१] ... राजपूताने के भाट और चारणों ने पिंगल की अनुकारी एक नई कवि भाषा मारवाड़ी के आधार पर बनाई जो डींगल या डिंगल नाम से अब परिचित है।[२]

डिंगल कविता पिंगल की अपेक्षा अधिक प्राचीन है और डिंगल तथा पिंगल दोनों ही नाम एक साथ प्रचलित हुए हैं। ऐसी अवस्था में यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि डिंगल और पिंगल में से कौन शब्द किसके आधार पर बना है।

१३. श्री गणपतिचन्द्र ने लिखा है, "राजस्थान में बहुत पहले कोई डगल नाम का अत्यन्त छोटा सा प्रदेश था जो अब शायद इतिहास के गर्त के कारण लुप्त हो गया है। इसी डगल के रहने वालों की भाषा डिंगल कहलाई।" डा० हरप्रसाद शास्त्री द्वारा उद्धृत दोहे के विषय में श्री गणपतिचन्द्र ने लिखा है, "दोहे के अर्थ से स्पष्ट है कि लेखक का अर्थ सिवा किसी प्रदेश विशेष के नाम से और कोई अर्थ नहीं निकाला जा सकता है।"[३]

श्री हरप्रसाद शास्त्री की भाँति श्री गणपतिचन्द्र ने भी सम्बन्धित पूरे छन्द को देखने और उसके तात्पर्य को समझने का प्रयत्न नहीं किया है। राजस्थान में किसी डगल प्रदेश का होना और उसकी भाषा डिंगल के नाम से प्रसिद्ध होना प्रमाण-शून्य है।

१४. श्री चन्द्रधर शर्मा गुलेरी ने लिखा है, "डिंगल केवल अनुकरण शब्द है। "काफिया न मिलेगा तो बोझों तो मरेगा" की कहावत के अनुसार पिंगल से भेद दिखलाने के लिए बना दिया गया है। —डिंगल एक यदृच्छात्मक शब्द है, डित्थ आदि की तरह इसका कोई अर्थ नहीं है।

श्री गुलेरी जी का मत सर्वथा अनुमानाश्रित है।

१५. श्री नरोत्तमदास जी स्वामी ने डिंगल के विषय में लिखा है, "पिंगलानुमोदित

---

१ – राजस्थानी भाषा, राजस्थान विद्यापीठ, साहित्य-संस्थान, उदयपुर पृ० ५८।
२ – वही, पृ० ६५।
३ – साहित्य-संदेश, आगरा, मार्च १९५१।

छन्दों में लिखी गई कविता की भाषा पिंगल नाम से प्रसिद्ध हुई। उसी के वजन पर पिंगल के छन्दों से भिन्न गीतों में लिखी कविता की भाषा का डिंगल नाम पड़ा। इस प्रकार डिंगल शब्द जैसा कि गुलेरी जी कहते हैं—निरर्थक है और पिंगल के वजन पर बन गया है।"[1]

उक्त मत के विपरीत श्री स्वामी जी ने यह भी लिखा है—"कुशललाभ रचित पिंगल शिरोमणी ग्रन्थ में उडिंगल नागराज का एक छन्द-शास्त्रकार के रूप में उल्लेख हुआ है। —जब डिंगल गीतों का आविष्कार हुआ तो उनका सम्बन्ध भी किसी प्राचीन महापुरुष से जोड़ना आवश्यक जान पड़ा और पिंगल नागराज के समान उडिंगल नागराज की कल्पना की गई। यह उडिंगल शब्द ही डिंगल का मूल है।"[2]

पिंगल के वजन पर डिंगल शब्द प्रचलित होने के विषय में पहले लिखा जा चुका है कि कोई संभावना नहीं है, क्योंकि डिंगल शास्त्रानुमोदित पिंगल से भी प्राचीन काव्य-शैली है। पिंगल नागराज के अनुसार उडिंगल नागराज की स्थापना करना और उसी उडिंगल के आधार पर डिंगल की कल्पना का भी कोई ठोस कारण नहीं ज्ञात होता। साथ ही "अथ उडिंगल नाम-माला लिख्यते" के स्थान पर "अथ उडिंगल नाम-माला" पाठ भी ग्रहण किया जा सकता है।[3]

३४ : ४। किसी ठोस और अकाट्य प्रमाण के अभाव में "डिंगल" नाम के विषय में प्रकट किये गये उक्त मत स्पष्टतः कल्पना पर आधारित प्रतीत होते हैं और "वाग्विलास" के उदाहरण मात्र हैं। "डिंगल" शब्द के विषय में अन्य अनेक कल्पनाएं प्रस्तुत की जा सकती हैं जैसे—हमारा प्राचीन वैदिक साहित्य षडंग-युक्त अर्थात् शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष समन्वित माना गया है—

सिक्षा कल्पहि जानिये, औ व्याकरण निरुक्ति।
छन्द नाम वर्णत सुकवि, पुनि जोतिष संजुक्ति॥
वेद पठन की विधि सबै, सिक्षा देत लखाय।
सब करमन की रीति जो, कल्पहि ते दरसाय॥
शब्द शुद्धाशुद्धि को, ज्ञान व्याकरण जानि।
कठिन पदन के अर्थ को, कहै निरुक्ति बखानि॥
अक्षर मात्रा वृत्ति को, ज्ञान छन्द सो होय।
जोतिष काल ज्ञान इमि, वेद षडंग जोय॥[4]

---

१ – राजस्थानी भाषा और साहित्य, डा० हीरालाल जी माहेश्वरी, पृ० १६।
२ – राजस्थानी साहित्य, एक परिचय, पृ० १२-१३।
३ – पिंगल सिरोमणी, श्री नारायणसिंह भाटी, परम्परा प्रकाशन, राजस्थानी शोध-संस्थान, जोधपुर, पृ० १४५।
४ – तुलसी शब्दार्थ प्रकाश, श्री कृष्णानंद व्यास, पृ० ४३।

३५ : ४। पडंगों से युक्त साहित्य प्रारम्भ में पड्गल कहा गया और कालान्तर में भाषा-विज्ञान के परिवर्तन सम्बन्धी नियमानुसार आदि व्यंजन "प" का लोप हो कर डिंगल रूप प्रचलित हुआ। सम्भव है, यह कल्पना कालान्तर में प्राप्य किसी प्रमाण के आधार पर साकार रूप धारण कर ले। "डिंगल" शब्द के मूल में "डिंगो" और "डींगी" अर्थात् बड़ा और बड़ी, मोटा और मोटी शब्दों की कल्पना भी हो सकती है, जिससे इसका महत्व प्रतिपादित होता है।

## २. डिंगल काव्यों का वर्गीकरण

(१) चरितनायकों के आधार पर—

(अ) रासो—रायमल रासो, रतन रासो, राणा रासो, सगतसिंह रासो, महाराजा सुजानसिंह रासो, इत्यादि।

(आ) प्रकाश—राज प्रकास, सूरज प्रकास, भीम प्रकास, रतन जस प्रकास, कीरत प्रकास, इत्यादि।

(इ) विलास—राजविलास, जगविलास, रतन विलास, विजै विलास, जस विलास, भीम विलास इत्यादि।

(ई) रूपक—रघुनाथ रूपक, राज रूपक, रतन रूपक, महाराज गजसिंहजी रो रूपक, गोगादे रूपक, राव रिणमल रो रूपक, इत्यादि।

(उ) वचनिका—अचलदास खींची री वचनिका, राठौड़ रतनसिंह महेसदासोत री वचनिका, इत्यादि।

(२) छन्दों के आधार पर रखे गये ग्रन्थों के नाम—

(अ) नीसाणी—गोगाजी चहुवाण री नीसाणी, राठौड़ प्रतापसिंघ संग्रामसिंघोत री नीसाणी, आंबेर रा महाराजा प्रतापसिंह जी री नीसाणी, राव खंगार जी री नीसाणी, नीसाणी वीरभाण री, इत्यादि।

(आ) झूलणा—सोढा रा गुण झूलणा राजा रायसिंघ रा झूलणा, अमरसिंह जी रा झूलणा, राव सुरताण देवड़े रा झूलणा, इत्यादि।

(इ) झमाल—बीदावत करमसेण हिमतसिंघोत री झमाल, झमाल जोरावर अमरावत री, झमाल आउवा री, इत्यादि।

(ई) गीत—सीधलां रा गीत, पंवारा रा गीत, जाड़ेचा रा गीत, राठौड़ रायसिंघ जी रा गीत, राजा रायसिंघ जी रा गीत, इत्यादि।

(उ) कुंडलिया—हाला झाला रा कुंडलिया, संग्रामदास रा कुंडलिया, आदि

(ऊ) कवित — महाराजा अभैसिंह जी रा कवित्त, पंवार भलैराज रा कवित्त, राठ रतनसी रा कवित्त, महाराजा गजसिंह जी रा निरवाण रा कवित्त, चहुवा सांवलदास जी करमसिंघजी रा कवित्त, इत्यादि।

(ए) दूहा— पाबूजी रा दूहा, राव अमरसिंह जी रा दूहा, लाखेफूलाणी रा दूह सांगे राणे रा दूहा, हमीर राणे रा दूहा, समरसी चहुवाण रा दूहा, इत्यादि

(ऐ) वेल— राजकुमार अनोपसिंह जी री वेल, राजा रायसिंघ जी री वेल, रा उदेसिंघ जी री वेल, राठौड़ देईदास जेतावत री वेल, राजा सूरजसिंघ जी वेल, रूपादे री वेल, आदि।

## (ग) प्रकीर्ण और शास्त्रीय—

(अ) देश-भक्ति, देशों का नैसर्गिक वर्णन,
(आ) अश्व-प्रशंसा,
(इ) उष्ट्र-प्रशंसा,
(ई) शस्त्र-प्रशंसा,
(उ) शृंगार रस की प्रकीर्ण कविताएं
(ऊ) सिलोका,
(क) धर्मशास्त्र,
(ख) ज्योतिष,-शास्त्र,
(ग) शकुन शास्त्र,
(घ) शालिहोत्र,
(ङ) वृष्टि-विज्ञान,
(च) तत्व ज्ञान,
(छ) नीतिशास्त्र,
(ज) आयुर्वेद शास्त्र, और
(झ) कोक शास्त्र, आदि।[1]

## ) पिंगल

३७ : ४। पिंगल नाम के एक आचार्य हुए जिन्होंने "छन्द-सूत्र" ग्रन्थ की रच की। कालान्तर में छन्द शास्त्र को आदि आचार्य के नाम से पिंगल कहा गया।[2] इसी शास्त्र को कतिपय विद्वानों ने ब्रजभाषा का द्योतक मान लिया—"राजस्थान में ब्रजभा

१ – क. राजस्थानी भाषा और साहित्य, पं० मोतीलालजी मेनारिया, पृ० ५०-५१।
ख. राजस्थानी शब्द कोष, संपादकीय प्रस्तावना, सं० श्री सीताराम जी लाल पृ० (११८-११६)।
२ – हिन्दी साहित्य कोश, भाग १, पृ० ४५०-५१।

४० : ४। इस प्रकार स्पष्ट है कि मुख्यतः चारण कवियों द्वारा ही भाषा शैली रूप में पिंगल शब्द का प्रयोग किया गया है। अन्य कवियों ने व्रज भाषा को भाखा ( भाषा अथवा व्रज भाषा कहना ही उचित समझा है—

१—ताही ते यह कथा यथा मति भाखा कीनी।[1]
२—सुरभाषा ते अधिक है, व्रजभाषा सों हेत।
व्रजभूषन जाकी सदा, मुख-भूषन करि लेत॥[2]

"केशवदास कह छ (कहै छे) जे माहरी मति संस्कृत वाणी नै विषे बुद्ध विशेष छै तो पिण हुँ भाषा-रस ने विषै लोलपी छु ते कहनी परे जिम देवता ने देवलोक माहे अमृत थकां पिण देवांगना ना अधर ना रस नी बांछा अर अधर रस नी घणी इच्छा तिम जंपिण संस्कृत भाषा जाणु हु तो पिण व्रजभाषा नी वांछा घणी है मुझने॥"[3]

४१ : ४। पिंगल का पर्याय "नाग" भी है। प्रसिद्ध है कि शेषनाग अपनी रक्षा के लिये गरुड जी को छन्दशास्त्र सुनाते हैं और अन्त में "भुजंग प्रयात" सुनाते हुए जल-मग्न हो जाते हैं। इस प्रकार छन्द शास्त्र के आदि आचार्य शेषनाग अथवा नागराज भी कहे जाते हैं। पिंगल की भांति नागबानी के उल्लेख भी मिलते हैं।[4] भिखारीदास ने व्रजभाषा लिख के साथ ही नागभाषा लिखा है[5] जिससे ज्ञात होता है कि नागभाषा व्रज से भिन्न है।

४२ : ४। उक्त विवेचन से स्पष्ट होता है कि मुख्यतः राजस्थान के चारण कवियों ने भाटों की राजस्थानी काव्य-शैली को पिंगल कहा क्योंकि पिंगल में डिंगल-गीत जैसे छन्दों के स्थान पर प्राचीन परम्परागत छन्दों की ही अधिकता रही। पिंगल साहित्य का वर्गीकरण इस प्रकार किया जा सकता है—

(क) चरित्र काव्य—(१) रासो काव्य, (२) अन्य काव्य।
(ख) पौराणिक काव्य और महाभारत सम्बन्धी काव्य।
(ग) भक्ति काव्य—(१) कृष्ण भक्ति काव्य, (२) राम भक्ति काव्य, (३) निर्गुण और अन्य काव्य।

---

१ – नन्ददास, रासपंचाध्यायी।
२ – रसिक प्रिया की समरथ कृत टीका (सं० १७५५), दानसागर ग्रन्थ-भण्डार, बीकानेर, पद्य सं० १७।
३ – केशव कृत शिखनख की टीका ( सं० १७६२ से पूर्व ) अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर की प्रति।
४ – (क) मिर्जाखान कृत व्रजभाषा व्याकरण "तुहफतुल्हिन्द।"
(ख) हिन्दी साहित्य कोष भाग १, पृ० ४५१।
५ – हिन्दी साहित्य कोष, भाग १, पृ० ४५१।

(घ) रीति काव्य—(१) रस (२) अलंकार (३) छंद (४) नायिकाभेद, षट्-ऋतु वर्णन, नखशिख वर्णन आदि ।

(ङ) नीति काव्य,

(च) फुटकर ।[1]

## (घ) भक्ति एवं सन्त काव्य

४३ : ४। भक्त कवियों ने प्रवन्ध और मुक्तक दोनों ही प्रकार की रचनाएं प्रचुर मात्रा में प्रस्तुत कीं। राजस्थानी भक्त कवियों में चारणों और राजपूतों का आधिक्य रहा, तदनुसार इन कवियों ने विविध प्रकार की छन्द-शैलियां प्रयुक्त कीं। वीर-रस के लिये प्रयुक्त अधिकांश छन्द-शैलियों को भक्त कवियों ने अपनी भक्ति-भावना प्रकट करने हेतु सफलता पूर्वक प्रयुक्त किया। उदाहरण स्वरूप वीर-रस के लिये प्रयुक्त दूहा, गीत, छप्पय, और नीसाणी आदि छन्द-शैलियां राजस्थानी भक्त कवियों द्वारा भी अपनाई गई क्योंकि इनकी काव्य शास्त्रीय शिक्षा राजस्थानी परम्परानुसार ही सम्पन्न हुई थी।

४४ : ४। राजस्थानी सन्त कवियों ने अपनी रचनाएं मुख्यतः निम्नलिखित रूपों में प्रस्तुत की—

(अ) साखी, (आ) सबद, (इ) परिचयी, (ई) भक्तमाल, (उ) मंगल-विवाहलो,
(ऊ) ककहरा-बारहखड़ी, (ए) शलोको, आदि।

(अ) साखी—साखी का मूल रूप साक्षी है। साक्षी का अर्थ आंखों देखी बात का वर्णन करना अर्थात् गवाही देना होता है। साखी परक रचनाओं में सन्त कवियों ने अपने अनुभूत ज्ञान का वर्णन किया है। साखी परक रचनाएं, अधिकांश में दूहा छन्द में वर्णित हैं। राजस्थानी में सोरठा दूहे का ही एक भेद है इसलिये साखियों में सोरठा छन्द का भी व्यवहार हुआ है। साखियों में चौपाई, चौपई, छप्पय आदि का भी प्रयोग हुआ है, किन्तु बहुत कम।

साखियों का विषयवार वर्गीकरण भी किया गया है। जैसे कबीर की साखियां-गुरुदेव को अंग, रस को अंग, बेलि को अंग, सुन्दरी को अंग, आदि ५९ अंगों में विभक्त हैं। साखियां सन्त साहित्य में महत्वपूर्ण मानी गई हैं, जिसके विषय में कहा गया है—

साखी आंखी ज्ञान की, समुझ देख मन मांहि।
बिन साखी संसार में, झगरा छूटत नांहि॥

सन्त कवियों ने शास्त्रीय नियमों का कठोरता पूर्वक पालन नहीं किया, परिणाम स्वरूप साखियों में मात्रायें अनियमित रूप में मिलती हैं—

---

१ – राजस्थान का पिंगल साहित्य, पं० मोतीलाल जी मेनारिया, पृ० २४।

मेरा मुझमें कुछ नहीं, जो कुछ है सो तेरा।
तेरा तुझको सौंपता, क्या लागे मेरा ॥[1]

उक्त दोहे में प्रथम पंक्ति में एक मात्रा अधिक है और द्वितीय पंक्ति में एक मात्रा कम है।

साखी के विषय में कबीर के उक्त साखी विषयक दोहे की टीका लिखते हुए महात्मा पूरण ने लिखा है - 'साखी कहिये साक्षी, सो साक्षी बिना ज्ञान अन्धा है, याके वास्ते ज्ञान की आंखों साक्षी से गुरु कहते हैं कि अपने मन में विचार करके देखता नहीं कि बिना साखी के संसार का झगरा टूटता नहीं।'

(आ) सबद—सन्त काव्य में 'सबद' से तात्पर्य गेय पदों से है। 'सबद' में प्रथम पंक्ति 'टेक' अथवा स्थायी होती है, जिसको गाने में बारबार दोहराया जाता है। राजस्थान में विभिन्न सन्त-सम्प्रदायों के अनुयायी "रातीजगा" आयोजित करते हैं जिनमें रात भर जागते हुए ढोलक, मंजीरा और तन्दूरा आदि वाद्यों के साथ सामूहिक रूप में 'सबद' गाते हैं। 'सबद' का शुद्ध रूप शब्द होता है किन्तु सन्त-काव्य में और भजन-मण्डलियों में यह गेय पदों के रूप में रूढ़ हो गया है। प्रायः सभी सन्त-कवियों ने शब्दों की रचनाएं की हैं जिन्हें विभिन्न लौकिक और शास्त्रीय रागों में गाया जाता है।

(इ) परिचयी—परिचयी से मूल तात्पर्य परिचय है। अनेक सन्तों के विषय में सम्बन्धित शिष्यों-प्रशिष्यों ने पद्यात्मक रचनायें की, जिन्हें परिचयी कहा जाता है। परिचयी परक काव्यों में सन्तों के जीवन और कार्यों के विषय में अनेक लौकिक और अलौकिक घटनाओं का समावेश होता है। परिचयी-काव्यों में अनन्तदास कृत "भक्त रैदास की परिचयी", "मीरां परिचयी" और स्वामी रामस्वरूप कृत "चरणदास की परिचयी" (वि० सं० १८४०-४१) आदि मुख्य हैं।

(ई) भक्तमाल—अनेक सन्त-सम्प्रदायों की भक्तमालें उपलब्ध होती हैं। नाभादास जी ने अपनी भक्तमाल में सगुणोपासक भक्तों का वर्णन किया है। नाभादास कृत भक्तमाल की भांति राघवदास और ब्रह्मदास की भक्त-मालों में दादू सम्प्रदाय के भक्तों का वर्णन है। निरंजनी और रामस्नेही आदि अन्य अनेक सन्त-सम्प्रदाय की भक्तमालें भी उपलब्ध होती हैं।

(उ) मंगल-विवाहलो—सन्त कवियों ने अनेक मंगल परक काव्यों की रचनायें की। कबीरदास जी ने भी मंगल शब्द लिखे। सन्त सम्प्रदायों में विवाह-सम्बन्धी मंगल रचनायें आध्यात्मिक अर्थ में लिखी गई और इनमें आत्मा-परमात्मा के विवाहों का वर्णन है।

---

१ – कबीर की साखियां, निहकर्मी पतिव्रता को अंग।

(ए) ककहरा बारहखड़ी—ककहरा बारहखड़ी में वर्णमाला के क्रम से उपदेशात्मक रचनाएं लिखी गई हैं। कवि जायसी ने भी इस प्रकार की रचना 'प्रखरावट' के नाम से लिखी।

(७) शलोको—शलोको शब्द का शुद्ध रूप श्लोक है। सन्त कवियों ने स्फुट उपदेशात्मक छन्द लिखे जिन्हें शलोको कहा गया जैसे 'दादू जी रो श्लोको'।

४५ । ४। सन्त कवियों की रचनाओं के संग्रह को 'वाणी' नाम दिया गया है। यथा-कबीरदास की वाणी, दादू वाणी, रज्जब वाणी आदि। इन वाणियों में साखी, पद आदि अनेक प्रकार की रचनाओं के संग्रह हैं।

## (ङ) लोक काव्य

लोक काव्यों में प्रबन्ध के अन्तर्गत महाकाव्य और खण्डकाव्य तथा मुक्तक के अन्तर्गत सूक्ति-मुक्तक और गीति-मुक्तक का समावेश करना समीचीन होगा।

## (च) आधुनिक काव्य

४६ : ४। आधुनिक राजस्थानी काव्य में प्राचीन परम्परागत और नवीन पश्चिमी शैली से प्रभावित दोनों प्रकार की रचनायें हो रही हैं। आधुनिक राजस्थानी काव्य का वर्गीकरण निम्न प्रकारेण किया जा सकता है—




आधुनिक राजस्थानी काव्य उक्त सभी रूपों में थोड़े बहुत परिमाण के साथ लिखा जा रहा है।

पंचम अध्याय

# उपसंहार

१. राजस्थान में साहित्यिक अनुसंधान-कार्यों की प्राचीन परम्परा

२. राजस्थानी साहित्यिक अनुसंधान की आधुनिक प्रवृत्तियां

३. आधुनिक राजस्थानी साहित्य सम्बन्धी प्रवृत्तियां

क. आधुनिक राजस्थानी कविता

ख. आधुनिक राजस्थानी कथा साहित्य

ग. आधुनिक राजस्थानी नाट्य

घ. आधुनिक राजस्थानी निबन्ध

ङ. पत्र पत्रिकाएं

च. अनुवाद सम्बन्धी कार्य

# पंचम अध्याय

# उपसंहार

१ : ५ । ज्ञान-विज्ञान के क्षेत्र में शोध अथवा अनुसंधान का मूल उद्देश्य सत्यान्वेषण होता है। सत्यान्वेषण के लिये निश्चित योग्यता, दृष्टिकोण और साधना की आवश्यकता होती है। प्राचीन काल में हमारे देश की अधिकांश साहित्यिक रचनाएं सत्यान्वेषी व्यक्तियों द्वारा ही संग्रहीत और सम्पादित की गई। "विद्या कण्ठे" नामक उक्ति के अनुसार साहित्यिक रचनाएं विद्या-प्रेमियों में कण्ठभूषण रूप में प्रचलित रहीं और कालान्तर में अनुसंधित्सुओं द्वारा इन्हें लिपिबद्ध रूप में सुरक्षित किया गया। यहाँ टीका-टिप्पणी, भाष्य, व्याख्या, सूत्र, संहिता आदि के रूप में अनेक रचनाओं के विषय में विशेष अन्वेषण और अध्ययन-कार्य भी निरन्तर होते रहे। वर्तमान में उपलब्ध ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद्, श्रुति, स्मृति और काव्यादि के रूप में सुरक्षित अपार साहित्य-सम्पदा हमारे अनुसन्धित्सुओं के सत्प्रयत्नों की ही देन है। पुरातात्त्विक अनुसंधानों से सिद्ध हो चुका है कि राजस्थान में रंगमहल (बीकानेर), माध्यमिका, चित्रकूट, आघाटपुर, वैराट, भिन्नमाल, चन्द्रावती, अर्बुदाचल आदि क्षेत्रों में सुप्रतिष्ठित विद्या-केन्द्र थे। कालान्तर में प्रतिहार, गुहिलोत, परमार, चालुक्य, चाहमान, कूर्म और राष्ट्रकूटादि विभिन्न राजवंशों ने ज्ञान-विज्ञान की उन्नति में विशिष्ट योग दिया। राजस्थान में अनेक शासक, पण्डित, चारण, जननेता, धर्माचार्य आदि कवि-कोविद-वर्ग राजस्थानी साहित्य-संबंधी संग्रह, सम्पादन और टीका-टिप्पणी विषयक कार्य निरन्तर करते रहे हैं। राजस्थान में अनेक वर्गों का वंश-परंपरागत कार्य ही राजस्थानी भाषा में साहित्य-रचना रहा है। फलतः देश-विदेश के सैंकड़ों ग्रन्थ-भण्डारों में राजस्थानी-भाषा-निबद्ध अनेक विषयों के ग्रन्थ प्रचुर परिमाण में प्राप्त होते हैं।

## १. राजस्थान में साहित्यिक अनुसंधान कार्यों की प्राचीन परम्परा

२ : ५ । राजस्थान के अनुसंधान-कर्त्ताओं और अध्येताओं में मेवाड़ के महाराणा कुम्भा (राज्यकाल वि० सं. १४९०-१५२५) का नाम मुख्य है। सुप्रसिद्ध ग्रन्थ संगीतराज, चण्डी-शतक-संस्कृत-टीका, गीत-गोविन्द की राजस्थानी भाषा में मेदपाटीय टीका, संगीत-मीमांसा, सूड़-प्रबन्ध आदि ग्रन्थ इनकी बहुमुखी अन्वेषण-सम्बन्धी प्रतिभा के परिचायक हैं। चित्तौड़ के कीर्तिस्तम्भ-लेख से सिद्ध होता है कि महाराणा कुम्भा ने चार

अपना कार्य प्रारम्भ कर चार वर्ष के कार्य काल में ही अनेक हस्तलिखित राजस्थानी ग्रन्थों के विवरण "ए डिस्क्रिप्टिव कैटलॉग ऑव बार्डिक एण्ड हिस्टोरिकल मेन्यूस्क्रिप्ट्स" के रूप में प्रकाशित किये। साथ ही "छन्द राउ जेतसी रउ", "वचनिका राठोड़ रतनसिहजी महेसदासोत री" तथा "वेलि क्रिसन रुकमणी री" नामक तीन महत्त्वपूर्ण राजस्थानी काव्य कृतियों का संपादन किया। डॉ० तेस्सीतोरी ने राजस्थानी भाषा-साहित्य विषयक अनेक महत्त्वपूर्ण निबंध भी लिखे। डॉ० तेस्सीतोरी ने बीकानेर पुरातत्व संग्रहालय के लिये महत्व पूर्ण सामग्री एकत्रित की, जिसमें पल्लू से प्राप्त सुप्रसिद्ध सरस्वती प्रतिमा भी है। राजस्थान में कार्यरत रहते हुए दुख है कि अल्पायु में ही डा० तेस्सीतोरी का देहान्त हो गया। डॉ० तेस्सीतोरी ने इटालियन होते हुए भी राजस्थानी साहित्य-संबंधी अन्वेषण-कार्य हेतु राजस्थान को अपना निवास-स्थान बनाया और मृत्युपर्यन्त कार्यरत रहते हुए भावी अन्वेषण-कर्ताओं के समक्ष कार्य-रूप में उच्च आदर्श प्रस्तुत किये। मुंशी देवी प्रसाद (१८४... १९२३ ई०) की कवि-रत्नमाला, महिला मृदु-वाणी, राजरसनामृत और राजस्थान ... हस्तलिखित पुस्तकों की खोज; ठाकुर भूरसिंह शेखावत (१८६२-१९३२ ई०) के विवि... संग्रह और महाराणा यश प्रकाश, पं० रामकरणजी आसोपा का मारवाड़ी व्याकरण डॉ० गोरीशंकर हीराचन्द ओझा (१८६३-१९४६ ई०) की प्राचीन लिपि-माला आदि कार्य विशेष उल्लेखनीय है। श्री हरिनारायण पुरोहित के शिखर-वंशोत्पत्ति, सुन्दर-ग्रन्थावली आदि ग्रन्थ और पं० सूर्य करण पारीक के "वेलि क्रिसन रुकिमणी री, राजस्थानी लोकगी... ...दि कार्य महत्त्वपूर्ण सिद्ध हुए हैं। डॉ० मोतीलालजी मेनारिया के "डिंगल में वीर रस" ...स्थानी भाषा और साहित्य" नामक ग्रन्थ विशेष उल्लेखनीय हैं। श्री झावरमलजी ...रापुर (खेतड़ी), राजा प्रतापसिंह, खण्डेला, कुंवर देवीसिंह जी, मण्डावा, राव... सहजी, जोबनेर, रावराजा माधोसिंहजी, सीकर, ठा० उदयसिंहजी, खूड़, राजा फतह सिंहजी, आसोप, ठा० माधोसिंहजी, संखवास, ठा० गोपालसिंहजी, बदनोर, राजाधिराज नाहरसिंहजी, शाहपुरा, ठा० किशोरसिंहजी बारहठ, शाहपुरा, ठा० तनसिंहजी महेचा, बाड़मेर कुं० आयुवानसिंहजी, हुढील, रामसिंहजी सोलंकी, भीलवाड़ा (उदयपुर), ओंकारसिंहजी हनुमन्तसिंह देवड़ा, राणीवाड़ा, सवाईसिंह, धमोरा, सुमनेश जोशी, ठा० कल्याणसिंह गांगियासर, कु० उदयभानुसिंह चनारया, कुं० अचलसिंह भाटी, जीवन कविया, भंवरसिं... सामोद, अमरसिंह देपावत, गणपतलाल डांगी, रूपनारायण शास्त्री, रेवतसिंह भाटी डूंगरपुर, शंभूसिंह मनोहर, नारायणसिंह यादव, करौली, प्रो० मदनसिंह, अजमेर, सुमेरसिं... सरवड़ी, श्रीमती राज लक्ष्मी साधना, राजकुमारी कमला राठोड़, नानानाथ योगी भंवरलाल जोशी, गोपाल व्यास, इच्छाशंकर व्यास आदि की सेवाएं राजस्थानी भाषा साहित्य के क्षेत्र में उल्लेखनीय हैं।

६ : ५। डॉ० जार्ज ग्रियर्सन ने "लिंग्विस्टिक सर्वे ऑफ इण्डिया" के अन्तर्गत ९ और १० वें भाग में राजस्थानी भाषा का विस्तृत निरूपण किया है। इस पुस्तक में विभिन्न वोलियों के उदाहरण विशेष उपयोगी हैं।

आदि के सहयोग में संग्रह, सम्पादन और प्रकाशन-सम्बन्धी महत्वपूर्ण कार्य हुआ। डॉ० सहल के सम्पादन में नियमित रूप से प्रकाशित होने वाली "मरुभारती" त्रैमासिक पत्रिका में राजस्थानी साहित्य की उत्कृष्ट और महत्वपूर्ण रचनाओं का प्रकाशन हो रहा है।

१३ : ५। राजस्थान सरकार की ओर से पद्मश्री मुनि जिनविजयजी, पुरातत्वाचार्य के सम्मान्य संचालन में स्थापित राजस्थान प्राच्य-विद्या-प्रतिष्ठान, जोधपुर द्वारा राजस्थानी भाषा-साहित्य सम्बन्धी संग्रह, सम्पादन, अध्ययन और प्रकाशन का महत्वपूर्ण कार्य हो रहा है। लगभग एक लाख विभिन्न विषयों के प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थों के संकलन और संरक्षण का कार्य हो चुका है, जिनके अध्ययन से देश-विदेश के विद्वज्जन लाभान्वित होते रहते हैं। साथ ही अनेक उपयोगी रचनाओं का प्रकाशन भी हुआ है। यथा— (१) कान्हड़दे प्रबन्ध, सं० के० बी० व्यास (२) क्याम खां रासा, सं० डा० दशरथ शर्मा और अगरचन्द भँवरलाल नाहटा, (३) लावा रासा, सं० श्री महतावचन्द खारेड़, (४ वांकीदास री ख्यात, सं० नरोत्तमदास स्वामी, (५) राजस्थानी साहित्य-संग्रह भाग १, सं० पं० नरोत्तमदास स्वामी, (६) राजस्थानी साहित्य संग्रह, भाग २, सं० डा० पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, (७) राजस्थानी साहित्य- संग्रह, भाग ३, सं० लक्ष्मीनारायण गोस्वामी, (८) कवींद्र कल्पलता, सं० रानी लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत, (९) जुगलविलास, सं० रानी लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत, (१०) भगतमाळ, सं० श्री उदयराज उज्जवल, (११) राजस्थान पुरातत्व मन्दिर के हस्तलिखित ग्रन्थों की सूची, सं० मुनि जिनविजय, (१२) राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान के हस्तलिखित ग्रन्थों की सूची, भाग २, सं० श्री गोपालनारायण बहुरा (१३) राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थ सूची, भाग १, सं० मुनि जिनविजय, (१४) राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थ- सूची, भाग २, सं० डा० पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, (१५) स्व० पुरोहित हरिनारायणजी विद्याभूषण, ग्रन्थसंग्रहसूची, सं० श्री गोपालनारायण बहुरा और श्री लक्ष्मीनारायण गोस्वामी, (१६) मुंहता नैणसी री ख्यात, ३ भाग, सं० श्री बदरीप्रसाद सांकरिया, (१७) सूरज प्रकाश, ३ भाग, सं० श्री सीताराम लालस, (१८) नेहतरंग सं० डा० रामप्रसाद दाधीच, (१९) मत्स्य प्रदेश की हिन्दी साहित्य को देन, सं० डा० मोतीलाल गुप्त, (२०) वीरमायण, सं० रानी लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत, (२१) वसन्त विलास फागु, सं० एम० सी० मोदी, (२२) रुक्मिणी हरण, सं० डा० पुरुषोत्तमलाल मेनारिया (२३) बुद्धि विलास, सं० श्री पद्मधर पाठक, (२४) रघुवर जस प्रकाश, सं० श्री सीताराम लालस, (२५) संत कवि रज्जब, ले० डा० व्रजलाल वर्मा, (२६) प्रताप रासो, सं० मोतीलाल गुप्त, (२७) भक्तमाल, राघोदास कृत, सं० अगरचन्द नाहटा, (२८) पश्चिमी भारत की यात्रा, टॉड कृत, अनु०, गोपालनारायणजी बहुरा, (२९) सोढायण, सं० दान कविया और (३०) विन्है रासो, सं० सौभाग्यसिंह शेखावत, आदि।

१४ : ५। सुप्रसिद्ध कलाकार श्री देवीलाल सामर के नेतृत्व में भारतीय लोक-कला मण्डल, उदयपुर ने राजस्थानी लोक-साहित्य के क्षेत्र में बहुत उपयोगी कार्य किया है। कला-मंडल ने लोक-नाट्यों और लोक-गीतों का रेकार्डिंग करते हुए इनके प्रकाशन का आयोजन भी किया है। कला-मण्डल की "भारतीय लोक-कला-ग्रन्थावली" में लोक-संगीत, लोक-गीत, लोक-नृत्य, लोक-नाट्य, और लोकोत्सवों सम्बन्धी अनेक प्रकाशन हुए हैं। कला-मण्डल की ओर से "लोक-कला" नामक त्रैमासिक पत्रिका का प्रकाशन भी चालू हुआ है जिसमें अधिकारी विद्वानों द्वारा महत्त्वपूर्ण सामग्री प्रस्तुत की गई हैं। श्री गोविन्द कारिणक के निर्देशन में बुखारेस्ट (रोमानिया) में आयोजित राजस्थानी लोक-नाट्य कठपुतली-प्रदर्शन को विश्व-प्रतियोगिता में प्रथम पुरस्कार भी प्राप्त हो चुका है।

१५ : ५। चौपासनी शिक्षा समिति, जोधपुर के अन्तर्गत राजस्थानी शोध-संस्थान में डा० नारायणसिंह भाटी के संचालन में बहुत महत्त्व का कार्य हो रहा है। शोध-संस्थान में लगभग दस हजार प्राचीन राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थो और अनेक प्राचीन राजस्थानी शैली के चित्रों का संकलन हो चुका है। शोध-संस्थान को ओर से "परम्परा" नामक त्रैमासिक पत्रिका के अन्तर्गत राजस्थानी साहित्य की अनेक महत्त्वपूर्ण रचनायें प्रकाशित हो चुकी हैं। शोध-संस्थान की ओर से राजस्थानी शब्द-कोष का प्रकाशन-सम्बन्धी कार्य भी हो रहा है। श्री सीताराम लालस के सम्पादन में कोष का प्रथम भाग प्रकाशित भी हो चुका है। कोष का दूसरा भाग भी शीघ्र प्रकाशित होने वाला है। राजस्थानी साहित्य और इतिहास आदि विषय के अन्वेषकों को भी संस्थान से विशेष सहायता मिलती है।

१६ : ५। डा० मनोहर शर्मा, तुलाराम शर्मा और श्रीलाल मिश्र आदि के द्वारा बिसाऊ (जयपुर) में राजस्थानी साहित्य-समिति की स्थापना की गई है। समिति की ओर से "वरदा" नामक त्रैमासिक पत्रिका का प्रकाशन नियमित रूप में होता है। इस पत्रिका में राजस्थानी साहित्य सम्बन्धी बहुत उपयोगी सामग्री का प्रकाशन होता है। समिति की ओर से कई महत्त्वपूर्ण पुस्तकें भी प्रकाशित हुई हैं।

१७ : ५। रूपायन संस्थान, बोरूंदा (जोधपुर) सर्वश्री विजयदान देथा, कोमल कोठारी और सत्यप्रकाश जोशी आदि की साहित्य-साधनाओं का केन्द्र बना हुआ है जहां से अब तक राजस्थानी कथाओं के सात संग्रह "वातां री फुलवाड़ी" के नाम से प्रकाशित हो चुके हैं। टीडो राव (राजस्थानी उपन्यास) और राधा, दीवा कांपे क्यूं आदि राजस्थानी काव्य प्रकाशित होने के साथ "वाणी" नामक राजस्थानी मासिक पत्रिका का प्रकाशन ५ वें वर्ष में चालू है। प्रतिनिधि संस्कृत नाटकों के राजस्थानी अनुवाद और गणेशलाल व्यास की रचनायें शीघ्र ही प्रकाशित करने की योजना है।

१८ : ५। राजस्थानी संस्कृति परिषद, जयपुर द्वारा श्रीमती रानी लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत की अध्यक्षता में बहुत उपयोगी कार्य हुआ है। परिषद की ओर से राजस्थानी साहित्य सम्बन्धी अनेक महत्त्व के प्रकाशन हुए हैं। साथ ही राजस्थानी भाषा

उन्नति के लिये अनेक सफल प्रयत्न किये गये हैं। जयपुर में कुंवर चन्द्रसिंह और सारस्वत द्वारा "राजस्थान भाषा प्रचार सभा" की स्थापना हुई है। सभा द्वारा राज. भाषा में "मरुवाणी" नामक मासिक पत्र का प्रकाशन किया जाता है। सभा की ओर कतिपय ग्रन्थ भी प्रकाशित हुए हैं। साथ ही राजस्थानी भाषा-साहित्य विषयक परी. का संचालन भी होता है जिसमें सैकड़ों परिक्षार्थी सम्मिलित होते हैं। सभा की ओर राजस्थानी भाषा सम्बन्धी अनेक उपयोगी योजनाएं चालू हो रही हैं।

१९ : ५। मूमल शोध-प्रतिष्ठान, जैसलमेर और वागड़ साहित्य-परिषद्, डूंगर का कार्य प्रारम्भिक अवस्था में है किन्तु इन संस्थाओं का भविष्य उज्ज्वल प्रतीत होता है। भारतेन्दु साहित्य समिति, कोटा की ओर से हाड़ोती साहित्य-परिषद् का शुभ आयोजन ही मे हुआ है। आशा है कि इसका कार्य शीघ्र ही ठोस आधारों पर होने लगेगा।

२० : ५। वर्तमान में राजस्थान के अनेक गांवों में भी राजस्थानी भाषा साहि सम्बन्धी संग्रह, सम्पादन, निर्माण और प्रकाशन आदि कार्य हो रहे हैं। भंवरलाल ''प्रमाद'', और अश्विनीकुमार चित्तोड़ा के नेतृत्व में ऊपरमाल विद्या पीठ, बिजोलि शक्तिदान कविया के नेतृत्व में थलवट साहित्य-संस्थान, बिराई, पं० रतनलाल मेना कथावाचक, प० केशुराम मेनारिया, श्रीमती कृष्णा मेनारिया और खूमानचन्द्र शर्मा आदि प्रयत्नों से राजस्थान विद्या-निकेतन, गवाड़ी (उदयपुर) आदि का साहित्य-संलकन कार्य इस विषय में उल्लेखनीय है।

२१ : ५। राजस्थान सरकार की ओर से साहित्यिक-सांस्कृतिक प्रवृत्ति संचालन हेतु साहित्य एकेडेमी, संगीत नाटक एकेडेमी और ललित कला-एकेडेमी स्थापनायें की गई हैं। राजस्थान साहित्य-एकेडेमी, उदयपुर की स्थापना श्री जनार्दन की अध्यक्षता में और श्री मोतीलाल मेनारिया के निर्देशन में हुई। इस एकेडेमी ने स्थानी भाषा में मौलिक और अनुदित कतिपय महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित किये हैं। एकेडमी की ओर से "मधुमती" नामक मासिक पत्र का प्रकाशन भी श्री शान्तिलाल भा के सम्पादन में हो रहा है। वर्तमान में साहित्य-एकेडेमी के अध्यक्ष श्री हरिभाऊ उपा और मंत्री श्री मंगल सक्सेना एकेडेमी की ओर से राजस्थानी भाषा-साहित्य के उन्नय अनेक योजनायें कार्यान्वित कर रहे हैं।

२२ : ५। राजस्थान संगीत नाटक एकेडेमी का प्रधान कार्यालय जोधपुर में इस एकेडेमी में सर्व श्री ब्रजसुन्दर शर्मा (अध्यक्ष), कोमल कोठारी, सुश्री सुधा राजहंस राजेन्द्रसिंह बारहठ आदि के सहयोग से राजस्थानी लोक-गीतों का रेकार्डिंग किया है। एकेडेमी ने श्री विजयदान देथा द्वारा संपादित राजस्थानी लोक-गीत विषयक कुछ पुस्त प्रकाशित की हैं और श्रीमती कमला सोमाणी द्वारा प्रस्तुत राजस्थानी लोक गीतों की लिपियां "गीतायन" के नाम से प्रकाशित की गयी है। इस एकेडेमी के वर्तमान अध्य सर्वदानन्द वर्मा हैं।

२३ : ५। राजस्थान ललित-कला एकेडेमी जयपुर ने राजस्थानी 'मेंहदी माडणा'' । पुस्तिका प्रकाशित की है। इस एकेडेमी की ओर से वार्षिक प्रतियोगितायें और यां आयोजित होती हैं। इसके अध्यक्ष श्री रामनिवास मिर्धा और मन्त्री श्री सुन्दर स्वरूप भटनागर है।

२४ : ५। बीकानेर में सुप्रसिद्ध साहित्यान्वेषक श्री अगरचन्द नाहटा और भँवरलाल द्वारा "अभय जैन ग्रन्थालय" के अन्तर्गत हस्तलिखित ग्रन्थों की संकलन-संख्या ३५००० हो चुकी है। इस ग्रन्थालय में प्रकाशित सन्दर्भ पुस्तकें भी अच्छे परिमाण में हैं। नो साहित्य-संबंधी अध्ययन और अनुसंधान करने वालों को इस ग्रन्थालय से समुचित मिलता है। ग्रन्थालय की ओर से अनेक उत्तम प्रकाशन भी हुए हैं।

भारतीय विद्यामन्दिर शोध-प्रतिष्ठान, बीकानेर की स्थापना हाल ही में हुई है। थोड़े य में इस संस्था ने राजस्थानी भाषा-साहित्य विषयक अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित ।

२५ : ५। मारवाड़ी सम्मेलन, बम्बई की ओर से राजस्थानी साहित्य को प्रोत्साहित प्रचारित करने की दृष्टि से कतिपय प्रवृत्तियों का संचालन होता है जिनमें पुरस्कार-प्रमुख है। बम्बई, कलकत्ता, जयपुर, जोधपुर, बीकानेर, उदयपुर आदि क्षेत्रों में ानी नाटकों का अभिनय भी समय-समय पर होता रहता है। बम्बई में राजस्थानी भाषा नेक फिल्में भी समय-समय पर बनती रही हैं और इन फिल्मों का देश-व्यापी प्रचार रहा है।

२६ : ५। प्राचीन राजस्थानी साहित्य-सम्बन्धी अनुसंधान, सम्पादन और प्रकाशनादि गुजरात में भी समुचित रूप में किया जा रहा है। बड़ोदा के सयाजी राव विश्वविद्यालय भोगीलाल जेठालाल सांडेसरा के निर्देशन और सम्पादन में प्राचीन राजस्थानी साहित्य के प्रकाशन किये हैं। इस विश्वविद्यालय की सुप्रसिद्ध ग्रन्थ माला "गायकवाड़ ओरियन्टल ।" में भी राजस्थानी साहित्य की अनेक रचनायें प्रकाशित हो चुकी हैं।

२७ : ५। मध्य प्रदेश मालवा में अनेक संस्थायें, विद्वान् और साहित्यकार मालवी य-संबंधी कार्यों में अनेक वर्षों से संलग्न हैं। इन संस्थाओं में मध्य भारत साहित्य-। इन्दौर, मालव साहित्य परिषद्, उज्जैन आदि के नाम उल्लेखनीय हैं। मालवी साहित्य-की प्रवृत्तियों को अग्रसर करने वालों में पं. सूर्यनारायण व्यास, डॉ श्याम परमार, रघुवीरसिंह, महाराज कुमार सीतामऊ, डॉ चिन्तामणि उपाध्याय, रामनारायण उपाध्याय नारायण विष्णु जोशी श्री निवास जोशी, पन्नालाल नायक, गिरिवरसिंह भँवर, युगल र द्विवेदी, महाराज गुप्ता नन्द जी, केशवा नन्द जी, नागेश मेहता, परदेशी, वै नारायण वागोरा आदि अनेक सुयोग्य व्यक्ति हैं।

२८: ५। राजस्थान के साहित्यकारों को संगठित करने के अनेक प्रयत्न हुए हैं। इनमें से प्रथम महत्वपूर्ण प्रयत्न १६४० ई०में रा. हि.साहित्य-सम्मेलन के उदयपुर-अधिवेशन के रूप में हुआ। तदुपरान्त राजस्थानी साहित्य सम्मेलन, दीनाजपुर, राजस्थानी साहित्यकार सम्मेलन, जयपुर राजस्थानी साहित्य सम्मेलन, रतनगढ़, राजस्थानी साहित्य-सभा, जोधपुर आदि उल्लेखनीय हैं। सारे भारतवर्ष में बिखरे हुए राजस्थानी साहित्य-प्रेमियों और साहित्यकारों को संगठित करने और साहित्यिक विकास के लिये कुशल नेतृत्व मे 'अखिल भारतीय राजस्थानी साहित्य-सम्मेलन, के रूप में एक संस्था की स्थापना बहुत उपयोगी कार्य होगा। राजस्थानी साहित्य में रुचि रखने वाले प्रत्येक व्यक्ति का कर्तव्य है कि वह अपने क्षेत्र में साहित्य-संग्रह, सम्पादन, निर्माण और प्रकाशनादि सम्बन्धी कार्य स्वयं करे और दूसरो से करावे।

२६:५। राजस्थानी भाषा-साहित्य सम्बधी सामग्री विदेशों में भी उपलब्ध है जिसके आधार पर अनुसन्धान और अध्ययन कार्य अनेक वर्षों से रुचि-पूर्वक किया जाता रहा है। वर्तमान में अनेक विद्वानो और इनके शिष्य-मण्डलो द्वारा विदेशो में राजस्थानी साहित्य सम्बन्धी कार्य विशेष योग्यता एवं रुचि से हो रहा है जिनमें से कतिपय नाम इस प्रकार हैं:—

(१) डा० डबल्यू० एस० एलन, स्कूल आफ ओरिएन्टल एण्ड अफ्रीकन स्टडीज, युनिवर्सिटी आफ लन्दन, लन्दन।

(२) प्रो० सरदुतचेंको, इंस्टीट्यूट आफ एशिया, एकेडेमी आफ साइन्सेज, मास्को।

(३) सुश्री सेमेनोवा, इंस्टीट्यूट आफ एशिया, एकेडेमी आफ साइन्सेज, मास्को।

(४) श्री वेरेत्सेटाइन, इंस्टीट्यूट आफ एशिया, एकेडेमी आफ साइन्सेज, मास्को।

(५) डा० डबल्यू० नार्मन ब्राऊन, अमेकिन ओरिएन्टल सोसाइटी, न्यू हेवेन, युनिवर्सिटी पेन्सलेवेनिया।

(६) प्रो० ओडेन स्मेकल, प्राग युनिवर्सिटी, प्राग, युगोस्लाविया।

(७) प्रो० आर० एस० मेग्रेगर, लन्दन विश्वविद्यालय, लन्दन।

(८) लूइस रेनो, डायरेक्टर, इंडियन इंस्टीट्यूट, पेरिस (फ्रान्स)।

(९) प्रो० जे० टुची, अध्यक्ष, ओरिएन्टल इंस्टीट्यूट, विला मेरूलाना, २४८, रोम

(१०) प्रो० ई० फाउवापनेर, इंस्टीट्यूट आफ इंडोलोजी, युनिवर्सिटी आफ वियना वियना।

(११) प्रो० टी० बर्रो, इन्डियन इन्स्टीट्यूट, युनिवर्सिटी ऑफ ऑक्सफोर्ड, ऑक्सफोर्ड

(१२) प्रो० ई० एस० वेन्डेर, युनिवर्सिटी ऑफ पेन्सलेवेनिया, पेन्सलेवेनिया।

(१३) डा० मेरीला फाक, सेन्टर फार इन्टरनेशनल इन्डोलोजीकल रिसर्च, विल सावित्री, चेमोनिक्स, मोन्ट ब्लेंक, फ्रान्स।

(१४) सी-एच० वाडडेविल्ले, पेरिस (फ्रान्स)।

३० : ५। राजस्थान में अभी तीन विश्व-विद्यालय हैं। इन विश्व-विद्यालयों द्वारा राजस्थानी साहित्य-सम्बन्धी अनुसंधानात्मक कार्य किया जाता रहा है। राजस्थान विश्व-विद्यालय, जयपुर के अन्तर्गत होने वाला राजस्थानी साहित्य विषयक निम्नलिखित कार्य उल्लेखनीय है—

कन्हैयालाल सहल—राजस्थानी कहावतों का वैज्ञानिक अध्ययन। (स्वीकृत)
फियाज़ अली खां—नागरीदास की कविता के विकास सम्बन्धी प्रभावों एवं प्रतिक्रियाओं का अध्ययन। ,,
मोतीलाल मेनारिया—राजस्थान का पिंगल साहित्य। ,,
शिवस्वरूप शर्मा "अचल"—राजस्थानी गद्य साहित्य का विकास। ,,
राजकुमारी शिवपुरी—राजस्थान के राजघरानों द्वारा साहित्य की सेवायें। ,,
मोतीलाल गुप्त—मत्स्य प्रदेश की देन। ,,
मोहनलाल जिज्ञासु—राजस्थान का चारण साहित्य। ,,
कृष्णवल्लभ शर्मा—राजस्थानी पवाड़ा साहित्य। ,,
नरेन्द्र भाणावत—राजस्थानी वेलि साहित्य। ,,
आलमशाह खान—वंश-भास्कर।
ब्रजमोहन जावलिया—राजस्थानी ग्रामोद्योग शब्दावली, उदयपुर-मंडल।
डॉ० हरीश—राजस्थान का राजदरबारी भक्ति-साहित्य (डी० लिट० के लिये)
ओमानन्द सारस्वत—राजस्थानी दूहा साहित्य।
नाथूलाल पाठक—हाड़ोती कहावतें। (स्वीकृत)
कन्हैयालाल शर्मा—हाड़ोती बोली और साहित्य। ,,
कृष्णचन्द्र श्रोत्रिय—खुमाण-रासो। ,,
मनोहर शर्मा—राजस्थानी वार्ता साहित्य। ,,
नारायणसिंह भाटी—राजस्थानी चारण गीत। ,,
राधेश्याम त्रिपाठी—राजस्थानी ख्यात-साहित्य।
कृष्णा उपाध्याय—डिंगल काव्य में समाज-चित्रण (१५५० ई० से १८५० ई०)
लक्ष्मी शर्मा—राजस्थानी और ब्रज व्रत-कथाओं का तुलनात्मक अध्ययन।
गोवर्द्धन शर्मा—प्राकृत और अपभ्रंश का डिंगल साहित्य पर प्रभाव। स्वी०
श्री प्रवासी—मेवाड़ी लोक साहित्य
श्रीमती त्रिवेणी देवी खण्डेलवाल—दादू सम्प्रदाय।
स्वर्णलता अग्रवाल—राजस्थानी लोकगीत। स्वी०
उषा देसाई—माधवानल कामकन्दला-साहित्य और गणपति कृत माधवानल कामकन्दला

बसन्तकुमार शर्मा—१८ वीं सदी विक्रमी का राजस्थानी जैन साहित्य।
कुसुम माथुर—राजस्थानी साहित्य में गीत।
नेमिचन्द श्रीमाल—पश्चिमी राजस्थानी भाषा का अर्थ-विचार।
रिछपालसिंह शेखावत—राजस्थानी साहित्य में लोक-देवता।
रामगोपाल गोयल—राजस्थानी प्रेमाख्यानक काव्य।
भगवतीलाल शर्मा—ढोला मारू रा दूहा।
राज सक्सेना—विश्नोई सम्प्रदाय और साहित्य।

३१ : ५। जोधपुर विश्वविद्यालय के लिये होने वाला राजस्थानी साहित्य-सम्बन्धी कार्य इस प्रकार है—

पी-एच० डी० के लिये—
आशाचन्द भण्डारी—मध्यकालीन राजस्थानी सगुण भक्ति-साहित्य। (स्वीकृत)
पुरुषोत्तमलाल मेनारिया—राजस्थानी साहित्य के संदर्भ सहित श्रीकृष्ण रुक्मिणी विवाह सम्बन्धी राजस्थानी काव्य। (स्वीकृत)
रामप्रसाद दाधीच—महाराजा मानसिंह ( जोधपुर ) व्यक्तित्व और कृतित्व। (स्वीकृत)
ओमप्यारी गेहलोत—राजस्थानी कथा-साहित्य।
तारा सापट—राजस्थानी का छंद-विधान।
मदनराज मेहता—बाड़मेरी बोली।
कमला रामावत—राजस्थानी लोकगीतों में विरह-भावना।
राजकृष्ण दूगड़—कविया करणीदान और इनका सूरज-प्रकाश।
रजनी गुप्त—राजस्थानी कवियों का प्रकृति चित्रण।
कुसुमलता जैन—राजस्थानी साहित्य में नारी-भावना।
लक्ष्मीकान्त जोशी—मारवाड़ का साहित्य।
मदनलाल जोशी—मध्यकालीन राजस्थानी सन्त काव्य तथा कबीर।
नरपतसिंह—राजस्थानी साहित्य में संयोग शृंगार।
विश्वम्भरदयाल गर्ग—जसवन्तसिंह प्रथम और उनका साहित्य।
गुलाबकुंवर भण्डारी—राजस्थानी साहित्य में राम-भक्ति काव्य, सं० १६०० से १६०० वि०
नारायण शर्मा—राजस्थानी संत-सम्प्रदाय और उनका साहित्य।
जानकीलाल त्रिवेदी—राजस्थानी रीति काव्य की आलोचनात्मक विवेचना।
श्री गणपतिचंद भण्डारी—जोधपुर जिले की बोली का भाषा-वैज्ञानिक अध्ययन।
नृसिंह राजपुरोहित—भारतीय स्वाधीनता-संग्राम में राजस्थानी कवियों का योगदान।

०मोतीलाल गुप्त—खुमाण रासो का भाषा-शास्त्रीय अध्ययन । (डी० लिट० हेतु स्वीकृत)
ॉ० मोहनलाल जिज्ञासु—राजस्थान का चारण भक्ति-काव्य (डी० लिट० हेतु) ।
ॉ० नारायणदत्त श्रीमाली— राजस्थानी प्रबन्ध काव्यों का आलोचनात्मक अध्ययन ( डी० लिट् हेतु) ।
ॉ० नारायण सिंह भाटी— राजस्थानी शृंगार-काव्य का काव्य शास्त्रीय अध्ययन ( डि० लिट० हेतु ) ।
ॉ० पुरुषोत्तमलाल मेनारिया—राजस्थानी साहित्य के विविध रूप और इनकी रचना-परम्परा (डी० लिट० हेतु) ।

३२ : ५ । जोधपुर-विश्वविद्यालय में राजस्थानी भाषा और साहित्य-सम्बन्धी प्रवृत्तियों को सुचारु रूप में संचालित करने हेतु डा० चन्द्रप्रकाशसिंह, अधिष्ठाता, कला-संकाय की अध्यक्षता और डॉ० मोहनलाल जिज्ञासु के संयोजन में "राजस्थानी साहित्य-परिषद्" की स्थापना की गई है । डॉ० चन्द्रप्रकाश की अध्यक्षता में राजस्थानी साहित्य का बृहद् इतिहास भी अनेक भागों में जोधपुर-विश्वविद्यालय की ओर से प्रकाशित करने की योजना है । ऐसे सत्प्रयत्न अन्य विश्वविद्यालयों के लिये भी सर्वथा अनुकरणीय हैं ।

३३ : ५ । उदयपुर विश्वविद्यालय में होने वाला यह कार्य उल्लेनीय है —

१. महेन्द्र भाणावत, निर्देशक डॉ० रामगोपाल दिनेश—राजस्थानी लोक नाटक गौरी
२. मथुराप्रसाद अग्रवाल—राजस्थानी प्रेमाख्यान ।
३. नरेन्द्रकुमार व्यास—मेवाड़ी का वैज्ञानिक अध्ययन ।

अन्य विश्वविद्यालयों की तुलना में उदयपुर विश्व-विद्यालय की प्रगति मन्द है । आशा है कि अब इस विश्वविद्यालय के अन्तर्गत राजस्थानी भाषा और साहित्य सम्बंधी योजनाएं शीघ्र ही क्रियान्वित की जायेंगी ।

३४ : ५ । राजस्थान के बाहर के अनेक विश्वविद्यालयों में भी राजस्थानी भाषा-साहित्य-सम्बन्धी अनुसन्धान-कार्य होते रहे हैं जिनमें से कुछ कार्य इस प्रकार हैं—

## दिल्ली विश्वविद्यालय

दिल्ली-विश्वविद्यालय के अन्तर्गत डॉ० परमात्माशरण के निर्देशन में श्री पद्मधर पाठक और श्री सुरेशचन्द गोयल के सहयोग से इतिहास-सम्बन्धी राजस्थानी साहित्य का सर्वेक्षण किया गया है । इस सर्वेक्षण का विवरण एशिया पब्लि०, हाऊस, बम्बई द्वारा प्रकाशित हो चुका है ।

## बम्बई विश्वविद्यालय

आत्माराम जाजोदिया—प्राचीन पश्चिमी राजस्थानी भाषा का वि (१५ वीं. शताब्दी)
श्रीमती सविता जाजोदिया—राजस्थानी और मराठी लोकगीतों का तुलना अध्ययन।
श्रीमती रिषभ भण्डारी— आधुनिक राजस्थानी गद्य साहित्य

## प्रयाग विश्वविद्यालय

जगदीश प्रसाद श्रीवास्तव — डिंगल पद्य साहित्य का अध्ययन।

## काशी विश्वविद्यालय

नामवरसिंह — पृथ्वीराज रासो की भाषा।

## आगरा विश्वविद्यालय

महेशचन्द सिंघल —सन्त सुन्दरदास।
बद्री प्रसाद परमार — मालव-लोक साहित्य।
हरदयाल यदु — कविराजा बांकीदास, जीवन और साहित्य।

## नागपुर विश्वविद्यालय

चिन्तामणि उपाध्याय — मालवी लोक गीत।
कृष्णलाल हंस — निमाड़ी और उसका लोक साहित्य।
देवी प्रसाद शर्मा — पृथ्वीराज रासो के लघुत्तम रूप का अध्ययन और उसका आलोचनात्मक संपादन।

## कलकत्ता विश्वविद्यालय

विपिन बिहारी त्रिवेदी — चन्दवरदाई और उनका काव्य।
तारकनाथ अग्रवाल — बीसलदेव रास का सम्पादन।
हीरालाल माहेश्वरी — राजस्थानी भाषा और साहित्य, सं० १५००-१६००

## मद्रास विश्वविद्यालय

जनार्दन चेलेर — कवि वृन्द।

३५:५। राजस्थानी भाषा में अपार साहित्य-सम्पदा बिखरी पड़ी है और प्रकाश में आ

लिये अनुसन्धित्सुओं की प्रतीक्षा में है। अभी राजस्थानी भाषा तथा राजस्थानी साहित्य अनेक रचना-रूपों, विभिन्न साहित्यकारों, राजस्थानी साहित्य में निरूपित विभिन्न विषयों और धार्मिक सम्प्रदायगत रचनाओं के विषय में अन्वेषण-सम्बन्धी पर्याप्त कार्य होना शेष है।

३६:५। अनेक व्यवसायी प्रकाशकों ने भी राजस्थानी भाषा - साहित्य का प्रकाशन र इसकी उन्नति में योग दिया है—

राजस्थान में व्यवसायी प्रकाशकों में से संस्थाओं की तुलना का प्रकाशन कार्य 'मंगल प्रकाशन, जयपुर" ने किया है। अपने सीमित साधनों में बिना किसी आर्थिक सहायता के महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का प्रकाशन करना आज के युग में एक आदर्श स्थापित करना है। ऐसे कई प्रकाशन इन के द्वारा किए जा चुके है और कई छप रहे हैं। जयपुर में इनके अतिरिक्त निम्न प्रकाशकों का विशेष योगदान है—

१. स्टुडैन्ट बुक कम्पनी, जयपुर
२. आत्माराम एण्ड सन्स, जयपुर (शाखा)
३. आशा पब्लिशिङ्ग हाऊस, जयपुर
४. कल्याणमल एण्ड सन्स, जयपुर
५. राजस्थान पुस्तक मन्दिर, जयपुर
६. रोशनलाल जैन एण्ड सन्स, जयपुर
७. राजस्थान प्रकाशन, जयपुर

कुछ अन्य प्रकाशकों ने भी प्रारम्भ में राजस्थानी-सम्बन्धी कार्य किया है।

अजमेर के निम्न प्रकाशकों का योगदान उल्लेखनीय है:—

१. दत्त बन्धु (प्रा०) लि०, अजमेर
२. चित्रगुप्त प्रकाशन, अजमेर
३. कृष्णा ब्रदर्स, अजमेर

जोधपुर के लक्ष्मी पुस्तक भण्डार, किताब घर, प्रताप प्रेस आदि ने राजस्थानी में प्रकाशन-कार्य किया है।

उदयपुर में हितैषी पुस्तक-भण्डार तथा बीकानेर में नवयुग ग्रन्थ कुटीर ने राजस्थानी साहित्य-प्रकाशन में महत्वपूर्ण योगदान दिया है।

कुछ लेखकों ने भी अपनी कृतियों का प्रकाशन स्वयं किया है।

## ३. आधुनिक राजस्थानी साहित्य-सम्बन्धी प्रवृत्तियां

३७:५। भारतीय स्वाधीनता और राजस्थान के एकीकरण के साथ ही राजस्थान में विकासोन्मुखी विभिन्न साहित्यिक प्रवृत्तियों का आरम्भ हुआ है। आधुनिक काल में अनेक साहित्यिक क्षेत्रों में विविध कार्य बड़े ही उत्साह के साथ सम्पादित हो रहे हैं।

## क. आधुनिक राजस्थानी कविता

३८:५ । राजस्थानी पद्य के क्षेत्र में अनेक कवि विभिन्न शैलियों में नवीन भावनाओं की अभिव्यक्ति कर रहे हैं । राजस्थानी भाषा में आज प्रबन्ध-काव्य बहुत कम लिखे जाते हैं । प्राचीन राजस्थानी साहित्य में बहुत उत्कृष्ट प्रबन्ध काव्य लिखे गये जिनकी तुलना में आज का प्रबन्ध-लेखन-कार्य बहुत शिथिल है ।

३९:५ । मेघराज मुकुल, गजानन वर्मा, भरत व्यास, कन्हैयालाल सेठिया, कल्याणसिंह, रेवतदान, श्रीमन्तकुमार, कान्ह महर्षि, विमलेश, बुद्धिप्रकाश, कमलाकर, करणीदान, रघुराजसिंह और सत्यप्रकाश आदि अनेक कवियों के राजस्थानी गीत जनता में प्रिय रहे हैं । राजस्थानी काव्य के विकास के लिये यह शुभ लक्षण है । अनेक राजस्थानी गीतों में भावों की गहराई और मौलिकता है, जिससे इनको स्थायी महत्व प्राप्त हो सकेगा ।

## ख. आधुनिक राजस्थानी कथा-साहित्य

४०:५ । आधुनिक राजस्थानी गद्य की अनेक विधाएं अभी अविकसित अवस्था में हैं राजस्थानी गद्य-लेखन की ओर अभी हमारे साहित्यकारों का ध्यान सम्पूर्ण रूप में आकर्षित नही हुआ है । उपन्यास के क्षेत्र में श्रीलाल नथमल जोशी और विजयदान देथा ने प्रशंसनीय कार्य किया है । अब इस क्षेत्र मे हमारे साहित्यकारो की पूर्ण रूचि लेकर आगे बढ़ने की आवश्यकत्ता है ।

४१:५ । राजस्थानी कहानियों के लेखन में हमारे अनेक लेखकों ने रुचि ली । जिनमें नृसिंघराज पुरोहित, मुरलीधर व्यास, भंवरलाल नाहटा, विजयदान देथा, रानी लक्ष्मी कुमारी चूण्डावत, गुलाब कुमारी शेखावत, नारायण दत्त श्रीमाली, श्रीलाल नथमल जोशी नानूराम संस्कर्ता, बैजनाथ पंवार, किशोर कल्पनाकांत, जगदीश माथुर, सूर्यशंकर पारीक, मूलचन्द प्राणेश, मालसिंह 'मिनख', दीपसिंह बडगुजर, यादवेन्द्र शर्मा चन्द्र, पुरुषोत्तमलाल मेनारिया आदि अनेक नाम उल्लेखनीय हैं । राजस्थानी कहानी-लेखन के क्षेत्र में विजयदान देथा और रानी लक्ष्मी कुमारी चूण्डावत आदि ने परम्परागत शैली को अपनाया है तो नृसिंघराज पुरोहित और नारायणदत्त श्रीमाली आदि ने नवीन शैली में अपनी कहानियां प्रस्तुत की है । आशा है कि इस क्षेत्र में लेखन-कार्य तीव्र गति से अग्रसर होगा ।

## ग. आधुनिक राजस्थानी नाट्य

४२:५ । आकाशवाणी के विभिन्न केन्द्रों, और स्कूलों-कालेजों के उत्सवों आदि में समय-समय पर राजस्थानी नाटकों का आयोजन होता रहता है । पत्र-पत्रिकाओं में स्वतंत्र रूप से भी राजस्थानी नाटकों का प्रकाशन होता रहता है । ख्याल शैली के राजस्थानी नाटकों का अभिनय तो अनेक मण्डलियों द्वारा गांव-गांव में होता है । परम्परागत राजस्थानी

ली के ख्याल-नाटकों को युग के अनुकूल विकसित करने का महत्वपूर्ण कार्य अभी शेष है। परम्परागत राजस्थानी नाट्यों मे राजस्थानी कठपुतली प्रदर्शन को रूमानिया की राजधानी बुखारेस्ट में आयोजित विश्व-प्रतियोगिता में प्रथम पुरस्कार प्राप्त हो चुका है जिससे समस्त विश्व के नाट्य-प्रेमियों का ध्यान राजस्थानी नाट्य-सौन्दर्य की ओर आकर्षित हुआ है। इस का श्रेय भारतीय लोक कला-मण्डल उदयपुर के श्री देवीलाल सामर, स्व० गोविन्द-नारायण और इनके अनेक सहयोगियों को है। इन्होने अनेक प्रदर्शन भारत और यूरोप के प्रमुख स्थानों मे दिये हैं जिनसे राजस्थानी लोक नाट्यों का अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में विस्तृत प्रचार हुआ है।

## घ. आधुनिक राजस्थानी निबन्ध

४३:५। राजस्थानी भाषा के निबन्ध-लेखकों में नारायणसिंह भाटी, गोवर्द्धन शर्मा, चन्द्रदान चारण, दीनदयाल ओझा, बद्री प्रसाद साकरिया, श्रीनाथ जोशी, मुरलीधर व्यास, सूर्यशंकर पारीक, कन्हैयालाल सेठिया, श्रीगोपाल गोस्वामी, भगवानदत्त गोस्वामी, किशोर-कल्पनाकान्त, रावत सारस्वत, मूलचन्द प्राणेश, सौभाग्यसिंह शेखावत, मोहनलाल पुरोहित, अगरचन्द नाहटा, नरोत्तमदास स्वामी, विद्याधर शास्त्री, कोमल कोठारी, विजयदान देथा, पुरुषोत्तमलाल मेनारिया, चन्द्रसिंह आदि अनेक व्यक्तियों के नाम उल्लेखनीय हैं। राजस्थानी भाषा में निबन्ध-लेखन अभी प्रारम्भिक अवस्था में है जिसको विकसित कर शीघ्र ही उच्च स्तर पर रखना है।

## ङ. पत्र-पत्रिकाएं

४४:५। राजस्थानी भाषा में समय-समय पर मासिक और दैनिक पत्र प्रकाशित करने के आयोजन भी होते रहे हैं। ऐसे पत्रों में मारवाड़ी हितकारक, पंचराज, मारवाड़, मारवाड़ी, कुरजां हैं जयनारायण व्यास द्वारा सम्पादित 'आगीवाण" ब्यावर, रंगा,-बन्धुओं द्वारा सम्पादित दैनिक "जागती जोत" जयपुर, रावत सारस्वत द्वारा सम्पादित "मरुवाणी" जयपुर और किशोर कल्पनाकांत द्वारा सम्पादित "ओळमो" रतनगढ़, विजयदान-देथा द्वारा सम्पादित "वाणी" बोरून्दा आदि विशेष उल्लेखनीय है। राजस्थान से सम्बन्धित अनेक पत्र समय-समय पर राजस्थानी रचनाओं को स्थान देते रहे हैं। ऐसे पत्रों में अमर भारत( सं० सत्यदेव विद्यालंकार,) हिन्दुस्तान दैनिक, राष्ट्रदूत (सं० दिनेश खरे,) लोकवाणी, (सं०सुधाकर शास्त्री,) नवयुग (सं० ऋषि कुमार मिश्र), नवभारत टाइम्स, प्रजासेवक (सं० अचलेश्वर प्रसाद शर्मा), अमर ज्योति (सं० नारायण चतुर्वेदी), नवजीवन (सं० कनक-मधुकर), ज्वाला (सं० वंशीधर शर्मा), सेनानी (सं० शम्भूदयाल सक्सेना), विशाल राज-स्थान (सं० ओंकारलाल बोहरा) आदि विशेष उल्लेखनीय हैं। यदि ऐसे पत्र राजस्थानी रचनाओं के प्रकाशन हेतु निश्चित स्थान निर्धारित कर दें तो बहुत उपयोगी कार्य होगा।

## च. अनुवाद-सम्बन्धी कार्य

४५ : ५। राजस्थानी भाषा में विभिन्न भाषाओं से अनुवाद करने की परम्परा १४ वीं सदी वि० से मिलती है। अनुवाद-कार्य भाषा की समृद्धि के लिये तो आवश्यक है ही, जनता को ज्ञान-वृद्धि के लिये भी उपयोगी होता है। राजस्थानी में संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, फारसी, अरबी, उर्दू, बंगला और अंग्रेजी आदि भाषाओं की अनेक रचनाओं के अनुवाद मिलते हैं। आधुनिक काल में राजस्थानी भाषा में अनुवाद कार्य करने वालों में गुलाबचंद नागोरी, महाराजा चतुरसिंह, पं० गिरिधारीलाल शास्त्री, रामकरण आसोपा, गोविन्द अग्रवाल, मनोहर शर्मा, राजवैद्य जीवनराम, दरार केसरी ब्रजलाल वियाणी, हीरालाल शास्त्री, मांगीलाल चतुर्वेदी, भीम पांडिया, ठाकुर सुमेरसिंह भाटी, मनोहर प्रभाकर, चन्द्रसिंह, किशोर कल्पनाकान्त, अमर देपावत, रामनाथ व्यास, नारायणदत्त श्रीमाली, ओमदत्त दवे, श्रीलाल जोशी, गोविन्द माथुर, गोवर्द्धन शर्मा, चंडीदान सांदू, मोहनलाल बडजात्या आदि मुख्य हैं। बाइबिल के अनुवाद भी मेवाड़ी, ढूंढाड़ी और मारवाड़ी में हुए हैं। गोविन्द माथुर ने 'शेक्सपीयर री काणियाँ' तथा डॉ० नारायणदत्त श्रीमाली ने 'गोदान' और 'कामायन' के राजस्थानी अनुवाद किये हैं तो रोडला ठाकुर कर्नल श्यामसिंहजी ने तुलसी कृत रामचरित मानस का राजस्थानी अनुवाद किया है। विभिन्न भाषाओं की प्रतिनिधि और जनोपयोगी रचनाओं के राजस्थानी अनुवाद प्रकाशित करने का योजनाबद्ध कार्य हमारी साहित्यिक संस्थाओं को शीघ्र ही पूरा करना चाहिये।

४६ : ५। इस पुस्तक के संक्षिप्त विवेचन में राजस्थानी साहित्य की एक झलक मात्र ही प्रस्तुत करने का यथासंभव प्रयास किया गया है, जिससे स्पष्ट है कि राजस्थानी साहित्य जीवन में सदैव आस्था रखते हुए श्रेय के लिये सतत संघर्ष करने वाले वीर-वीराङ्गनाओं का और जीवन को रस-सिक्त बनाने वाले पीयूष-वर्षी सन्तों का साहित्य है। राजस्थानी साहित्य वीरता, भक्ति, प्रेम, स्वाधीनता, त्याग, कष्टसहिष्णुता, सत्य और कर्तव्यपरायणता आदि की उच्च भावनाओं से ओतप्रोत है, तथा जन-जीवन के लिये प्रेरणा का अखण्ड स्रोत है। स्वाधीनता की सुरक्षा के साथ ही देश के नवनिर्माण और विभिन्न क्षेत्रों में विकास के लिये राजस्थानी भाषा-साहित्य का महान् सहयोग रहा है। राजस्थानी भाषा के सशक्त साहित्यकारों के सहयोग से राजस्थानी साहित्य का अतीत गौरवमय रहा है, तथा वर्तमान आशाप्रद और भविष्य उज्ज्वल है। सम्प्रति इसी विश्वास के साथ प्रस्तुत प्रसङ्ग को पूर्ण किया जा रहा है।

इति शुभम्

# परिशिष्ट

## [ १ ]

## नामानुक्रमणिका

### अ

इ



उ

ख

## घ



## च

## झ

## द

प

भ

म

### य



### र

## ल

## श

स

४. राजस्थानी वातां, ( तीन संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं ) प्रथम संस्करण १९५४ ई०, प्रकाशक— स्टुडेन्ट्स बुक कं० जयपुर।

लोक कथा सम्बन्धी उक्त दोनों पुस्तकें राजस्थान सरकार द्वारा पुरस्कृत हैं।

५. राजस्थानी लोक कथाएं, प्रथम संस्करण १९५४ ई०। [ अप्राप्य ]

६. राजस्थानी लोक गीत, प्रथम संस्करण १९५४ ई०।

७. राजस्थान-सम्बन्धी प्रकाशित साहित्य, भाग १, सार्वजनिक सम्पर्क कार्यालय, जयपुर, १९५४ ई०।

८. राजस्थानी साहित्य संग्रह, भाग २, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर १९६० ई०। उपाधि परीक्षा के पाठ्य-क्रम में स्वीकृत।

९. राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थ सूची, भाग २, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, १९६१ ई०।

१०. रुक्मिणी हरण, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, १९६४ ई०।

११. साहित्य सरिता, जय सम्पे प्रकाशन, जयपुर। प्रथम संस्करण १९५१ ई०, तीन संस्करण प्रकाशित हो चुके है।

१२. पथतरंगिणी, सरस्वती पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली, १९५६ ई०।

१३. नवीन गीत, जन सम्पर्क कार्यालय, राजस्थान सरकार, जयपुर, १९५७ ई०।

१४. लोक-कला निबन्धावली, भाग १ ( १९५४ ई० ), भाग २ ( १९५६ ई०), भाग ३ ( १९५७ ई० ) भाग १,२ का प्रथम संस्करण अप्राप्य।

१५. राजस्थानी पुस्तक माला, प्रकाशित पुस्तकें ३।

१६. भारतीय लोक कला ग्रन्थावली, प्रकाशित ग्रन्थ ८।

१७. त्रैमासिक शोध-पत्रिका, प्रथम और द्वितीय भाग, १९६९-७० ई०।

१८. लोक-कला त्रैमासिक शोध पत्रिका।

१९. पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित साहित्यिक निबन्ध, लगभग १२५ (सवा सौ)।

६. मुद्रणान्तर्गत साहित्य —

१. श्री कृष्ण-रुक्मिणी विवाह सम्बन्धी काव्य ( शोध प्रबन्ध ) मंगल प्रकाशन, जयपुर

२. [illegible] री लोक कथाएँ, [illegible], दिल्ली।

३. राजस्थानी लोकगीत, [illegible] प्रकाशन, [illegible]

४. [illegible] राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान,

६. पर्यवेक्षक और अधिवक्ता, २६ वां अन्तर्राष्ट्रीय प्राच्य विद्या सम्मेलन, १९६४ ई० ।

७. विभागीय सचिव, अखिल भारतीय संस्कृत शिक्षा सेमिनार १९६४ ई० ।

८. हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग की राजस्थान समिति के सदस्य ।

९. सदस्य महासमिति, राजस्थान संस्कृत साहित्य सम्मेलन १९६६ ई० ।

१०. अनेक शिक्षण संस्थाओं की कार्य समिति के सदस्य ।

११. सहायक संचालक, शोध सहायक और वर्तमान में उपनिदेशक, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, राजस्थान सरकार, जोधपुर । प्रतिष्ठान में अनुसंधान और प्रशासन सम्बन्धी कार्य का क्रियात्मक अनुभव १७ वर्ष, १९५१ से ।

४. विशेष —

१. रेडियो से हिन्दी तथा राजस्थानी भाषा साहित्य एवं संस्कृति पर प्रसारित वार्ताएं लगभग सवा सो ( १९४८ से ) ।

२. राजस्थान के आन्तरिक भागों में और पूना, बम्बई, कलकत्ता आदि की यात्राएं कर हस्तलिखित ग्रन्थ और साहित्य सम्बन्धी विस्तृत खोज, संग्रह, अध्ययन और प्रकाशन कार्य ।

३. राजस्थान में हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज का निदेशन १९४१ से १९५० ई० प्रकाशित भाग–३ ।

४. गुजराती और मराठी आदि में अनेक रचनाएं अनुदित और प्रकाशित ।

५. देश विदेश के अनेक प्रमुख विद्वानों द्वारा साहित्यिक कार्यों और प्रकाशनों का प्रशंसात्मक उल्लेख ।

६. व्यक्तिगत साहित्य संकलन— राजस्थानी लोक-गीत दस हजार, राजस्थानी लोक-कथाएं एक हजार आदि ।

७. राजस्थान सरकार द्वारा साहित्यिक कार्यों के लिए दो बार पुरस्कृत ।

८. हिन्दी, राजस्थानी, अंग्रेजी, संस्कृत, गुजराती आदि अनेक भाषाओं का ज्ञान ।

५. प्रकाशित साहित्य —

१. राजस्थान की रस धारा, राजस्थान संस्कृति परिषद्, जयपुर, १९५४ ई० ।

२. राजस्थानी भाषा की रूपरेखा, हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय, वाराणसी, १९५३ ई० ।

३. राजस्थान की लोक कथाएं, आत्माराम एण्ड संस, दिल्ली । पुस्तक के तीन संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं । प्रथम संस्करण १९५४ ई० ।

४. राजस्थानी वातां, ( तीन संस्करण प्रकाशित हो चुके है ) प्रथम संस्करण १९५४ ई०, प्रकाशक— स्टुडेन्ट्स बुक कं० जयपुर।

लोक कथा सम्बन्धी उक्त दोनों पुस्तकें राजस्थान सरकार द्वारा पुरस्कृत हैं।

५. राजस्थानी लोक कथाएं, प्रथम संस्करण १९५४ ई० । [ अप्राप्य ]

६. राजस्थानी लोक गीत, प्रथम संस्करण १९५४ ई० ।

७. राजस्थान-सम्बन्धी प्रकाशित साहित्य, भाग १, सार्वजनिक सम्पर्क कार्यालय, जयपुर, १९५४ ई० ।

८. राजस्थानी साहित्य संग्रह, भाग २, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर १९६० ई० । उपाधि परीक्षा के पाठ्यक्रम में स्वीकृत ।

९. राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थ सूची, भाग २, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, १९६१ ई० ।

१०. रुक्मिणी हरण, राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, १९६४ ई० ।

११. साहित्य सरिता, जय ग्रन्थ प्रकाशन, जयपुर । प्रथम संस्करण १९५१ ई०, तीन संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं।

१२. पनतरंगिणी, सरस्वती पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली, १९५६ ई० ।

१३. नवीन गीत, जन सम्पर्क कार्यालय, राजस्थान सरकार, जयपुर, १९५७ ई० ।

१४. लोक-कला निबन्धावली, भाग १ ( १९५४ ई० ), भाग २ ( १९५६ ई० ), भाग ३ ( १९५७ ई० ) भाग १,२ का प्रथम संस्करण अप्राप्य ।

१५. राजस्थानी पुस्तक माला, प्रकाशित पुस्तकें ३ ।

१६. भारतीय लोक कला ग्रन्थावली, प्रकाशित ग्रन्थ ८ ।

१७. त्रैमासिक शोध-पत्रिका, प्रथम और द्वितीय भाग, १९४६-४७ ई० ।

१८. लोक-कला त्रैमासिक शोध पत्रिका ।

१९. पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित साहित्यक निबन्ध, लगभग १२५ (सवा सौ) ।

६. मुद्रणान्तर्गत साहित्य —

१. श्री कृष्ण-रुक्मिणी विवाह सम्बन्धी काव्य ( शोध प्रबन्ध ) मंगल प्रकाशन, जयपुर

२. मीणों की लोक कथाएं, आत्माराम एण्ड संस, दिल्ली ।

३. राजस्थानी लोकगीत, एक अध्ययन, दी स्टूडेन्ट्स बुक कं०, जयपुर ।

४. [illegible] राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर । आदि